तथा ९–चूकेको औटाके सेरभर रस निकालो और उसमें ५ टंक सैंधा-नोन, १० टंककूट, ऽ। पावभर तेल डालकर मन्दाग्निसे पकाओ जब रस जल-कर तेलमात्र रहजावे तब उतारकर छानलो. यह तेल विषूचिकाके रोगीको मर्दन करो तो विषूचिका दूर होवेगी.

तथा १०–जो विषूचिकावालेकी कुक्षिमें पीडा हो तो कडवे तेलको उष्ण करके मर्दन करो पीडा नाश होगी.

तथा ११–विषूचिकावालेको प्यास अधिक लगै तो लवंगका क्वाथ पिलाओ तो प्यास मिट जावेगी.

तथा १२–जो विषूचिकाका वेग विशेष वृद्धिपर दीखै तो रोगीके दोनों पार्श्वभागमें दाग दो. विषूचिका नाश होगी.

तथा १३–बिजौरेकी जड, सोंठ, कालीमिर्च, पीपली, हल्दी, कणक-जके बीजोंको काँजीमें महीन पीसके अंजन लगादो तो विषूचिका दूर हो ये यत्न सर्वसंग्रहमें लिखे हैं.

अलस तथा विलम्बिकारोग यत्न १–६ टंक साबुन और १ टंक नीला-थोथा, दोनोंको पीसके गुदामें लगाओ तो बंद छूटकर उक्त रोग दूर हों.

तथा २–दारुहल्दी, चोष, कूट, सेंकी हींग और सैंधानोन काँजीके जलमें पीसके उष्णकर सहताहुआ उदरपर लेप लगाओ तो अलस और विलम्बिका दोनों दूर होवेंगे.

तथा ३–आधपावऽ= जौका आटा और १ टंक सज्जीको जलमें डालके पकाओ और कूँखपर लेप करो तो विषूचिका, अलस, विलम्बि-का ये सर्व रोग दूर होंगे.

कृमिरोगयत्न १–२ टंकभर अजवायन बाँसी जलके साथ नित्य सेवन कराओ तो उदरके कृमि मूलद्वारसे मलके साथ बाहर निकल जावेंगे.

तथा २–१ टंक पलासपापडा पानीमें पीसके २ टंक मधुके साथ नित्य ५ दिनतक पिलाओ तो कृमि दूर हों.

तथा ३–दो टंक वायविडंग महीन पीसकर नित्य मधुके साथ ७ सात दिनतक चटाओ तो कृमि दूर हों.

तथा ४–वायविडंग, सैंधानोन, हरेंकी छाल और जवाखारका

२ टंक चूर्ण नित्य छाँछके साथ सात दिनतक पिलाओ तो कृमि जावें.

तथा ५–उक्त चूर्णमेंही नीमके पत्तोंका १० टंक रस मिलाकर नित्य ७ दिन पिलाओ तो कृमि नाश हों.

तथा ६–१ टंक शुद्ध पारा और २ टंक शुद्ध गंधककी कजली तीव्र अजवायन ४ टंक, बकायनके फलोंके छिलके ५ टंक पलासपापडेका२टंक चूर्ण, ५ टंक मधुके साथ नित्य ७ दिन चटाओ तो कृमि दूर हों. ये सर्व यत्न सर्वसंग्रहमें लिखे हैं.

तथा ७–नागरमोथा, त्रिफला, देवदारु और मुँगनेकी छालके ५ टंक चूर्णका क्वाथ नित्य ७ दिनतक पिलाओ तो कृमि दूर हों.

तथा ८–वायविडंग, सैंधानोन, सेंकी हींग, पीपली, कपेला, सोंचरनो-नका २ टंक चूर्ण सात दिनतक उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो पेटके कृमि मात्र नाश होवें. यह वैद्यविनोदमें लिखा है.

शिरमेकी लीख तथा जुओंके नाशका उपाय १–धतूरेके पत्रोंके रसमें पारा घोटकर शिरमें लगाओ तो जुओंका नाश होगा.

तथा २–नागरवेलके पानके रसमें पारा रगडके लगाओ तो लीखे तथा जुयें निश्चय मरें.

सूलद्वारोद्भव सूक्ष्मकृमिका यत्न १ लहसन, कालीमिर्च, सेंधानोन हींगको पानीमें पीसके गुदाके भीतर लेप करो तो सूक्ष्म कृमि नाश होवें.

मच्छर, खटमल, चामजुयें आदिका यत्न १–महुएके फूल, वायविडंग, कलिहारी ( लांगली ) की जड, मैनफल, चंदन, राल, खश, कूट, भिलावाँ और लोबानका चूर्ण बनाकर घरमें धूनी दो तो मच्छर, खटमल आदि समस्त दूर होवेंगे ये सब यत्न वैद्यरहस्य तथा वैद्यविनोदमें लिखे हैं.

पांडु, कामला और हलीमकके यत्न १–सात दिनतक गोमूत्रमें, पकाये हुए कान्तिसारको महीन करके १ टंक नित्य जलके साथ १५ दिनतक सेवन कराओ तो पांडुरोग दूर हो.

---

१ गेरूके सदृश लाल रंगकी बुकनी प्रसिद्धही है ।

२ मूल द्वारका स्थान बडा कोमल रहता है इसलिये उक्तोपचार करनेके पश्चात् गुदाके भीतर घी लगादो यह लेप घृतके साथही करो अर्थात् पानीमें पीसनेके पल्टे घृतमें पीसो तो उत्तम होगा ।

तथा २–गोमूत्रमें पकायाहुआ १ टंक मंडूर नित्य गुडके साथ १५ दिनतक खिलाओ तो पांडुरोग दूर हो.

तथा ३–साँठीकी जड़, निसोत, सोंठ, मिर्च, पीपल, वायविडंग, दारुहल्दी, चित्रक, कूट, हल्दी, त्रिफला, दात्यूणी (जंगली, जमालगोटेकीजड) चव्य, इन्द्रयव, कुटकी, पीपलामूल, नागरमोथा, काकडासिंगी, करेलेकी वेल, अजवायन और कायफल ये सब टके टकेभर और इनसे दूना मंडूर लेके सबका चूर्ण करडालो. इस चूर्णको अष्टगुणे गोमूत्रमें पकाके १ टंक प्रमाणकी गोलियाँ बांधलो जो गोली नित्य गौकी छाँछके साथ १५ दिन तक सेवन कराओ तो असाध्य पांडु, कामला तथा हलीमक तीनों दूर हों. और श्वास, कास, शोथ, शूल, अफरा, प्लीहा, अर्श, संग्रहणी, कृमि, वातरक्त और कुष्ठ ये समस्त रोग भी दूर होंगे इसे पुनर्नवादि मण्डूर कहते हैं.

तथा ४–५ टंक हर्रकी छाल, ५ टंक आँवले, ५ टंक बहेरेकी छाल, ५ टंक सोंठ, ५ टंक कालीमिर्च, ५ टंक पीपली, ५ टंक नागरमोथा, ५ टंक वायविड़ंग, ५ टंक चित्रकके चूर्णमें ९ पैसेभर लोहसार मिलाओ. अब यह नवायसचूर्ण बनगया, इसमेंसे ९ रत्ती नित्य मधु या गौकी छाँछ या गोमूत्र तथा घृतसे १५ दिन खिलाओ तो पांडु, शोष, अग्निमांद्य और अर्श ये सर्व रोग दूर होवेंगे. कोई कोई वैद्य इसकी मात्रा २ से १८ रत्ती तक भी बढ़ा देते हैं.

तथा ५–अडूसा, गिलोय, नीमकी छाल, त्रिफला, चिरायता, कुटकीके २ टंक चूर्णका क्वाथ मधुके साथ नित्य १० दिनपर्यंत सेवन कराओ तो पांडु, कामला, हलीमक और रक्तपित्त ये सब रोग दूर होंगे.

तथा ६–त्रिफला, गुरुच, दारुहल्दी, या नीम इनमेंसे किसी १ का रस ( तथा सर्व सांयोगिक रस ) मधुके साथ १० दिनतक पिलाओ तो पांडु कामला और हलीमक ये सर्वरोग दूर होवेंगे.

तथा ७–दडघलका रस नेत्रोंमें आँजो तो उक्त तीनों रोग दूर हों. यह वैद्यरहस्यमें लिखा है,

तथा ८–चिरायता, कुटकी, देवदारु, नागरमोथा, गुरुच, पटोल, धमासा, पित्तपापड़ा, नीमकी छाल, सोंठ, कालीमिर्च, पीपली, चित्रक, त्रिफला, वायविडंगका चूर्ण और इन सबोंके तुल्यही कांतिसार इसमें मिला-

कर नित्य १ टंक मधु अथवा छाँछके साथ सेवन कराओ तो पांडु, कामला, हलीमक, शोथ, प्रमेह, संग्रहणी, श्वास, कास, रक्तपित्त, अर्श, आमवात, गुल्म और कुष्ठ ये सर्व रोग दूर होवेंगे. भावप्रकाशमें यह अष्टादशांगावलेह लिखा है.

तथा ९–कटुतुम्बीके रसका नास दो तो पांडु, कामला, दूर हो.

वर्जित पदार्थ–पांडुरोगसे पीडित मनुष्यको यव, गेहूं, चावल, मूंग, अरहर और मसूरके व्यतिरिक्त अन्यान्य भक्षणार्थ कदापि न दो.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे विषूचिकादिहलीमकपर्यंत
रोगाणां यत्ननिरूपणंनाम दशमस्तरंगः ॥ १० ॥

---

## रक्तपित्त, राजरोग, शोष ।

चिकित्सा रक्तपित्तस्य रोगराट्शोषयोस्तथा ॥
विधुभूमिमिते चास्मिन् तरङ्गे लिख्यते मया ॥ १ ॥

भाषार्थ–अब हम इस ग्यारहवें तरंगमें यथाक्रमसे रक्तपित्त, राजरोग और शोषकी चिकित्सा लिखते हैं.

रक्तपित्तयत्न १–जिसकी नासिका, नेत्र, कर्ण या मुखसे रुधिर गिरता हो उसे हर्र, त्रिफला, निसोत अथवा किरवारेका जुलाब दो तो रक्तपित्त दूर हो.

तथा २–जिसके अधोमागसे रक्त गिरता हो उसे वमन करानेसे रक्तपित्त दूर होगा.

तथा ३–खस, कमलगट्टा, अडूसा, गुरवेल, मुलहठी, महुआ, नागरमोथा, रक्तचन्दन और धनियांके २ टंक चूर्णका क्राथ मधुके संग पिलाओ तो रक्तपित्त दूर हो.

तथा४–प्रियंगु ( गोंदनी ) के फूल, लोध, रसोत , कुम्हारके चाककी मिट्टी और अडूसाके दो टंक चूर्णका क्राथ मधु और मिश्री मिलाके १० दिन पर्यन्त पिलाओ तो रक्तपित्त दूर हो.

तथा ५–नाकसे रुधिरगिरता हो तो दूबके रस या अनार पुष्परस या अलताईके रस या हर्रको शीतल जलमें पीसके उस जलका नास दो तो रुधिरप्रवाह बंद होगा.

तथा ६–दूर्वा और आँवलेकी शीतल जलमें पीसके मस्तकपर लेप करो तो नाकसे रुधिर गिरना बंद हो.

तथा ७–पका गूलर, या छुहारा ( खारक ) या द्राक्ष ( मुनक्का ) को मधुके साथ खिलाओ तो रक्तपित्त दूर हो. ये यत्न वैद्यविनोदमें लिखे हैं.

तथा ८–धनियाँ, आँवला, अडूसा, द्राक्ष, पित्तपापडेको जलमें भिगोकर ठंढाईके समान उसीमें पीस डालो और चार टंक छानके पिलाओ तो रक्तपित्त, ज्वर, दाह, प्यास ये सब दूर होवें.

तथा ९–दाख, चन्दन, लोध, गोंदनीके फूलोंको महीन पीसके मधुके साथ १० दिन पर्यंत सेवन कराओ तो सर्वप्रकारका रक्तपित्त नाश होकर रक्तबहाव बंद होजावेगा.

तथा १०–वसंतमालनीरस या वीजाबोलबद्धरस अथवा पर्पटीरस देओ तो रक्तपित्त दूर होकर नाकसे रक्त गिरना बंद हो.

तथा ११–काँदाके रसका नास दो तो रक्तपित्त बंद हो.

तथा १२–१०० शतवार शीतल जलसे घीको धोकर मस्तकपर लेप करो तो नकसीर ( नाकसे रक्त गिरना ) बंद हो.

तथा १३–श्वेत कूष्मांड ( भूरा कुम्हडा ) को छीलके सब बीज निकाल डालो. मृत्तिकाके पात्रमें डालके जलसे पकाओ, पकनेपर ठंढा करके गाढे वस्त्रसे छानलो जिससे पानी निकलकर शुद्ध पेठा रहजाय, इस घीके साथ कडाहमें डालकर मंद मंद आँचसे तल डालो इसके छनेहुए जलमें ( जो पहिले छान धराथा मिश्रीकी चासनी बनाकर उसमें वह पेठा जो तलके धरा है ) डालदो तथा उसीके साथही २ टकेभर पिप्पली, २ टकेभर सोंठ २ टकेभर जीरा २ टकेभर धनियाँ २ टंक पत्रज २ टंक इलायची और ५ टंक वंशलोचनका महीन पिसाहुआ चूर्ण और ऽ। पावभर मधु डालकर रखलो अब यह कूष्मांडावलेह प्रस्तुत होगया, जो इसको नित्य १ तथा २ टंक खिलाओ तो रक्तपित्तज्वर, दाह, प्यास, प्रदर, क्षीणता, वमन, स्वरभंग श्वास कास और क्षयी ये सर्व रोग दूर होंगे. श्वेतके अभावमें पका हुआ पीतकूष्मांड भी उपयोगमें ला सक्ते हैं.

तथा १४–इलायची, पत्रज, वंशलोचन, तज, दाख, पीपली ये सब एक

पैसेभर, १ टकाभर मिश्री, १ टकाभर मुलहटी, एक टकेभर खारकके चूर्णमें २ टकेभर मधु मिलाकर गोलियाँ बनालो जो इसमेंसे एक गोली नित्य खिलाओ तो रक्तपित्त, श्वास, कास, पित्तज्वर, हिचकी, मूर्छा, मद, भ्रम, प्यास, पार्श्वशूल, अरुचि, शोथ, स्वरभंग और क्षयी ये सर्व रोग, दूर होवेंगे इसे एलादि गुटिका कहते हैं ये सब यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

राजरोग शोषयत्न १–८ टंक वंशलोचन, ४ टंक पिप्पली, २ टंक इलायची, १ टंक तज और १६ टंक मिश्रीका चूर्ण मधु और मक्खनके साथ चटाओ तो राजरोग, शोथ, ज्वर, श्वास, कास, पार्श्वशूल, मन्दाग्नि, अरुचि, दाह और रक्तपित्त,ये सर्व रोग दूर होवेंगे. इसे शीतोपलादि अवलेह कहते हैं.

तथा २–गिलोयसत्व और लोहसारका मिश्रण करके प्रतिदिन १ टंक माखन और मधुके साथ खिलाओ तो राजरोग, शोष जाय.

तथा ३–३ भाग पारदभस्म ( मराहुआ पारा ) २ भाग स्वर्ण भस्म, १ भाग शिलाजीत और १ भाग गंधक इन सबको इकट्ठे पीसके पीली कौडियोंमें भर दो और बकरीके दूधमें सुहागा पीसके उन कौडियोंके मुखपर लगादो ( जिसमें मुँह बंद होजाय ) इन कौडियोंको एक गडहे ( मिट्टीका छोटा बर्तन, डुवला ) में भरके सराईसे कपडामिट्टी लगाकर उस बर्तनका मुख भली भाँति बंदकरके गजपुटमें फूकदो. स्वांग शीतल होजानेपर निकालके खरल कर डालो यह राजमृगांक बनगया, जो इसकी ४ रत्ती प्रमाणकी मात्रा १ मास पर्यंत वर्द्धमान पिप्पली और मधुके साथ सेवन कराओ तो राजरोग, शोष अवश्य दूर होवेंगे.

तथा ४–५ टंक भीमसेनी कपूर, ५ टंक तज, ५ टंक कंकोल, ५ टंक जायफल; ५ टंक लवंग; ७ टंक नागकेशर, ८ टंक पिप्पली, ९ टंक सोंठ और इन सबके बराबर मिश्री इन सबका चूर्ण बनाकर १ टंक नित्य सेवन कराओ तो राजरोग, शोष दूर होवेंगे यही कपूरादि चूर्ण जुदे जुदे अनुपानसे अरुचि कफ, क्षयी, श्वास, कास, गोला, अर्श, वमन और कंठरोगादि कोभी नाश करता है.

तथा ६–( ५ टंक शुद्ध गन्धक ५ टंक शुद्ध पारा ) की कजली ५ टंक हिंगुल, १ टंक मैनशिल, ५ टंक अभ्रक और इन सबसे आधा कांतिसार

इन्हें शतावरीके रसमें १४ पुट देके सुखालो यह कुमुदेश्वर रस बनगया जो इसकी २ तथा ३ रत्तीकी मात्रा प्रतिदिन प्रातःकाल मिश्रीके साथ सेवन कराओ तो राजरोग, शोष, वात, पित्त, कफके रोग और सर्व प्रकारके ज्वर दूर होवेंगे ये सर्व यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा ६–चौलाईको पकाके घृतके साथ नित्य खिलाओ तो राजरोग; बहुमूत्र दूर होवें.

तथा ७–पकेहुए बडे गीले ५०० आँवले मृत्तिकाके पात्रमें पकाकर रस निकाल लो इस रसमें ५०० टकेभर मिश्री मृत्तिकाके पात्रमेंही डालकर चासनी बनाओ ( हो सके तो इस चासनीको किसी चांदीके पात्रमें रक्खो न तो उसी मृत्तिकाके पात्रमें रहने दो)तदनंतर उसमें दाख,अगर,चंदन,कमलगट्टा, इलायची, हरेंकी छाल; काकोली, क्षीरकाकोली, ऋद्धि, वृद्धि, मेदा, महामेदा, जीवक, ऋषभ, गुरच, काकडासिंगी,पोहकरमूल, कचूर, अडूसा,विदारीकंद, खरेंटी, जीवंती, शालपर्णी, पृष्ठपर्णी, दोनों कटियाली, बेलकी गिरी, अरलू, कुंभेरपाठा ये सब औषध १ एक टकेभर तथा ६टकेभर मधु, १ टकेभर पिप्पली,२टकेभर तज, २ टंक पत्रज, २ टंक नागकेशर, २टंक इलायची और२टंक वंशलोचन इन सर्वौषधोंका चूर्ण डालकर उत्तमप्रकारसे संयुक्त करदो. अब यह चिमनप्रसावलेह बनगया. जो नित्य १ टकेभर खिलाओ तो राजरोग, दोष दूर होकर बल और शरीरकी पुष्टि बढै तथा इसके सेवनसे वृद्धभी तारुण्यता धारण कर सक्ता है.

तथा ८–१ टकेभर अडूसा और कटियालीका रस निकाल१ टकेभर मधु और २ टंक पिप्पलीके साथ नित्य सेवनकराओ तो राजरोग दूर हो.

तथा ९–१ भाग शुद्ध पारा और २ भाग शुद्धगंधककी कजलीमें १ भाग मृगांक ( स्वर्णभस्म ) और १ भाग अनाबिधे मोतियोंका चूर्ण मिलाकर इन सबोंको सराई ( दिया, सकोरा ) में रक्खो. इस दियेपर दूसरा दिया जमाकर कपड़मिट्टीसे बंदकरदो, इस शरावसम्पुटको सुखाकर मृत्तिकाके घड़े ( आधे घड़ेमें नोन, बीचमें सम्पुट और ऊपरसे फिर मुँहतक नोन भरा हुआ ) में धर दो और इस घड़ेको चार प्रहर १ दिनभर अच्छी तीक्ष्ण आँच देकर स्वाँग शीतल [illegible] घड़ेमेंसे सम्पुट और सम्पुटमेंसे रस बड़ी युक्तिपूर्वक [illegible] निकालो इसका कुमुदेश्वररस नाम

दिया है. जो नित्य १ तथा २ रत्तीकी मात्रा मिश्रीके साथ खिलाओ तो राजरोग दूर होवेगा.

तथा १०–पारा और गन्धक समान भागकी कजली करके पीली कौडियोंमें भर दो, इन कौडियोंके मुखपर सुहागेका डाट लगाकर अग्निसे तपाओ, तदनंतर इन कौडियोंको शरावसम्पुट करके गजपुटमें फूंक दो. स्वांगशीतल होजानेपर सरावसम्पुटमेंसे कौडियोंको निकाल कर महीन पीसलो यह पारदेश्वररस रुद्रदत्तमें लिखा है. जो इसकी एक रत्तीप्रमाणकी मात्रा नित्य सेवन कराओ तो राजरोग, शोप, श्वास, कास, संग्रहणी और ज्वरातिसार ये सर्व रोग दूर होवेंगे.

तथा११–चरकमें लिखा है कि शुद्ध शिलाजीतके सेवन करानेसे भी राजरोग नाश होजावेगा.

तथा–१२–१० टंक तालीसपत्र,१० टंक चित्रक,१० टंक हरेंकी छाल १० टंक अनारदाना, १० टंक डांसरपा, २ टंक आजमोद, २ टंक गज-पीपली, २ टंक अजवायन, २ टंक झाऊवृक्षकी जड़, २ टंक जीरा, २ टंक धनियां, २ टंक जायफल, २ टंक लौंग, २ टंक तज, २ टंक पत्रज, २ टंक इलायची और इन सबके समानही मिश्री इन सबका बारीक चूर्ण कर नित्य २ टंककी मात्रा बकरीके दूधके साथ सेवन कराओ तो राजरोग, शोप,क्षयी, पीनस, प्लीहा, अतिसार, मूत्रकृच्छ्, पांडु, प्रमेह और वात्त-पित्त-कफके अन्य भी बहुतसे रोग नाश होवेंगे. हरीतमें इसका नाम महातालीसादि चूर्ण लिखा है.

तथा १३–सोंठ, कालीमिर्च, पीपली, तज, पत्रज, इलायची, लौंग, जायफल, वंशलोचन, कचूर, बावची, अनारदाना इन सबका चर्ण करके चूर्णके तुल्यही कान्तिसार और इन सबोंके तुल्य मिश्री मिलाओ अब यह गगनायस चूर्ण बनगया जो इसे २ टंक नित्य बकरीके दूधके साथ खिलाओ तो राजरोग, मन्दाग्नि और २० प्रकारके प्रमेह मात्र इससे दूर होवेंगे.

तथा १४–लौंग, कंकोल, कालीमिर्च, खश, चंदन, तगर, कमलगट्टे, कालाजीरा, इलायची, अगर, नागकेशर, सोंठ, पीपली, चित्रक, नेत्रवाला भीमसेनीकपूर, जायफल, वंशलोचन और इन सबके आधी मिश्री

इन सबका महीन चूर्णकर नित्य १ टंक खिलाओ तो राजरोग, मंदाग्नि, कास, हिचकी, संग्रहणी, अतिसार, भगंदर, प्रमेह ये सब दूर हों इसे लवंगादि चूर्ण कहते हैं.

तथा १५–२ टकेभर अभ्रकभस्म, ४ मासे भीमसेनीकपूर, चार मासे जायपत्री, ४ मासे खश, ४ मासे पत्रज, ४ मासे लवंग, ४ मासे तालीसपत्र, ४ मासे दालचीनीका रस, ४ मासे धावेडके फूल, ६ मासे हरेंकी छाल, ४ मासे आँवला, ६ मासे बहेड़ेकी छाल, ६ मासे सोंठ और शुद्ध पारेगंधककी ६ मासे कजलीमें उक्त सर्वौषधका चूर्ण डालकर जलके साथ खरलकर चनेके समान गोलियाँ बनालो. यह शृंगार्यभ्रकगुटिका प्रस्तुत हुई इसकी चार गोलियाँ नित्य शीतल जलके साथ सेवन कराओ तो राजरोग, शोष, श्वास, कास, शूल, प्रमेह, वमन, अमलपित्त, अरुचि संग्रहणी, वातरक्त ये सर्व रोग नाश होकर पुष्टता प्राप्त होगी.

तथा १६–दशमूल, पीपली, चित्रक, कौंचबीज, बहेड़ेकी छाल, कायफल, काकड़ासिंगी, देवदारु, पुनर्नवाकी जड धनियाँ, लवंग, किरमालेकी गिरी, गोखरू, बिधायरा (वृद्धदारु, गर्भवृद्धि) कूट, इन्द्रायण, इनका २ दो टकेभर चूर्ण १६ सेर पानीमें डालकर उसीमें अच्छीं बडी बडी ४ चार सेर हरें भी डालदो. यह सर्व पदार्थ मृत्तिकाके पात्रमें मंद मंद आँचसे औटाकर हरें निकाल शीतल करलो, दूसरे मृत्तिकाके पात्रमें उत्तम मधुके साथ इन्हें ५ दिनतक रखकर निकाललो फिर तीसरे पात्रमें, दूसरे मधु (उपरोक्त छोड दो नया लो) के साथ १५ दिन रखके निकाल तदनंतर चौथे पात्रमें भी नये मधुके साथ १ मास पर्यंत डुबारक्खो तत्पश्चात उसी पात्रमें तज, पत्रज, इलायची, नागकेशर, पीपलका चूर्ण डालके इन सबको ऐसे मिलादो कि मधु हरें और चूर्ण एक जीव होजावें, जो प्रतिदिन १ हरें खिलाओ तो राजरोग, शोष, कास, श्वास, हिचकी, वमन, ज्वर, मूत्रकृच्छ, प्रमेह, वातरक्त, बवासीर, संग्रहणी, रक्तपित्त, दाह, विभूति, ब्योंची, (जो पाँवके मुरुओंमें होती है.) कुष्ठ, मृगी, और पांडु ये सर्वरोग दूर हों धन्वन्तरिसंहितामें इसे मधुपक्क हरीतकी नाम दिया है.

तथा १७–१ सेर अद्रखके रसमें १ सेर गुड़की चासनी मंद मंद आँचसे बनाओ इस पतलीचासनीमें तज, पत्रज, नागकेशर, लौंग, इलायची

सोंठ, कालीमिर्च, पिपली ( एकटकेभर ) का चूर्ण डालकर नित्य टकेभर खिलाओ तो राजरोग, मन्दाग्नि, श्वास, कास, अरुचि ये सर्व दूर हों यह अद्रकावलेह है.

तथा १८–बकरीके दूधमें समान जल और उसीमें ३ पीपली डालके मंद मंद आँच दो जब जल औटकर दूध मात्र रहजावे तब वे पिप्पली खाकर ऊपरसे वही दूध पीजाओ. इसीप्रकार १ मासतक एक एक पीपली बढाकर एकही एक घटाते घटाते पूर्व प्रमाणपर ले आओ तो राजरोग, शोष, कास, श्वास सब दूर हों. यह काशिनाथ पद्धतिमें लिखा है.

तथा १९–४ सेर दाख १ मन जलमें डालकर औटाते औटाते चौथाई रखलो और उसीमें पुराना गुड़, वायविड़ंग, प्रियंगुपुष्प, तज, पत्रज, इलायची, नागकेशर, ( टके टकेभर ) डालकर डमरूयंत्रसे मदिराकी रीतिपर रस निकाललो इसे टकेभर नित्य सेवन करो तो राजरोग, श्वास, कास ये सर्वरोग दूर होवें. योगतरंगिणिमें इसे द्राक्षासव संज्ञा दी है.

तथा २०–१ भाग मृगाङ्क, २ भाग रूपरस, ३ भाग तांबेश्वर, ४ भाग पारदभस्म, ५ भाग अभ्रक इनको एकत्र कर १ वायविडंग, २ भाग नागरमोथा, ३ कायफल, ४ निर्गुंडी, ५ दशमूल, ६ चित्रक, ७ हल्दी, ८ सोंठ, ९ कालीमिर्च और १० पिप्पलीकी १ एक पुट पृथक् पृथक् ( एकके पश्चात् एक ) देकर आधी रत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बनालो. इसकी एक गोली नित्य खिलाओ तो राजरोग, कास, प्लीहा गोला ये सब नाश होवें यह पंचामृतरस सारसंग्रहमें लिखा है.

तथा २१–बड़े शंखको गोमूत्रमें जलाकर इस भस्मकी घरिया बनाओ इसमें ५ टंक पारा और ५ टंक गंधककी कजली भरके कपडामिट्टीसे वंदकर गजपुटमें फूंकदो शीतल होनेपर पीसकर रखलो यह भस्म १ रत्ती प्रतिदिन मधुके साथ चटाओ तो राजरोग दूर हो. रसार्णवमें यह विधि लिखी है.

तथा २२–ऽ। पावभर थूहरकी लकडी, १ टकेभर सेंधानोन, १ टकेभर सोंचरनोन, १ टकेभर साम्हरनोन, १ सेरभर मट्ठा, २ टकेभर चित्रक इन सबका चूर्ण शरावसम्पुटमें धरके गजपुटमें फूंक दो जो इस भस्ममेंसे

[१] इसे मूसभी कहते हैं जैसी सुनारलोग चाँदी सोना गलानेके लिये बनाते हैं.

१—मासा प्रतिदिन भोजनोपरान्त जलके साथ सेवन कराओ तो राजरोग, श्वास, बवासीर, शूल ये सब रोग दूर होके भोजन तुरंत पचै और आँव तत्काल भस्म होजावेगी. इसे क्षुद्राादिक्षार कहते हैं. यह "रसराजलक्ष्मी" नाम ग्रंथमें लिखा है.

तथा २३—नींबूके रसमें बुझाई हुई शंखकी १ टकेभर भस्म, १० टंक चव्य १० टंक जवाखार, १०टंक सेंकी हींग, १० टंक पांचोंनोन १० टंक सोंठ १० टंक कालीमिर्चें १० टंक पीपली १० टंक शुद्ध सिंगीमुहरा, १० टंक शुद्ध पारा और १० टंक शुद्ध गंधककी कजली, इन सबका चूर्ण नींबूके रसमें खरल करके चनेप्रमाणकी गोलियां बनाओ, जो एक गोली नित्य लौंगके जलके साथ सेवन कराओ तो राजरोग, संग्रहणी, शूल, गोला ये सब रोग दूर होवेंगे. यह शंखवटी योगतरंगिणीमें लिखीहै.

तथा २४—दशमूल, केवाँचकेबीज, शंखाहोली, कचूर खरेटी गजपीपली अपामार्ग ( ऊँगा आधाझारा ) पीपलामूल, चित्रक, भारंगी, पोहकरमूल इन सब २ टकेभर औषधोंका चूर्ण और १०० बडी हरैं सबके सब २० सेर ॥ऽ पानीमें डालके औटाओ. चतुर्थांश रहजानेपर हरोंकी गुठली निकालकर महीन पीस डालो फिर १०० टकेभर पुराने गुडकी चासनी बनाकर उसीमें उपरोक्त चूर्ण और ८ टकेभर गौका घृत डालदो. ये अगस्त्यहरैं बनगई. जो इन्हें १ टकेभर नित्य खिलाओ तो राजरोग, शोष, कास, श्वास, हिचकी, विषमज्वर, संग्रहणी, पीनस अर्श और अरुचि ये सर्व रोग दूर हों. यह विधानवृन्दमें लिखा है.

तथा २५—१०० टकेभर अडूसेको जलमें औटाकर चतुर्थांश क्काथ रखलो इसमें १०० टकेभर पुराने गुडकी चासनी बनाकर उसीमें आठ टकेभर तिलीका तेल ८ टकेभर गौका घृत १०० हरेंकी छिलकोंका चूर, २ टंक पीपली, २ टंक पीपलामूल, २ टंक कालीमिर्चें, २ टंक पोहकरमूल, २ टंक चव्य, २टंक चित्रक और २ टंक सोंठका महीन चूर्ण डालकर सिद्ध करलो जो इसको एक टकेभर खिलाओ तो राजरोग, अर्श, कास, श्वास, स्वरभेद, शोथ, अम्लपित्त, पांडुरोग, उदररोग, अग्निमांद्य और नपुंसकता ये सर्व रोग दूर होवेंगे ऐसा चरकमें लिखा है.

विशेषतः—वृन्दमें ऐसा लिखा है कि, राजरोग शोषरोगसे रोगति

पुरुषको षष्टितण्डुल, गेहूं, यव, मूंग, हरिणमांस, कुलथी, बकरीका घृत, बकरीका दुग्ध, मीठा अनार और आँवला ये पदार्थ अति हितकारी हैं इनके सेवनसेही उक्तरोग नाशमान होजावेंगे.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखंडे रक्तपित्त-राजरोग-शोषरोग यत्ननिरूपणं नामैकादशस्तरंगः ॥ ११ ॥

## कास—हिक्का—श्वास ।

**अथ कासस्य हिक्कायाः श्वासस्य हि यथाक्रमात् ॥**
**नेत्रचंद्रमिते चोर्मौ चिकित्सा लिख्यते मया ॥ १२ ॥**

भाषार्थ—अब हम इसके आगे १२ वें तरंगमें कास, हिक्का और श्वास-रोगकी चिकित्सा यथाक्रमसे लिखते हैं.

कासरोगयत्न १—५ टंक लवंग, ५ टंक कालीमिर्च ५ टंक बहेड़ेकी छाल और ५ टंक खैरसारके चूर्णको बबूलकी छालके क्वाथमें खरल करके २ रत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बनाकर १ तथा दो या ३गोलियाँ नित्य खिलाओ तो खाँसी दूर हो. यह लवंगादिगुटिका लोलिम्बराजमें लिखी है.

तथा २—१ टंक शुद्ध पारा, २ टंक शुद्ध गंधक, ३ टंक पिप्पली; ४ टंक हरंकी छाल, ५ टंक बहेड़ेकी छाल, ६ टंक काकडासिंगीके चूर्णको बबूलके वक्कलके क्वाथमें २१ पुट देकर १ टंक प्रमाणकी गोलियाँ बना-लो इनमेंसे १ गोलि नित्य सोंठके क्वाथके साथ खिलाओ तो खाँसी अवश्य दूर रोगी. यह रससमूह तथा योगचिन्तामणिमें लिखा है.

तथा ३—२ टंक कालीमिर्च, २ टंक पिप्पली, १० टंक अनारके छिलके २ टकेभर गुड और १ टंक जवाखारको महीन पीसकर चने-प्रमाण की गोलियाँ बनालो जो २ तथा ४ गोली नित्य खिलाओ तो सर्व प्रकारकी खाँसी दूर हो.

तथा ४—पिप्पली, हरंकी छाल, पोहकरमूल, सोंठ, कचूर और नागर-मोथेका चूर्ण गुडमें मिलाकर २ रत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बनाओ. जो २ तथा ४ गोली नित्य खिलाओ तो सर्व प्रकारकी खाँसी जावे.

१ एक प्रकारके चावल जो ६० दिनमें पक जातेहैं।

तथा ५—सोंठका क्काथ नित्य सेवन कराओ तो खाँसी नाश हो.

तथा ६—अद्रखके रसमें मधु मिलाकर नित्य सेवन कराओ तो खाँसी जाय.

तथा ७—कटियाली, गुर्च, सोंठ, पोहकरमूल और अडूसाका क्काथ पिलाओ तो खाँसी नाश हो इसे क्षुद्रादि क्काथ कहते हैं.

तथा ८—छोटी कटियालीका क्काथ बनाकर रस निकालो और उसमें पिप्पलीका चूर्ण डालकर नित्य पिलाओ तो खाँसी दूर होगी.

तथा ९— २ टंक सोंठ, २ टंक कालीमिर्च, २ टंक पिप्पली. २ टंक अमलवेत, २ टंक चव्य, २ टंक चित्रक, २ टंक जीरा, २ टंक डांसरा, २ मासे तज, २ मासे पत्रज और ४ मासे नागकेशरका चूर्ण ऽ। पावभर गुड़के साथ मिलाकर २ टंक प्रमाणकी गोलियाँ बांधलो इसकी एक गोली नित्य प्रभात खिलाओ तो खाँसी और श्वास दूर होगा.

तथा १०—हर्रकी छाल, पिप्पली, सोंठ, कालीमिर्चके चूर्णको गुडके साथ गोलियाँ बनाकर १ या २ तथा ३ गोली नित्यप्रति खिलाओ तो खाँसी दूर होगी.

तथा ११—२टंक लवंग, २ टंक पिप्पली, २ टंक जायफल, २ टंक कालीमिर्च, ८ पैसेभर सोंठ और इन सबके तुल्य मिश्री इन सबका चूर्ण कर नित्य २ टंककी मात्रा जलके साथ दो तो खाँसी, ज्वर, प्रमेह, अरुचि, श्वास, मन्दाग्नि, संग्रहणी ये सब रोग दूर हों. यह लवंगादि चूर्ण है.

तथा १२हिंगुल, कालीमिर्च, नागरमोथा सिंगीमुहराका चूर्ण, जंभीरी या अद्रखके रसके साथ खरल करके मूँग प्रमाणकी गोलियाँ बांधलो जो एक गोली नित्य खिलाओ तो कास और श्वास रोग दूर हो.

तथा १३—कालीमिर्च, नागरमोथा, कूट, वच, शुद्ध सिंगीमुहरा इन सबको अद्रखके रसमें खरल करके मूँग प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो एक गोली नित्य खिलाओ तो कास, श्वास, कफरोग, सूतिकारोग और संग्रहणी ये सब दूर हों.

तथा १४—२ टंक या १ टंक लौंग, २ टंक पिप्पली, ३ टंक हर्रकी छाल, ४ टंक बहेडेकी छाल, ५ टंक अडूसा, ६ टंक भारंगी और इन सबके तुल्य खैरसार इन सबके चूर्णको बबूलकी छालके क्काथमें २१ पुट

देकर मधुके साथ चनेप्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो एक गोली नित्य खिलाओ तो कास श्वास क्षय सब दूर हों इसे कासकर्तरी गुटिका कहते हैं.

तथा १५–१ टंक भीमसेनी कपूर, १ टंक लौंग, २ टंक कालीमिर्च, २ टंक पिप्पली, २ टंक बहेड़ेकी छाल, २ टंक कुलींजन (नागर बेल पानकी जड़), १ टकेभर अनारका छिलका और इन सबके तुल्य खैरसार इन सबके चूर्णको जलमें खरल करके चने प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो एक गोली नित्य खिलाओ तो खाँसी दूर हो यह कर्पूरादि गुटिका है. ये सर्व यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा १६–अर्कपुष्पके मध्यकी फुली और कालीमिर्च दोनोंको पीसके कालीमिर्चके समान गोलियाँ बांधलो जो एक गोली नित्य खिलाओ तो खाँसी नाशको प्राप्त होगी १६ और १७ वां दोनों यत्न रुद्रदत्तमें लिखे हैं.

तथा १७–अर्कपुष्पके मध्यकी फुली और लौंगको पीसकर १ रत्तीप्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो १ गोली नित्य खिलाओ तो खाँसी दूर होगी.

तथा १८–४ सेर पसरकटियालीको पानीमें औटाकर क्वाथ बनाओ इस क्वाथमें १०० हर्रे डालकर औटाओ पकजानेपर शीतलकर गुठली निकाल डलो. १०० टकेभर गुडकी चासनीमें १ टकेभर सोंठ, १ टकेभर कालीमिर्च, १ टकेभर पिप्पली, १ टकेभर पत्रज, १ टकेभर तज, २ टकेभर नागकेशर, १ टकेभर इलायची इन सबका चूर्ण और ऊपर लिखी सौ हर्रोंका चूर्ण दोनों डालकर एकमेंएक करदो यह भृगुहरीतकी प्रस्तुत होगई. जो नित्य १ टकेभर खिलाओ तो सर्व प्रकारकी खाँसी जावेगी.

तथा १९–४ चार सेर कटियालीके क्वाथमें ४ सेर मिश्रीकी चासनी बनाकर उसमें १ टकेभर गुर्च, १ टकेभर काकडासिंगी, १ टकेभर चव्य, १ टकेभर चित्रक, १ टकेभर सोंठ, १ टकेभर नागरमोथा, १ टकेभर पिप्पली, १ टकेभर धमासा, १ टकेभर भारंगी, १ टकेभर कचूरका चूर और एक सेरभर मधु डालो यह कटियालीका अवलेह हुआ जो १ टकेभर नित्य खिलाओ तो सर्व प्रकारकी खाँसी दूर हो. यह भावप्रकाशमें लिखा है.

तथा २०–अडूसेके क्वाथमें मधु डालकर पिलाओ तो खाँसी दूर होगी.

तथा २१–अर्कपत्र, मैनसिल, सोंठ, कालीमिर्च और पिप्पली ये सब तमाखु सदृश चिलममें भरके पिलाओ तो खाँसी दूर होगी.

तथा २२-(शुद्ध पारे और गंधककी ) कजली, शुद्ध सिंगी मुहरा, हिंगुल, सोंठ, कालीमिर्च, पीपली, सेंका सुहागा, इन सबको चूर्ण भृंगराजके रसमें १ दिन खरल करके तदनंतर ३ दिन बिजौरेके रसमें खरल करो तदनंतर आधीरत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बांधकर १ गोली नित्य दश दिन पर्यंत खिलाओ तो खाँसी, क्षय, संग्रहणी, सन्निपात और मृगी ये सब रोग दूर हों यह आनंदभैरवरस कहाता है.

हिक्का रोगयत्न १-प्राणायाम करने, किसी प्रकार डरने, भयंकर बात सुनने, तथा वायु कफन्यूनक पदार्थके भक्षणसे हिक्का नाश होगी.

तथा २-बकरीके दूधमें सोंठ डालकर पकाओ जो यह दूध सोंठ सहित भक्षण कराओ तो हिचकी दूर होगी.

तथा ३-बिजौरेके रसमें यवका सत्तू और सैंधानमक, मिलाकर खिलाओ तो हिचकी दूर होगी.

तथा ४ सोंठ और पिप्पलीका चूर्ण मधुके साथ खिलाओ तो हिचकी शीघ्र मिट जावेगी.

तथा ५-मक्खीकी विष्टा दूधमें पीसकर नास दो तो हिचकी जावे.

तथा ६-गुड, सोंठ, पानीमें पीसकर नास दो हिचकी दूर हो.

तथा ७-कासकी जडके रसमें मधु मिलाकर नास दो तो हिचकी दूर हो.

तथा ८-मयूरपक्षकी भस्म मधुके साथ चटाओ तो हिचकी जावे.

तथा ९-बिजौरेकी केशरमें सैंधानोन मिलाके खिलाओ तो हिक्का दूर हो.

तथा १०-गुवारपाठेके रसमें सोंठ डालकर खिलाओ तो हिचकी दूर हो.

तथा ११-पोहकरमूल, जवाखार, कालीमिर्च का चूर्ण उष्णजलके साथ खिलाओ तो हिचकी दूर हो.

तथा १२-हल्दी, उर्दका चूर्ण निर्धूम अग्निसे तमाकू सदृश पिलाओ तो भयंकर हिक्का दूर हो. सर्व यत्न वैद्यविनोदमें लिखे हैं.

तथा १३-सनकी छालकाचूर्ण चिलममें भरके पिलाओ तो हिचकीजावे.

तथा १४-सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, जवासा (दुरालभा), कायफल, करेलेकी बेल, पोहकरमूल, काकडासिंगी, इन सबका चूर्ण बनाकर २ टंक नित्य मधुके साथ चटाओ तो हिक्का दूर हो.

तथा१५—१ टंक पित्तपापडा, १ टंक पिप्पली और ५ टंक गुड इनका क्वाथ बनाकर पिलाओ तो हिक्का दूर हो.

तथा १६—१० टंक असालु ( हालु ) का क्वाथ बनाकर पिलाओ तो हिक्का तत्काल बंद हो. यह वैद्यरहस्यमें लिखाहै.

तथा१७—१टंक मुलहठीका चूरा मधुके साथ चटाओ तो हिचकी बंदहो.

तथा १८—१ टंक पिप्पली, मिश्रीके साथ सेवन कराओ तो हिक्का जावे.

तथा १९—दुग्धमें घृत डालकर कुनकुनासा पिलाओ तो हिक्का बंदहो.

तथा २०—बिजौरेका रस, मधु और सोंचरनोन मिलाकर पिलाओ तो हिक्का दूर हो वैद्यरहस्यमें लिखा है.

तथा २१—कवीट या आँवलेका रस मधु मिलाकर पिलाओ तो हिक्का और श्वास दोनों बंद होवें, यह काशिनाथपद्धतिमें लिखाहै.

तथा २२—इलायची, दालचीनी, नागकेशर, कालीमिर्च, पिप्पली, सोंठ; ( उत्तरोत्तर वृद्धि क्रमसे ) पहिला १, दूसरा २, तीसरा ३ टंकादि; लेकर इन सबोंके तुल्य मिश्री डालो इसे घृतमें सानकर प्रतिदिन २ टंक चूर्ण जलके साथ सेवन करो तो हिक्का, अजीर्ण, उदरोग, अर्श, श्वास और कास ये सब रोग दूर हों यह इला दिचूर्णवृन्दमें लिखा है.

श्वासरोगयत्न १—नमक, तेलको उष्ण करके हृदयको सेको तो श्वास दबजावेगा.

तथा २—अदरखके रसमें मधु मिलाके चटाओ तो श्वास दूर हो.

तथा ३—१ सेर अद्रखके रसमें ऽ। पावभर सोंठ ऽ। पावभर बहेडेकी छालका चूर्ण और २ दो सेर बकरीका मूत्र डालके मृत्तिकाके पात्रमें औटाओ; गाढ़ा होजानेपर ऽ॥ आधसेर मधु मिलाकर नित्य १ टंक सेवन करावो तो श्वास और कास, दोनों दूर हों.

तथा ४—दशमूल, कचूर, रास्ना, पिप्पली, सोंठ, पोहकरमूल, भारंगी, काकडासिंगी, गुड, चित्रक, इनके २ टंक चूरेका क्वाथ नित्य सेवन कराओ तो पार्श्वशूल ये सब दूर हों.

तथा ५—पेठेकी जडका १ टंक चूर्ण नित्य सेवन कराके ऊपरसे उष्ण जल पिलाओ तो श्वास दूर हो.

तथा ६–हल्दी, कालीमिर्च, मुनक्का, पिप्पली, रास्ना कचूर इन सबका १ टंक चूर्ण गुड़ और कडुवे ( तिलीके ) तेलके साथ सेवन कराओ तो श्वास, निश्चय दूर हो.

तथा ७–१ एक सेर भांरगीको औटाके रस निकालो, इसमें १०० टकेभर गुड़की चासनी बनाते समयही १ एक सेर हरंकी छालका चूर्ण डालके मिलादो. शीतल होजानेपर इसमें ६ टंक मधु और १ टकेभर सोंठ, १ टकेभर कालीमिर्च, १ टकेभर पिप्पली, १ टकेभर तज, १ टके-भर पत्रज, १ टकेभर नागकेशर, २ टकेभर जवाखार इनका महीन पिसा हुआ चूर्ण उसी चासनीसे मिलादो और एक पैसेभर नित्य खिलाओ तो श्वास, कास, अर्श, गुल्म, क्षय और उदररोग ये सब दूर होवे इसे भा-रंगी अवलेहकहते हैं. ये सब यत्न भावप्रकाशोक्त हैं.

तथा ८–२ टंक शुद्ध पारा और २ टंक शुद्धगंधककी कजली, २ टंक सिंगीमुहरा, २ टंक सेंका सुहगा, २ टंक मैनसिल, २ टंक कालीमिर्च, २ टंक सोंठ, २ टंक पिप्पली इन सबके चूर्णको अद्रखके रसकी १ पुट देकर सिद्ध करलो यह श्वास कुठार रस बनगया जो इसकी एक रत्ती प्रमाणकी मात्रा नित्य दो तो श्वास दूर हो.

तथा ९–१ भाग शुद्धपारा, २ भाग गंधक और ३ भाग तांवेश्वर तीनोंको ग्वारपाठेके रसमें खरल करके तांवेके सम्पुटमें रक्खो और वालुका यंत्रसे एक दिनभर आँच देकर सिद्ध करलो यह सूर्यावर्त रस बनालो जो इसे २ रत्ती नित्य सेवन कराओ तो श्वासरोग दूर हो. यह वैद्यविनोदमें लिखा है.

तथा १० काकड़ासिंगी, सोंठ, पिप्पली, नागरमोथा, पोहकरमूल, कचूर, कालीमिर्च और इन सबके तुल्य मिश्री डालकर चूर्ण बनालो, इसमेंसे २ टंक नित्य गुर्च, अडूसा, पिप्पली, पिप्पलामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ ( इतनेमें किसीएक ) के क्काथके साथ सेवन कराओ तो श्वास दूर हो यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा ११–पिप्पली, पोहकर मूल, हरंकी छाल, सोंठ, कचूर, कमलगट्टे, इन सबके चूर्णमें समान गुड़ मिलाकर चनेप्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो एक तथा दो गोली नित्य सेवन कराओ तो श्वास रोग दूर हो.

तथा १२–शुद्धपारा, शुद्धगंधक, लोहभस्म और इन तीनोंसे दूनी सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, पत्रज, नागकेशर, नागरमोथा, वायविडंग, सँभालू, कपेला, पीपलामूल ये सब लेकर चूर्ण कर डालो और जल पिप्पलीके रसमें ३ पुट देकर चनेप्रमाणकी गोलीयाँ बनालो इसकी १ गोली नित्य सेवनसे श्वास, बवासीर, भगंदर, संग्रहणी, हृदयशूल, पार्श्वशूल, उदररोग, प्रमेह ये सर्व रोग दूर हों. यह महोदधिरस सर्व संग्रहमें लिखा है.

तथा १३–( शुद्ध पारे और गंधककी ) कजली, कांतिसार, सोहागा, रास्ना, वायविडंग, त्रिफला, देवदारु, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, गुर्च, कमलगट्टा, शुद्ध सिंगीमुहरा, इन सबका महीन चूर्ण मधुमें मिश्रित कर १ तथा २ रत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बनालो इसकी १ गोली नित्य भक्षण कराओ तो श्वास दूर हो. वैद्यरहस्यमें इसे अमृतार्णवरस संज्ञा दी है.

तथा १४–( पारा और गंधक तुल्यकी ) कजलीको चौलाईके रसमें ५ दिनपर्यंत खरल करके वज्रमूस ( दृढ घरिया ) में रख १ दिन पर्यन्त वालुका यंत्रसे आँच दो. इसमेंसे ६ रत्तीकी मात्रा नित्य पान अथवा पान के रसके साथ खिलाओ तो श्वास और हिक्का दोनों दूर हों. रुद्रदत्तमें इस का नाम "मेघडम्बररस" लिखा है.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे कास-हिक्का-श्वासरोग
चिकित्सानिरूपणं नाम द्वादशस्तरंगः ॥ १२ ॥

---

स्वरभेद-अरोचक-छर्दि।

**स्वरभेदारोचकयोश्छर्देश्चैव यथाक्रमात् ॥**
**तरंगेऽत्रयौषधीशेऽस्मिन् चिकित्सा लिख्यते मया ॥ १३ ॥**

भाषार्थः–अब हम इस तेरहवें तरंगमें यथाक्रमसे स्वरभेद, अरोचक और छर्दि इन तीनों रोगोंकी चिकित्सा लिखते हैं.

स्वरभेदरोगयत्न १–नोनयुक्त तेलके पदार्थ भक्षण कराओ तो वात स्वरभंग दूर हो.

तथा २–उष्ण जल पिलाओ तो वातस्वर भंगदूर हो.

तथा ३ घृत गुड़के भक्षणसे वातस्वरभंग दूर हो.

तथा १–घृत-मधुको भक्षण कराओ तो पित्तका स्वरभंग दूर हो.

तथा २–उष्ण दूध पिलाओ तो पित्तस्वरभंग दूर हो.

तथा १-खारे, कड़ुवेपदार्थ अथवा मधु खिलाओ तो कफस्वरभंग दूर हो.

तथा २–पिप्पली, पिप्पलामूल और कालीमिर्च गोमूत्रमें पीसकर पिलाओ तो कफस्वरभंग दूर हो.

तथा ३–गलेके, तालुके मसूढोंका रुधिर निकाल डालो तो कफस्वरभंग दूर हो.

तथा ४–१०० टकेभर कटियाली, ५० टकेभर पीपलामूल, २५ टकेभर चित्रक, २५ टकेभर दशमूल इन सबका चूर्ण १ मन पानीमें औटाकर औटते औटते चार सेर रहजानेपर उतारलो; ठंढा होनेपर छानकर १०० टकेभर पुराने गुड़की पतली चासनी बनाओ तदनंतर इसमें ८पल पिप्पली, ३ पल जायफल, १ पल कालीमिर्चका चूर्ण और एक सेरभर मधु डालकर सबको एकमें एक करदो जो यह नित्य दो या तीन टकेभर खिलाओ तो सर्व प्रकारका स्वरभंग, छर्दि, श्वास, कास, मंन्दाग्नि, कण्ठरोग, गुल्म, प्रमेह, अनाह ( अफरा ) और मूत्रकृच्छ्र ये सब रोग दूर होंगे, यह निदग्धिकावलेह ( कटियालीका अवलेह ) भावप्रकाशमें लिखा है.

तथा ५ अजमोद, हल्दी, चित्रक, जवाखार, आँवलेका २ टंक चूर्ण नित्य घृत और मधुके साथ चटाओ तो भयंकर स्वरभंग भी दूर हो.

तथा ६–हरेंकी छाल, वच, पिप्पलीका चूर्ण उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो मेद, क्षयरोगका स्वरभंग दूर हो. यह वैद्यविनोदमें लिखा है.

तथा ७–बहेडेकी छाल, पिप्पली, सैंधानोन और आँवलेका चूर्ण गौकी छाँछ अथवा गोमूत्रके साथ सेवन कराओ तो स्वरभंग दूर हो. यह वृन्दमें लिखा है.

तथा ८–जायफल, पिप्पली, नील ( वृक्ष विशेष जिससे नील एक प्रकारका रंग निकलता है ) और बिजौरेकी कली इन सबको महीन पीसके मधुके साथ चटाओ तो सर्व स्वरभंग दूर होकर अति मनोहर स्वर होजावेगा. यह जायफलका अवलेह सर्वसंग्रहमें लिखा है.

तथा ९–कुलींजनको मुखमें रखकर उसका रस चूसते जाओ तो स्वरभंग दूर हो.

तथा १०–चव्य, अमलवेत, सोंठ, कालीमिर्च, पीपल, डांसेर, तज, पत्रज, जीरा, चित्रक, इलायची इन सवका २ टंक चूर्ण तिगुने गुडके साथ नित्य सेवन कराओ तो स्वरभंग, पीनस, कफरोग और अरुचि ये सव दूर हों. इसे चव्यादि चूर्ण कहते हैं.

तथा ११–पारदभस्म, तांवेश्वर, कांतिसार इन सवको तुल्य लेके कटियालीके रसमें २१ पुट दो और मूँगके समान गोलियां बनाकर एक गोली मुखमें रक्खो तो स्वरभंग दूर हो, ये गुरु गोरकनाथजीकी गोली है.

तथा १२–ब्राह्मी, वच, हरंकी छाल, अडूसा, पिप्पलीका २ टंक चूर्ण नित्य मधुके साथ १४ दिनतक सेवन कराओ तो स्वरभंग दूर होकर अति मनोहर ( किन्नर सदृश ) स्वर वन जावेगा ये सव यत्न वैद्यरहस्यमें लिखेहैं.

अरोचकरोगयत्न १–अद्रख और सैंधानोन भोजनके पूर्व खिलाओ तो अरोचक दूर हो.

तथा २–अद्रखके रसमें मधु डालकर पिलाओ तो अरुचि, कास, श्वास तीनों दूर हों.

तथा ३–मिश्री डालकर पक्की इमलीका रस वनाओ और उसमें इलायची, लौंग, भीमसेनी ( शुद्ध ) कपूरकी प्रतिवास. ( भावना ) देकर यह रस पिलाओ तो अरुचि दूर, हो.

तथा ४–राई, जीरा, सेकी हींग, सोंठ, सैंधानोनका चूर्ण गऊके दही तथा मट्ठाके साथ पिलाओ तो अरुचि दूर होकर क्षुधा वढे.

तथा ५–वस्त्रके छनेहुए गौके दहीमें मिश्री डालकर इलायची, लौंग, भीमसेनी कपूरके साथ पिलाओ तो अरुचि तत्काल दूर हो इसे शिखरन कहते हैं.

तथा ६–२ टकेभर अनारदाने, ८ टकेभर मिश्री, १ टकेभर सोंठ, १ टकेभर काली मिर्च, १ टकेभर पिप्पली, २ टंकभर तज, २ टंक पत्रज, २ टंक नागकेशर, इनके २ टंक चूर्णको नित्य जलके साथ सेवन कराओ तो अरुचि, तथा खाँसी दूर होगी. इसे दाडिमादि चूर्ण कहते हैं.

तथा ७–लवंग, कंकोलमिर्च ( शीतलमिर्च ), खश, चन्दन, अगर, तगर, कमलगट्टा, कमलतन्तु, कालाजीरा, नागकेशर, पिप्पली, सोंठ, चित्रक इलायची, भीमसेनी कपूर, जायफल, वंशलोचन और इन सबसे आधी

मिश्री इन सबका १ टंक चूर्ण नित्यजलके साथ सेवन कराओ तो अरुचि, मंदाग्नि, क्षीणता, बंधकुष्ठ, खाँसी, दाह, हिचकी, राजरोग, संग्रहणी, अतिसार, प्रमेह ये सर्व रोग दूर होंगे, इसे लवंगादि चूर्ण कहते हैं. ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा ८–सौंफ, कालीमिर्च, डांसरा, असलवेत, सौंचरनोन, गुड, मधु, बिजौरेकी केशर, तज, पत्रज, वंसलोचन, इलायची, अनारदाना जीरा ये सर्वौषधि अधेले अधेलेभर लेके चूर्ण बनाओ और नित्य दो टंकके लगभग जलके साथ सेवन कराओ तो अरोचक दूर हो.

तथा ९–पिप्पली, पीपलामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, कालीमिर्च, अजमोद, डांसरा, अमलवेत, असगंध, अजवायन, कैथा ( कवीट ) ये सब अधेलेभर और ४ टंक मिश्री इन सबका २ टंक चूर्ण नित्य जलके साथ सेवन कराओ तो अरुचि, श्वास, कास, वमन, शूल, रक्तपित्त, ये सब दूर हों इसे बृहदेलादि चूर्ण कहते हैं, यह सर्व संग्रहमें लिखा है.

तथा १०–जवाखार, सज्जी, सेंका सुहागा, पाँचों नोन, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, त्रिफला, लोहसार, शुद्ध कपूर, चव्य, चित्रक, अनारदाना, डांसरा, अदरख इन सबके चूर्णको अजवायनके रसकी ३ पुट तदनंतर नींबूके रसकी ५ पुट तदनंतर अमलवेतके रसकी ३ पुट देकर चने प्रमाणकी गोलियां बांधलो जो इसकी १ गोली नित्य खिलाओ तो अरुचि, मन्दाग्नि, गुल्म, श्वास, कास, कफ, प्रमेह इत्यादि रोग पृथक् पृथक् अनुपानसे दूर होंगे यह अग्निकुमाररस सर्वसंग्रहमें लिखा है.

छर्दिरोगयत्न–१ धनियां, सोंठ, दशमूल इनका क्वाथ बनाकर पिलाओ तो वातछर्दि दूर हो.

तथा २–घृतमें सैंधानोन डालकर पिलाओ तो वातछर्दि दूर हो.

तथा ३–मूंग और आँवलेका औटाकर रस निकालो और इस रसमें घृत, सैंधानोन डालकर पिलाओ तो वातछर्दि दूर हो.

तथा ४–मूँग, मसूर, जौके आटेकी राब ( लपसी ) में मधु डालकर पिलाओ तो पित्तछर्दि दूर हो.

तथा ५-पित्तपापडेके क्वाथमें मधु डालकर पिलाओ तो पित्तछर्दि दूर हो.

तथा ६–गुर्च, नीमकी छाल, त्रिफला, पटोलके क्वाथमें मधु डालकर पिलाओ तो पित्तछर्दि दूर हो.

तथा ७–मक्खीकी बिष्टा ( तथा पोदीनेका फूल ), मिश्री, चंदन, इन तीनोंको घिसकर मधुके साथ चटाओ तो पित्तछर्दि दूर हो.

तथा ८–लाहीके सत्तूमें घृत, मिश्री और मधु डालकर खिलाओ तो पित्तछर्दि दूर हो.

तथा ९–मसूरके सत्तूमें मिश्री डालकर पिलाओ तो पित्तछर्दि दूर हो.

तथा १०–चावलोंके पानीमें मधु डालके पिलाओ तो पित्तछर्दि बंद हो.

तथा ११–अनारका रस मधुके साथ पिलाओ तो वात, पित्त, कफ तीनोंकी छर्दि दूर हो.

तथा १२–इलायची, नागरमोथा, नागकेशर, चावलोंकी लाही, गौरीसर, चंदन, वहुफली, बेरकी बीजी, लौंग, पिप्पली इन सबका १ या दो टंक चूर्ण मधुके साथ खिलाओ तो त्रिदोपज छर्दि दूर हो.

तथा १३–पीपलके पेंडके छिलके जलाकर पानीमें बुझाओ और यह बुझाहुआ जल पिलाओ तो उल्टी बंद होवेगी.

तथा १४–बेरकी बीजी, आँवलेकी बीजी, छोटी पीपल, मक्खीकी बीट, इनके काथमें मधु डालकर पिलाओ तो छर्दि बंद हो. या यत्न वैद्यविनोदमें लिखे हैं.

तथा १५–जामुनके कोमल पत्र और आमके कोमल पत्रोंको पानीमें औटाकर इसमें लाहीको महीन पीसो और मधु डालकर पिलाओ तो भयंकर छर्दि भी दूर हो.

तथा १६ यदि ग्लानिकारक वस्तुसे छर्दि हुई हो तो उत्तम मनोहर वस्तु ( जिसके देखनेसे चित्तग्लानि दूर होकर उत्साह बढे ) दिखाओ तो ग्लानिजन्य छर्दि दूर हो.

तथा १७–आँवसे छर्दि हुई हो तो लंघन कराओ छर्दि दूर होगी.

तथा १८–१ मासे केशर १ मासे इलायची २ रत्ती हिंगुल इन सबको महीन पीसकर मधुके साथ चटाओ तो सर्व प्रकारकी छर्दि दूर होगी. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे स्वरभेद-अरोचक-छर्दिरोगाणां यत्न निरूपणं नाम त्रयोदशस्तरंगः ॥ १३ ॥

## तृषा-मूर्च्छा-मदात्यय।

**तृषायाश्चात्र मूर्च्छाया भंगे वेदविधौ क्रमात्॥**
**मदात्ययादिरोगाणां चिकित्सा लिख्यते मया॥ १४॥**

भाषार्थः–अब हम इस चौदहवें तरंगमें यथाक्रमसे तृषा मूर्च्छा और मदात्यय रोगकी चिकित्सा लिखते हैं.

तृषारोगयत्न १–वायुकी तृषा उष्ण अन्न तथा उष्ण जल सेवन करनेसे दूर होगी.

तथा २–दही और गुड़ खिलाओ तो वाततृषा दूर हो.

तथा ३–स्वर्ण तथा चाँदीको अत्युष्ण ( तपाके लाल ) कर जलमें बुझा दो और यह जल पिलाओ तो पित्ततृषा दूर हो.

तथा ४–मिश्रीका ठंढा रस ( शर्बत ) पिलाओ तो पित्ततृषा दूर हो.

तथा–५–रात्रिभर धनियांको भिगोके ठंढाईके समान पीस डालो और मिश्री डालकर पिलाओ तो पित्ततृषा दूर हो.

तथा ६–अनारके रसमें मिश्री डालकर पिलाओ तो पित्ततृषा दूर

तथा ७–शीतल जलमें रहना, जलक्रीडा करना अथवा शीतल ( गीले ) वस्त्र पहिननेसे पित्ततृषा दूर होगी.

तथा ८–कपूर, चन्दन तथा अगरको शिर ललाट अथवा शरीरपर लपेटनेसे पित्ततृषा दूर होगी.

तथा ९–तीक्ष्ण, कटु वस्तुको खिलानेसे कफतृषा दूर हो.

तथा १०–लौंगका क्वाथ पिलाओ तो कफतृषा दूर हो.

तथा ११–जीरा, सोंठ, सोंचरनोनका चूर्ण जलके साथ सेवन कराओ तो कफतृषा दूर हो.

तथा १२–बकरेका रक्त पिलाओ तो शस्त्रप्रहारजन्य तृषा दूर हो.

तथा १३–बकरेके सोखे ( मांस रस ) में मधु डालकर पिलाओ तो प्रहारजतृषा जावे.

तथा १४–क्षीर ( खीर=दूधमें पकाये हुए चावल ) में मिश्री डालकर खिलाओ तो प्रहारजतृषा दूर हो.

तथा १५–गन्ना ( सांटा=ईख ) का रस पिलाओ तो क्षीणताकीतृषा दूर हो.

तथा १६ वडके अंकुर, मुलहठी, लाही, कमलगट्टे, इनको महीन पीसकर गोली बनाओ और इसमेंसे १ गोली मुँहमें रक्खो तो क्षीणतृषा दूर हो.

तथा १७–महुआको मुखमें रक्खो तो तृषा दूर हो.

१८–विजौरेकी जड, अनार, कवीटकी जड, चन्दन, लोध, वेरीकी जड इन सबको महीन पीसकर शिरपर लेप करो तो तृषा, दाह, शोष तीनों दूर हों.

तथा १९–वच और बेलका क्वाथ पिलाओ तो आँवकीतृषा दूर हो.

तथा २०–अति दुर्बल मनुष्यको तृषा हो तो दूध पिलानेसे दूर होगी.

विशेषतः–तृषासे मनुष्य मोहको प्राप्त होकर प्राण छोड देता है इसलिये किसी भी दशामें पानी पिलाना वंद न करो, वरन् रोगानुसार थोडा बहुत जल सदा देते ही रहो. ये यत्न वैद्यविनोद तथा भावप्रकाशमें लिखे हैं.

मूर्च्छारोगयत्न १-तिल्ली तथा इंडोली आदिसे सेंको तो वातमूर्च्छा दूरहो.

तथा २–शीतल रस ( शर्बत ) पिलाओ तो पित्तमूर्छा दूर हो.

तथा ३–चमत्कारी मणि धारणसे पित्तमूर्च्छा जावेगी.

तथा ४–कपूर, चंदनादि शीतल पदार्थोंके लेपसे मूर्च्छा दूर होगी.

तथा ५–बेरकी बीजी, शीतल मिर्च, खश, नागकेशर ये चारों पदार्थ ५ टंक लेके शीतल जलमें भिगादो गल जानेपर मसलकर छानलो यह छनाहुआ जल मिश्री और मधु डालकर पिलाओ तो मूर्च्छा दूर हो.

तथा ६-मीठे अनारके रसमें मिश्री डालकर पिलाओ तो मूर्च्छा जावे.

तथा७–दाखके रसमें मिश्री डालकर पिलाओ तो मूर्च्छा दूर हो.

तथा ८–साबुन ( मार्जन ) को घिसके ( नेत्रोंमें ) अंजन लगाओ तो कफकी मूर्च्छा दूर हो.

तथा ९–शिरस ( वृक्षविशेष ) के बीज पिप्पली, कालीमिर्च, सैंधानोन इनको गोमूत्रमें पीसकर नेत्रोंमें अंजन लगाओ तो कफकी मूर्च्छा दूर हो.

तथा १०–मैनसिल, वच, लहसुन इनको गोमूत्रमें पीसके आँखोंमें अंजन लगाओ तो कफ तथा सन्निपातकी मूर्च्छा दूर हो.

तथा ११–मैनसिल, महुआ, सैंधानोन, वच, कालीमिर्च इनको महीन पीसकर जलके साथ नास दो तो सर्व मूर्च्छा दूर हों.

तथा १२–शीतल जल शिरपर डालो अथवा अन्य शीतल यत्न करो तो रुधिर मूर्च्छा दूर हो.

तथा १३–जिसे मद्यकी मूर्च्छा हो उसे थोडा मधु पिलाओ तो मद्यकी मूर्च्छा दूर हो.

तथा १४–निद्रासे भी मद्यमूर्च्छा दूर होगी.

तथा १५–मैनफल या नीलाथोथा या फिटकरी या पिप्पलीको जलमें औटाकर वह जल पिलाओ जिससे वमन होजावे तो विषमूर्च्छा दूर हो.

तथा १६–पिप्पली, पारदभस्म, ताँबेश्वर, नागकेशर, इनकी १ रत्तीकी मात्रा शीतल जलके साथ सेवन कराओ तो सर्व मूर्च्छासे जागृत हो.

तथा १७–धमासेके क्वाथमें घृत डालकर पिलाओ तो चक्कर आना (जी घूमना, भौंर आना ) बंद हो.

तथा १८–हर्र और आँवलेके क्वाथमें घृतडालकर पिलाओ तो चक्कर बंदहो.

तथा १९–सोंठ, पिप्पली, सौंफ, हर्रकी छाल ५ पांच टंकका चूर्णकर ६ टंकेभर गुडमें मिलादो और ५ टंकभरकी गोलियाँ बनाकर १ गोली नित्य खिलाओ तो चक्कर आना बंद हो.

तथा २०–सैंधानोन, कपूर मैनसिल,सरसों, पिप्पली, महुवेके पुष्प इन सबको घोडेकी लार ( थूँक ) में महीन पीसकर नेत्रोंमें अंजन लगाओ तो तन्द्रा तथा बहुनिद्रा दोनों दूर हों.

तथा २१–सहिंजनेके बीज, सैंधानोन, सरसों, कूठ, इनको बकरेके मूत्रमें पीसकर नास दो तो तंद्रा और अतिनिद्रा दूर हों.

तथा २२–कालीमिर्च, मुँगनेके बीज, सोंठ, पिप्पली, इनको अगस्त्य-पुष्प ( फूल विशेष ) के रसमें पीसकर नास दो तो तंद्रा और निद्रा दूर हो. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा २३-सोंठके रसमें मिश्री डालकर पिलाओ तो मूर्च्छा मात्र दूर हो.

तथा २४–केवाँचकी फली शरीरमें लगादो तो मूर्च्छा दूर हो.

मदात्यययत्न १–द्राक्षासव ( अंगूरकी शराब ) आदि शास्त्रोक्त उत्तम मद्य विधिपूर्वक सेवन कराओ तो वातमदात्यय दूर हो. जैसे अग्निसे जलने पर पुनः अग्निसे तपादो तो पीडा न्यून होकरके फफोला नहीं आता इसी प्रकारसे वातमदात्यय भी ५५५

तथा २–विजौरेकी केशर, अमलवेत, मीठे बेर, मीठी अनारकी भावना ( पुट ), अजवायन, जीरे, सोंठके महीन चूर्णमें देकर यह चूर्ण पुराने उत्तम मद्यके साथ पिलाओ तो वातमदात्यय दूर हो.

तथा ३–सोंचरनोन, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पलीका चूर्ण वैद्य शास्त्रोक्त विधिसे पिलाओ तो वातमदात्यय दूर हो.

तथा ४–चव्य, सोंचरनोन, सेंकी हींग, सोंठ, अजवायनका चूर्ण मधुके साथ खिलाओ तो वातमदात्यय दूर हो.

तथा ५–लवा ( चंडून ) तीतर अथवा मुर्गाका मांस खिलाओ तो वातमदात्यय दूर हो.

तथा ६–अतिस्वरूपवती चतुर १६ वर्षकी युवा स्त्रीसे मैथुन कराओ तो वातमदात्यय दूर हो. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं,

तथा ७–दाख, अनार, खारिक, तथा महुआकी मदिरा मिश्रीके संयोगसे पिलाओ तो वातमदात्यय दूर होगा.

तथा ८–गौके मट्ठेमें मिश्री डालकर पिलाओ तो वातमदात्यय दूर हो. यह सारसंग्रहमें लिखा है.

तथा ९–समस्त शीतल यत्नोंसे पित्तमदात्यय दूर होगा.

तथा १०–शीतल जलमें मिश्री और मधु डालकर पिलाओ तो पित्तमदात्यय दूर हो.

तथा ११–मीठे अनारका रस मिश्री डालकर पिलाओ तो पित्तमदात्यय दूर हो.

तथा १२–मृग, लवाका मांस खिलाओ तो पित्तमदात्यय दूर हो.

तथा १३–बकरेका शोरुवा तथा साँठीचावल भक्षण कराओ तो पित्तमदात्यय नाश हो.

तथा १४–चंदन तथा खशका लेप करो तो कफमदात्यय नाशहो.

तथा १५–यव गेहूं तथा कुलथीका भोजन कराओ तो कफमदात्ययजावे.

तथा १६–कटु, खट्टी, खारी वस्तु खिलाओ तो कफमदात्यय दूर हो.

तथा १७–वमन या लंघन कराओ तो कफमदात्यय दूर हो.

तथा १८-सोंचरनोन, अमलवेत, जीरा, तज, इलायची, कालीमिर्च,

मिश्री इन सबका चूर्ण जलके साथ सेवन कराओ तो कफमदात्यय दूर हो.

तथा १९–पारे गंधककी १ टंक कजली, आँवलेके रसके साथ खिलाओ तो सन्निपातमदात्यय दूर हो.

तथा २०–दाखके रस तथा अनारके रसमें मधु और मिश्री मिलाकर पिलाओ तो पानविभ्रम दूर हो. यह वृन्दमें लिखा है.

तथा २१–पेठेके रसमें गुड डालके पिलाओ तो धतूरेके फल आदि भक्षणसे उत्पन्न हुआ मदात्यय नाश हो.

तथा २२–दूधमें मिश्री डालकर पिलाओ तो धतूरे और भंगका मदात्यय दूर हो.

तथा २३–कपासकी जडका रस या भंटेकी जड़का रस, या पतली छाँछ या घृत, या मिश्रीके जलमें नीबूका रस पिलाओ तो भंग तथा धतूरेका मदात्यय दूर हो.

विषमदात्ययत्न २४–१ मासे निबोलीकी बीजी और १ मासे नीला थोथेको कांजीकेसाथ पीसकर पिलाओ तो विषमदात्य मात्र दूर होगा. ये यत्न वैद्योपचारग्रन्थमें लिखे हैं.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे तृषा-मूर्च्छा-मदात्ययादिरोगाणां यत्ननिरूपणं नाम चतुर्दशस्तरंगः ॥ १४ ॥

---

दाह-उन्माद ।

**दाहोन्मादरुजोर्वै बाणकलानिधिमिते तरंगेऽस्य ॥**
**लोकहिताय लिखामि नवीनामृतसागरस्य सुचि-**
**कित्साम् ॥ १५ ॥** आर्याच्छदः ।

भाषार्थः–अब हम इस नूतनामृतसागरके पन्द्रहवें तरंगमें लोकहितार्थ दाह और उन्मादरोगकी उत्तम चिकित्सा लिखते हैं.

दाहयत्न १–घृतको १०० तथा १००० बार शीतल जलसे धोकर शरीरमें मर्दन कराओ तो शरीरकी दाह दूर हो.

तथा २–जो जौके सत्तमें मिश्री डालकर खिलाओ तो दाह दूर होगी.

तथा ३–आँवलोंके जलमें महीन वस्त्र भिगोकर उढ़ाओ तो दाह शीतल हो जावेगा.

तथा४–खश और चंदनको घिसकर शरीरमें लेप करो तो दाह शान्तहो.

तथा ५–केलेके कोमल पत्र या कमल पुष्पकी शय्यापर सुलाओ तो दाह शीतल हो.

तथा ६–जलके फुहारे तथा जलक्रीडा सेवन कराओ तो दाह नाश हो.

तथा ७–खशकी टट्टियोंके मध्य बिठाओ तो दाह शीतल हो.

तथा ८–उत्तम शीतल जल पिलाओ तो दाह नाश हो.

तथा ९–उपवनादि शीतल स्थानोंमें भ्रमण कराओ तो दाह ठंढी पडे.

तथा १०–चंदन, पित्तपापडा, खश, कमलगट्टे, धनियां, सौंफ और आँवलेके चूर्णमेंसे २ टंकका क्वाथ बनाकर पिलाओ तो दाह शान्तहो.

तथा ११–धनियाँको रात्रिभर शीतल जलमें भिगोकर प्रातःकाल भंगके समान घोट ( पीस ) डालो, जलमें वस्त्रसें छानकर मिश्रीके साथ पिलाओ तो दाह दूर हो. ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा १२–यदि रक्त बिगाडसे दाह हुई हो तो उस मनुष्यके शरीर ( फस्त ) खुलवा दो तो दाह दूर होगी.

तथा १३–शुद्ध पारा, शुद्ध गंधककी कजली, भीमसेनी कपूर, चंदन, खश और नागरमोथा इन सबके चूर्णको जलके साथ खरल करके चनेके लगभग गोलियाँ बनालो. और एक गोली मुँहमें रखके चूसो ( रसपान ) करो तो शरीरकी दाह दूर हो यह दाहनाशक रस है.

तथा १४–१ तोला शुद्ध पारा, १ तोला शुद्धगंधककी कजली, १ तोला ताँबेश्वर, १ तोला अभ्रक इन सबको खरल करके नागरमोथाके रसकी १ पुट, मीठे अनारके रसकी १ पुट, केंवडेके रसकी एक पुट, सहदेवी ( महाबला ) के रसकी १ पुट, पिप्पलीके रसकी १ पुट, चंदनके रसकी १ पुट, और दाखके रसकी ७ पुट दो. तदनंतर छायामें सुखाके चने प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो इसकी १ गोली नित्य खिलाओ तो दाह, अम्लपित्त, मूत्रकृच्छ्र, प्रदर और प्रमेह ये सर्व रोग दूर हों. इसे चन्द्रकलारस कहते हैं. ( चन्द्रकला=शीतल, ठंढा, शीतलतामें चन्द्रकी कला सदृश. )

उन्मादरोगयत्न १–घृतादि पिलाओ तो वातोन्माद दूर हो.

तथा २–अच्छे विरेचन ( जुलाब ) दो तो पित्तका उन्माद दूर हो.

तथा ३–वमन कराओ तो कफका उन्माद नाश हो.

तथा ४–वस्तिक्रिया ( लिंगेन्द्रिय तथा गुदामें पिचकारी लगाना ) करनेसे भी उन्मादरोग दूर होगा.

तथा ५–म्हूण्या ( एक शाकका नाम. जिसे कुल्फाभी कहते हैं ) का रस निकालकर उसके समान गुड़ मिलाओ यह गुड़ गौकी छाँछमें मिलाकर पिलाओ तो उन्मादरोग दूर होगा.

तथा ६–खरवटे ( वृक्षविशेष ) की डालीयोंका रस निकालकर पिलाओ तो उन्मादरोग दूर होगा.

तथा ७–रोगीके शरीरमें कडुए तेलका मर्दन करके घाममें खड़ा रक्खो तो उन्मादरोग दूर होगा.

तथा ८–कोई अद्भुत वस्तु दिखाओ अथवा इष्टका नाम लो तो उन्मादरोग दूर होगा.

तथा ९–उष्ण घृत या तेल या पानीका स्पर्श कराओ तो उन्मादरोग दूर हो.

तथा १०–केवाँचकी फली लगाओ तो उन्माद रोग दर हो.

तथा ११–कोड़े ( चाबुक ) की मार लगाओ तो त्रासके मारे उन्माद रोग दूर हो.

तथा १२–शस्त्र, सर्प या हस्ती तथा सिंहादिसे रोककर भय बताओ तो उन्मादरोग दूर हो.

तथा १३–कूट, असगंध, सैंधानोन, अजमोद, दोनों जीरे, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, पाठा, शंखाहोली और इन सबके बराबर वच इनका चूर्ण ब्राह्मीके रसमें १० पुट देकर छायामें सुखाओ जो इसमेंसे २ टंक चूर्ण नित्य घृत और मधुके साथ १५ दिनपर्यंत खिलाओ तो सर्व उन्माद, वायुजन्य विकार तथा प्रमेह भी दूर हो. बुद्धि बढ़कर कविताकी शक्ति प्राप्त होगी. यह सारस्वतचूर्ण ब्रह्माजीकृत है.

तथा १४–त्रिफला, पित्तपापड़ा, देवदारु, शालपर्णी, जवासा, तगर, हल्दी, दारुहल्दी, इन्द्रायणकी जड, गोरीसर, चंदन, पद्मकाष्ठ, कचूर, कमलगट्टे, इलायची, कटियाली, मजीठ, पत्रज, निसोत, वायविडग रुद्रवंती,

नागकेशर, मुलहटी, पृष्ठपर्णी, चमेलीके पुष्प ये सब औषधी अधेले अधेले भर लेकर चूर्ण बनाओ इसे १ सेरभर गोघृतके साथ ४ चार सेर जलमें डालकर मंद मंद आँचसे औटाओ पानी जल चुकने और घृतमात्र रह जानेपर उतारकर छानलो इसमेंसे ५ टंक घृत नित्य भोजनके साथ खिलाओ तो उन्माद, अपस्मार ( मृगी ) और पांडुरोग ये सब दूर होंगे इसे कल्याणघृत कहते हैं.

तथा १५–सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, हींग, वच, सिरसके बीज, सेंधा नोन, सरसों, इन सबको गोमूत्रमें पीसके रोगीके नेत्रोंमें अंजन लगाओ तो उन्मादरोग दूर हो. ये यत्न वैद्यविनोदमें लिखे हैं.

तथा १६–अजमोद, हलदी, दारुहलदी, सैंधानोन, मुलहठी, वच, कूट, पिप्पली, जीरा इन सबको गोमूत्रमें पीसकर छायामें सुखाओ इसमेंसे २॥ ढाई टंक चूर्ण नित्य घृतके साथ खिलाओ तो उन्मादरोग दूर होकरके जिह्वापर सरस्वती वास करै. यह विश्वाद्य चूर्ण भावप्रकाशमें लिखा है.

तथा १७–ब्राह्मीका रस या पेठेका रस या पीपलामूलका रस अथवा शंखाहूलीका रस १ टंक नित्य पिलाओ तो उन्माद दूर होगा.

तथा १८–वच, कूट, शंखाहुली, धतूरेकीजड़ इनका चूर्णकर ब्राह्मीके रसकी ७ पुट और काले धतूरेके बीजोंके तेलकी ५ पुट देकर नास बनालो जो यह नास सुँघाओ तो उन्माद दूर हो ये सब यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा १९–सिरसके फूल, मजीठ, पिप्पली, सरसों, वच, हलदी और सोंठको बकरीके दूधमें पीसकर गोलियां बनाओ सूखनेपर गोलीको घिस कर नेत्रोंमें अंजन लगाओ तो उन्माद दूर हो. यह योगरत्नावलीमें लिखाहै

तथा २०–सेंकी हींग, सोंचरनोन, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली ये सब २ दो टकेभर लेके चूरा बनाओ और इसे १ सेर गोघृतके साथ ४ चार सेर गोमूत्रमें डालकर मंद मंद आँचसे औटाओ गोमूत्र जल चुकनेपर गोघृतमात्र रहजावे तब उतारकर छानलो जो यह घृत ५ टंकभर नित्य भोजनके साथ खिलाओ तो उन्मादरोग दूर होगा.

भूतोन्मादादियत्न–भूतोन्मादादिके यत्न करनेवालेको चाहिये कि आप पवित्र होकर अपने शरीरकी रक्षा नारायण कवचादिसे पश्चात् निम्नलिखित क्रमानुसार यत्न करै.

भूतबाधायत्न १—कालीमिर्च, पिप्पली, सैंधानोन और गोरोचनको महीन पीसकर मधुके सम्पर्कसे अंजन लगादो तो भूतबाधा दूर हो.

तथा २—ज्वरके प्रकारमें भूतज्वरपर जो नृसिंहजीका दिव्य मंत्र लिखा है उसका उपयोग करो तो भूतोन्माद दूर होगा.

तथा ३—अब भूतादिके उन्माद दूर करनेके लिये. (श्रीमहादेवजीने उड्डीस तंत्रमें जो साबरी मंत्र यंत्र लिखेहैं सो) मंत्र यंत्र लिखते हैं.

"ॐ नमो भगवते नारसिंहाय घोररौद्रमाहिषासुररूपाय त्रैलोक्यडंबराय रौद्रक्षेत्रपालाय ह्रों ह्रों क्रीं क्रीं क्रिमितिताड्य ताडय मोहय मोहय द्रंभि द्रंभि क्षोभय क्षोभय आभि आभि साधय साधय ह्रीं हृदये आं शक्तये प्रीतील-लाटे बंधय बंधय ह्रीं हृदये स्तम्भय स्तम्भय किलि किलि ईं ह्रीं डाकिनीं प्रच्छादय प्रच्छादय शाकिनीं प्रच्छादय प्रच्छादय भूतं प्रच्छादय प्रच्छादय अप्रभूति अदूरिस्वाहा राक्षसं प्रच्छादय प्रच्छादय ब्रह्मराक्षसं प्रच्छादय प्रच्छादय आकाशं प्रच्छादय प्रच्छादय सिंहिनीपुत्रं प्रच्छादय प्रच्छादय एते डाकिनीग्रहं साधय साधय शाकिनीग्रहं साधय साधय अनेन मंत्रेण डाकिनी शाकिनी भूत प्रेत पिशाचादि एकाहिक, द्वयाहिक, त्र्याहिक चातुर्थिक,पंचक,वातिक पैत्तिक,श्लैष्मिक, सन्निपात, केशरी डाकिनीग्रहादि मुंच मुंच स्वाहा गुरुकी शक्ति मेरी भक्ति फुरो मंत्र ईश्वरोवाच" इतिमंत्रः।

इस मंत्रको मुखसे उच्चारण करते हुए मयूरपक्ष या लोहेकी कोई वस्तु तथा छप्परमेंकी घाससे २१ इक्कीस वार झाड दो तो भूतादिके समस्त उन्माद दूर होवेंगे.

### डाकिनी शाकिनीको भाषण करनेका मंत्र ४.

"ॐ नमो आदेश गुरुकूं ॐ नमो जय जय नृसिंह तीन लोक चौदह भुवनमें हाथ चाबि और ओठचाबि नयन लाल लाल सर्व बैरि पछाड़ मार भक्तनका प्राणराख आदेश २ पुरुषको" इतिमंत्र.

रोगीके सम्मुख बैठकर इस मंत्रको पढ़ो और इसीसे जल मंत्रित कर उसे पिलाओ तो डाकिनी शाकिनी आदि तत्क्षण मुखसे बोलने लगैंगी.

### डाकिनी आदिको शरीरमें बुलानेका मंत्र ५.

"ॐ नमो चढ़ो चढ़ो शूरवीर धरतीचढ़ पातालचढ़ पगपातालीचढ़

कौन कौन बीर चढै हनुमान बीर चढै धरतीचढ़ पगपानीचढ़ एडी चढ़चढ सुखे चढचढ पिंडी चढचढ गोडे चढचढ जांघे चढचढ कटि चढचढ पेटचढ पेटसे धरनचढ धरनेसे पसलियों चढ पसलियोंसे हिये- चढ हियेसे छाती चढ छतीसे कांधे चढ खाँधेसे कण्ठचढ कण्ठसे मुख चढ मुखसे जिह्वा चढ जिह्वासे कर्ण चढ कर्णसे आंखों चढ आंखोंसे ललाट चढ ललाटसे शीशचढ शीशसे कपाल चढ कपालसे चोटी चढ हनुमान नारसिंह करवा रक्त्या चलाबीर समदबीर दीठबीर अगिया बीर संताबीर ये बीर चढे" इति मंत्र.

इस मंत्रसे डाकिनी आदिको बुलवाओ ( बकुरावो ) तो उस रोगीके शरीरमें आकर भाषण करने लगे तब उससे इच्छित वार्त्ता पूँछलो.

डाकिनीको चोट लगनेका मंत्र ६.

"ॐ नमो महाकाय योगिनी योगिनी पारशाकिनी कल्पवृक्षाय द्दिष्टि योगिनी सिद्धिरुद्राय कालदंभेन साधय साधय मारय मारय चूरय चूरय अ- पहर शाकिनी सपरिवारं नमः ॐठंछः ॐह्रीं छः ह्रोंह्रों फट्स्वाहा" इतिमंत्र.

इस मंत्रसे ७ वार गूगल मंत्रित करके उखलीमें डाल मूशलसे कूटो तो वह चोट डाकिनीको लगै, इसी मंत्रसे अस्तुरा ( छुरा ) लेके अपना घुटना मूंडो तो डाकिनीका शिर मुंडा जावे, इसी मंत्रसे उर्द मंत्रित करके फेंको तो डाकिनी आनकर नाचने कूदने लगै और इसी मंत्रसे जल मंत्रितकर नेत्रोंमें लगाओ तो डाकिनी बोलने लगैगी.

डाकिनीका दोष दूर होनेका मंत्र ७.

ॐ नमो आदेशगुरुको डाकिनीसिहारी किन्नेमारी यती हनुमान्ने मारी कहां जाय दबकी किनोंने देखी यती हनुमान्ने देखी सातवें पाताल गई सातवें पातालसे कौन पकड लाया, यती हनुमंत पकड लाया, यती हनुमंतवीर पकड लायके एक तालदे एक कोठा तोडा, दो तालदे दो कोठे तोडे, तीन तालदे तीन कोठे तोडे, चार तालदे चार कोठे तोडे, पांच तालदे पांच कोठे तोडे, छः तालदे छः कोठे तोडे, सातवां कोठा खोल देखे तो कौन कौन खडे हैं डाकिनी, सिहारी, भूत, प्रेतचले यती हनुमंत तेरे झाडेसे चले ॐ नमो आदेश गुरुको गुरुकी शक्ति मेरी भक्ति फुरोमंत्र ईश्वरोवाच" इति मंत्र.

जानेपर २ मासे राख, सोंठके चूर्णके साथ खिलाकर ऊपरसे जल पिलाओ तो असाध्य शूल भी दूरहो इसे कूष्मांडक्षार कहते हैं ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा १३–सोंठ, हर्रकी छाल, पिप्पली, निसोत और सोंचरनोनका १ टकेभर चूर्ण उष्ण जलके साथ खिलाओ तो शूल, अफरा, अर्श और आमवात ये सब दूर हों इसे पञ्चसम चूर्ण कहते हैं.

तथा १४–सेंकी हींग और सोंचरनोनका चूर्ण सोंठके क्वाथ और अरंडके तेलके साथ सेवन कराओ तो शूल तत्काल दूर हो.

तथा १५–शंखका चूर्ण, सोंचरनोन, सेंकीहींग, कालीमिर्च और पिप्पलीका २ टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ खिलाओ तो शूल तुरंत दूर हो.

तथा १६–शुद्ध सिंगीमुहरा, सोंठ, चित्रक, कालीमिर्च, पीपल, जीरा और सेंकीहींगके चूर्णको भँगरेके रसकी ३ पुट देकर चने सदृश गोलियाँ बनालो और १ गोली उष्ण जलके साथ खिलाओ तो शूल दूर होगा.

तथा १७–शंखभस्म, करंजमूल, सेंकीहींग, सोंठ, कालीमिर्च, पीपल और सैंधानोनका २ टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ खिलाओ तो शूल दूर हो. यह शूलनाशन चूर्ण कहाता है.

तथा १८ चित्रक, सोंठ, सेंकीहींग, पाठी, पिप्पली, कालीमिर्च, जीरा, धनियाँ, पांचोनोन, छड़, अजवायन और पिपलामूलके चूर्णको जँभीरीके रसकी ५ पुट देके ४ मासे प्रमाणकी गोलियाँ बनाओ जो १ गोली उष्ण जलके साथ खिलाओ तो हृदयशूल, आमशूल, पार्श्वशूल, समस्त शूल, अरुचि और ८० अस्सीप्रकारके वात ये सर्व रोग तुरंत दूर होंगे इसे चित्रकादि गुटिका कहते हैं.

तथा १९–हर्रकी छाल, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, कुचला शुद्ध, गंधक, सेंकीहींग और सैंधानोनको जलसे खरल करके चने प्रमाणकी गोलियाँ बनालो. १ गोली नित्य प्रातःकाल उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो संग्रहणी, अतिसार, अजीर्ण, मन्दाग्नि, ये सर्व रोग दूर होंगे. इसे शूलनाशिनी गुटिका कहते हैं.

ताथा २०–२ टंक कूट (शालमलिवृक्ष) २ टंक सोंठ, १ टंक सोंचरनोन १ टंक सेंकीहींगका चूर्ण, सहँजने या लहसनके रसमें मिलाकर गोलियाँ

बनालो जो १ गोली उष्ण जलके साथ दो तो शूल तत्काल दूर होगा. इसे कुचिलादि[1] गुटिका कहते हैं.

तथा २१–१० टंक शुद्ध पारा, १० शुद्ध सिंगी मुहरा, २० टंक काली मिर्च, २० पिप्पली, २० टंक सोंठ, २० टंक सेंकी हींग, ५ टंक पाँचोंनोन, ८ टंक इमलीका खार, ८ टंक जंभीरीका खार, ८ टकेभर शंखकी राख इन सबको नींबूके रसमें ५ दिन खरल करके १ टंक रस उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो शूल तत्काल दूरहो इसे शूलदावानलरस कहते हैं.

तथा २२--आधसेर हीराकसीस, सेरभर लाहौरी फिटकरी, सेरभर सैंधानोन, सेरभर शोराका चूर्ण करके ढेकली ( यंत्रोंमें प्रसिद्ध है ) यंत्रसे रस निकाललो जो १ मासेभर खिलाओ तो शूल, गुल्म, अर्श, प्लीहा, उदररोग, अजीर्ण और वातरोग सब दूर होंगे. इसे शंखद्राव[2] कहते हैं.

तथा २३--शुद्ध गंधक, गंधकसे आधा पारा इन दोनोंके समान कंटकवेधी ताँबेके पत्र तीनोंके १ दिन खरल करके गोला बनालो और हंडीमें नमक भरके उसके बीचमें यह गोला धरदो, हंडीको चूल्हेपर तीन दिन आँच देकर स्वाँग शीतल होजानेपर गोलेको निकालके पीस डालो जो इस भस्मको २ रत्ती प्रमाणकी मात्रासे नागरवेल पानके साथ खिलाओ तो शूल तत्काल दूर हो. इसे शूल गजकेसरी रस कहते हैं.

तथा २४–जीरा, सोंठ, कालीमिर्च, सेंकीहींग और वच इनका २ टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो शूल दूर हो.

तथा २५–१ टकेभर त्रिफला, ५ टकेभर शुद्ध गंधक, २ टकेभर कांतिसार इन्होंका चूर्ण, अनुमानसे २ टंक मधु और २ टंक घृतके साथ ३ मासपर्यंत चटाओ तो सर्व शूल, वायुके विकार और फोडे ये सब दर हों इसे गंधकरसायन कहते हैं.

तथा २६-१ टकेभर गुड, १टकेभर आँवला, ३ टकेभर मंडूर इनका २टंक

---

१ प्राचीनामृतसागरमें इसे कुचिलादि गुटिका नाम दिया है परंतु इसमें कुचिलेका नाममात्र भी नहीं दृष्टि पड़ता. हां जो कूटादि गुटिका कहीजावे तोभी योग्य है.

२ इस पदार्थको काँच या चीनीकी शीशीको छोड अन्य पात्रमें न धरो क्योंकि यह उसे खा जायगा तो फिर द्रव पदार्थ हाथ न लगैगा, और इसके भक्षण समय रोगीके मुखमें घृत लगादो नहीं तो उसके दाँत और जीभको हानि पहुँचनेका भय होगा.

चूर्ण मधु और घृतके साथ चटाओ तो शूल, अन्नद्रव, जरत्पित्त, अम्ल-पित्त, परिणाम शूल ये सब दूर हों. यह गुडादि मंडूर कहाता है.

तथा २७–वायविडंग, चित्रक, चव्य, त्रिफला, सोंठ, कालीमिर्च और पिप्पली, इन सबके बराबर मंडूर और तुल्यही गुड तथा इन सबोंसे १० गुणा गोमूत्र लो तदनंतर सर्व औषध और गुडादिका चूर्ण गोमूत्रमें पकाकर दृढ़ करलो और पिंडा बनाकर घृतके चिकने पात्रमें रखदो जो इसमेंसे २ टंक नित्य भोजनके पूर्व भक्षण कराओ तो शूल, पंक्तिशूल, कामला, पांडु, शोथ, मंदाग्नि, अर्श, संग्रहणी, कृमि, गुल्म, उदररोग, अम्लपित्त, ये सर्व रोग दूर होंगे. यह तारामंडूर है.

तथा २८–हरंकी छाल, सुहागा, सोंठ, सेंकीहींग, कालीमिर्च चित्रक, शुद्ध गंधक, सैंधानोन और इन सबके समान शुद्ध कुचिला इन सबको पीसकर एक मासे प्रमाणकी गोलियाँ बनालो. जो गोली नित्य जलके साथ सेवन कराओ तो शूल, अफरा, बंधकुष्ठ, कफरोग, अजीर्ण, मन्दाग्नि, ज्वर ये सब दूर हों. यह स्थूलगजकेसरी गुटिका है.

तथा २९–कणगजकी जड, सेंकीहींग, सोंठ, सेंका सुहागा इन सबका २ टंक चूर्ण उष्ण जलसे सेवन कराओ तो महाशूल भी दूर हो ये सर्व यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा ३०–सोंचरनोन, अमलवेत, जीरा, और मिर्च ये सब एक दूसरेसे क्रमानुसार दूने दूने लेकर चूर्ण करो और बिजौरेके रसमें गोलियाँ बनाकर १ गोली उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो शूल दूर हो. इसे सौवर्चलादि गुटिका कहते हैं.

तथा ३१–सेंकीहींग, अमलवेत, कालीमिर्च, पिप्पली, अजवायन, सोंचरनोन, सांभरनोन, सैंधानोन इन सबको पीसकर बिजौरेके रसमें गोलियाँ बनाओ जो एक गोली उष्ण जलके साथ खिलाओ तो समस्त शूल दूर होंगे. इसे हिंग्वादिगुटिका कहते हैं.

तथा ३२–हलदी, सहँजना, ( सुंगना ) की छाल, सैंधानोन, एरंडकी जड़, सौंफ, भैंसागूगल, सरसों, [illegible] ी, असगंध और महुआके चूर्ण-को काँजीके पानीमें उसन ( [illegible] बनाओ और अग्निपर सेंकके रोगीके पेटपर बाँधो या [illegible]

तथा ३३–कौडियोंकी राख, शुद्ध सिंगीमुहरा, सैंधानोन, कालीमिर्चं पिप्पली इन सबका चूर्ण कर पानके रसमें १ रत्ती प्रमाणकी गोलियां बनाओ जो १ गोली नित्य खिलाओ तो शूलरोग दूर हो. यह शूलगजकेसरीरस है.

तथा ३४–बड़े शंखको तपा तपाकर ११ ग्यारह बार नींबूके रसमें बुझाओ फिर इस बुझेहुए शंखके चूर्ण (राख) में १ टकेभर इमलीका खार, ५ टंक सोंचरनोन, १ टकेभर सैंधानोन, १ टकेभर साँभरनोन, १ टकेभर कचनोन, १ टकेभर बिड़नोन, ६ मासे सोंठ, ६ मासे कालीमिर्चं, ६ मासे पिप्पली, १ टकेभर सेंकीहींग, १ टकेभर शुद्ध गंधक, १ टकेभर शुद्ध पारा, १ टंक शुद्ध सिंगीमुहरा, ये सब औषधें मिलाकर एक जीव करदो तदनंतर जलके साथ घोटकर छोटे बेर प्रमाणकी गोलियाँ बनाओ जो एक गोली लवंगके क्काथके साथ सेवन कराओ तो शूल तत्काल दूर हो. इसका नाम शंखवटी रस है.

तथा ३५–जो भोजन कियेपर शूल उत्पन्न हो तो २ टंक शीशे ( काँच ) की भस्म उष्ण जलके साथ पिलाओ तो शूल दूर होगा.

तथा ३६–एक टंक शुद्ध पारा, १ टंक शुद्ध गंधक, १ टंक शुद्ध सिंगीमुहरा, १ टकेभर कालीमिर्चं, २ टकेभर काकड़ासिंगी, २ टकेभर पीपली २टकेभर सेंकीहींग, ८ आठ टकेभर पाँचोंनोन, ८ टकेभर इमलीका खार, ८ टकेभर नींबूके रसमें बुझेहुए शंखकी भस्म इन सबके चूर्णको नींबूके रसमें खरल करके १ टंक प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो १ गोली जलके साथ सेवन कराओ तो शूल, अजीर्ण, उदररोग और मंदाग्नि ये दूर होंगे इसे शूलदावानल रस कहते हैं, ये सर्व यत्न सर्वसंग्रह ग्रंथमें लिखे हैं.

पार्श्वशूलयत्न १–सिंगीमुहरा, हरताल, सेंकीहींग[१], राई, नौसादर, मैनशिल, लहसन, वच, एलिया( एलावा )इन सबको पानीमें पीसकर उष्ण करो और रोगीके पार्श्वभागपर लेप करो तो पार्श्वशूल (पसली दूखना ) दूर होगा.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे वातरक्तशूलादिरोगाणां यत्ननिरूपणं नामैकविंशतितमस्तरंगः ॥ २१ ॥

---

१ जहाँ हींग सेंकनेके लिये कहाँ हो तहाँ हींगको गौके घृतमें तलडालो या रुईमें लपेटके अग्निपर तपाके फुला डालो तो हींग सेंक जावेगी.

## उदावर्त्त-अनाह।

**उदावर्त्तानाहगदयोस्तरङ्गे यथाक्रमात् ॥**
**पक्षनेत्रमिते चास्मिन् चिकित्सा लिख्यते मया ॥ २२ ॥**

भाषार्थ—अब हम इस २२ बाईसवें तरंगमें उदावर्त और आनाह रोगकी चिकित्सा यथाक्रमसे लिखते हैं.

उदावर्तरोगयत्न १—स्नेहपान कराओ तथा अधोवायु आनेवाली औषधि सेवन कराओ तो अधोवायुके प्रतिबंधसे उत्पन्न हुआ जो उदावर्त सो दूर होवे.

तथा २—विरेचनसे मलको दूर करनेवाली औषध या मल शुद्ध करनेवाले अन्न भक्षण कराओ, फलवर्ती या तेल मर्दन करो या बस्तिक्रिया करो तो मल रोकनेका उदावर्त रोग दूर हो.

तथा ३—१ टंक जवाखार १ टंक बचको पानीमें पीसके पिलाओ तो मूत्र रोकनेका उदावर्त दूर होगा.

तथा ४—कटियाली और अर्जुन वृक्षकी जडका क्काथ पिलाओ तो मूत्र रोकनेका उदावर्त दूर होगा.

तथा ५—मिश्री, गन्नाका रस दूध, दाखका रस पिलाओ तो मूत्र रोकनेका उदावर्त दूर होगा. इससे वायुजन्य रोग भी नाश होते हैं.

तथा ६—स्नेहपान या मर्दन द्वारा पसीना निकालनेसे जमुहाई रोकनेका उदावर्त दूर होगा.

तथा ७—उच्चस्वरसे रुदन करके आँशू वहाओ या सुखपूर्वक शयन कराओ या मनोहर कथा सुनाओ तो आँशू रोकनेका उदावर्त दूर हो.

तथा ८ कालीमिर्च, राईका नास दो या नकछिकनी सुँघाओ या सूर्याभिमुख होकर छिकाओ ( छींक लिवाओ ) या तेल मर्दन करके पसीना निकालो तो छींक रोकनेसे उत्पन्न हुआ उदावर्त दूर होगा.

तथा ९—तेल मर्दन करो या पसीना निकालो तो डकारका वेग रोकनेसे उत्पन्न हुआ उदावर्त दूर हो.

तथा १०—वमन या लंघन या विरेचन या बस्तिकर्म करो, तेल मसलो या नासिकाके सुरोंसे पानी पिलाओ तो वमन रोकनेका उदावर्त दूर होगा.

---

१ स्नेहपान, फलवर्ती और बस्तिक्रिया आगे वर्णन करेंगे.

तथा ११–१६ वर्षवाली सुन्दर रूपवती स्त्रीसे भोग कराओ या तैलमर्दन करो या मद्यादि मादक पदार्थ पिलाओ या मुर्गेका मांस, सांठी धानके चावल खिलाओ या बस्तिक्रिया करो तो कामदेव ( वीर्य ) के रोकनेसे जो उदावर्त उत्पन्न हुआ सो दूर होगा.

तथा १२–चिकना, उष्ण, रुचिकारक, हलका, हितकारी, भोजन कराओ या सुगंधित पुष्प धारण कराओ तो क्षुधा रोकनेका उदावर्त दूर होगा.

तथा १३–शीतक्रिया करो, फुहारोंके समीप बिठाओ, महीन वस्त्र पहिनाओ, जलक्रीडा कराओ या शीतल जलमें भीमसेनीकपूर घोलकर धीरे धीरे पिलाओ तो तृषाका उदावर्त दूर हो.

तथा १४–श्रम दूर होनेपर, विश्राम देनेसे, या मांसरसके साथ चावल खिलानेसे श्वास रोकनेका उदावर्त दूर होगा.

तथा १५–उष्ण दूधमें मिश्री डालकर सहता सहता पिलाओ मनोहर कथा सुनाओ या सुखसे सुलाओ तो निद्राका उदावर्त दूर होगा.

सूचना–यहाँतक हमने १५ पन्द्रह वेगोंके रोकनेसे जो उदावर्त उत्पन्न होते हैं तिनकी क्रिया चिकित्सा लिख चुके इसके आगे अब सब उदावर्त मात्रके दूर होनेके यत्न प्रकाश करते हैं.

उदावर्तयत्न १–हींग, मधु और सैंधेनोनको पीसकर बत्ती बनाओ और घीसे चुपडकर सहती सहती गुदामें रक्खो तो उदावर्तमात्र दूर हो इसे हिंग्वादिफलवर्ती कहते हैं.

तथा २–मैनफल, पिप्पली, कूट, वच, सरसों, गुड इन सबको दूधमें महीन पीसकर बत्ती बनाके मलद्वारपर रक्खो तो उदावर्त मात्र दूर हों इसे मदनफलादि फलवर्ती कहते हैं.

तथा ३–१ टकेभर शक्कर, ३ टकेभर निसोत और ५ टकेभर पिप्पली इनका २ टंक चूर्ण मधुके साथ सेवन कराओ तो दृढ मलस्राव होकर उतरै और उदावर्त दूर हो. इसे नाराच चूर्ण कहते हैं.

तथा ४–सोंठ, मिर्च, पिप्पली, पिपलामूल, निसोत, दात्यूणी, चित्रक इनका १ टंक चूर्ण गुडके साथ नित्य प्रातःकाल खिलाकर ऊपरसे जल

पिलाओ तो उदावर्त, पाण्डु, प्लीहा, गुल्म और शोथ ये सब रोग दूर होंगे इसे गुडाष्टक कहते हैं.

तथा ५–सूखी मूली, साटीकी जड, पिप्पली, पिपलामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, दशमूल, किरवारेकी गिरी इन सबका घृत बनाकर खिलाओ तो उदावर्त दूर हो इसे शुष्कमूलकादि घृत कहते हैं, ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें हैं.

तथा ६–शुद्ध जमालगोटा, शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, सेंका सुहागा, सोंठ, मिर्च, पीपल इन सबका १ मासे चूर्ण मिश्रीके साथ सेवन कराओ तो उदावर्त, अफरा, उदररोग और गुल्म ये सब दूर होंगे इसे अजयपाल रस कहते हैं यह वैद्यरहस्यमें लिखा है.

तथा ७–निसोत, या थूहरपत्र या तिल्ली आदि उष्ण वस्तु युक्तिपूर्वक सेवन कराओ तो उदावर्त दूर हो.

तथा ८–निसोत, दात्यूणी, तज, थूहर, किरवारा, शंखाहूली, कणगजकी जड, कवीला इन सबके २ टंक चूर्णका क्वाथ २ टके तेल और २ टके घीके साथ ७ दिनपर्यंत पिलाओ तो उदावर्त, उदररोग, अफरा, तृषा और गुल्म ये सब दूर होंगे.

अनाहरोगयत्न १–उदवार्त रोगके जो उपरोक्त यत्न लिखे हैं उन्ही यत्नोंसे अनाहरोग भी नाश होगा.

तथा २–इसके निम्नलिखित यत्न और भी जानो. २ भाग निसोत ४ भाग पिप्पली, ५ भाग बहेडेकी छाल और इन सबके समान गुड इन सबको महीन पीसकर १ टंक प्रमाणकी गोलिया बनालो जो एक गोली नित्य जलके साथ १५ दिनतक खिलाओ तो अनाहरोग दूर हो.

तथा ३–सोंठ, काली मिर्च पिप्पली, सैंधानोन, सरसो, धमासा और मैनफलका चूर्ण गुडके साथ मिलाकर अँगूठेके समान मोटी बत्ती बनाओ और घीमें भिगोकर गुदामें रक्खो तो अनाह (अफरा) उदावर्त, उदररोग, मूत्राशयके रोग और गुल्मरोग ये सब दूर होंगे ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे उदावर्त अनाहरोगयत्ननिरूपणं नाम द्वाविंशस्तरंगः ॥ २२ ॥

## अथ गुल्मरोग।

**गुल्मामयस्यास्य नूनं चात्र पञ्चविधस्य वै ॥**
**रामनेत्रमिते भङ्गे चिकित्सा लिख्यते मया ॥ २३ ॥**

भाषार्थ-अब हम इस तेईसवें तरङ्गमें पाँच प्रकारके गुल्म रोगकी चिकित्सा लिखते हैं.

वातगुल्मरोगयत्न १-हर्रका, चूर्ण और एरंडीका तेल दूधमें डालकर पिलाओ तो वातगुल्म रोग दूर हो.

तथा २-सज्जी, कूट, जवाखार और केवडेके खारका चूर्ण एरंडीके तेलके साथ पिलाओ तो वातगुल्म दूर हो.

पित्तगुल्मरोगयत्न १--निसोतका चूर्ण या त्रिफलाका चूर्ण खिलाओ या कवीलाको मिश्री या मधुके साथ चटाओ तो पित्तगुल्म दूर हो.

कफगुल्मरोगयत्न १-वातगुल्महीके यत्न इसपरभी चलते हैं.

समस्तगुल्मरोगयत्न १-सेंकीहींग, पीपलामूल, धनियां, जीरा, वच, चव्य, चित्रक, पाठ, कचूर, अमलवेत, साँभरनोन, सोंचरनोन, सेंधानोन, जवाखार, सज्जी, अनारदाना, हर्रकी छाल, पोहकरमूल, डाँसरा, झाऊकी जड इन सबके चूर्णको अदरखके रसकी ७ पुट और विजौरेके रसकी ७ पुट, देकर २ चूर्ण नित्य खिलाओ तो गुल्म, अनाह अर्श, संग्रहणी, उदावर्त, उदररोग, ऊरुस्तंभ, उन्माद और शूल ये सर्व रोग दूर होंगे इसे हिंग्वादिचूर्ण कहते हैं.

तथा २-४ मासे सज्जी और ४ मासे गुड नित्य खिलाओ तो गुल्मरोग दूर हो.

तथा ३-पलासखार, थूहरखार, इमलीखार, अर्कखार, तिलखार, जवाखार, सज्जीखार और आधेझारेके खारका चूर्णकर १ या २ टंक उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो गुल्म और शूल दोनों दूर होंगे. इसका नाम क्षाराष्टक चूर्ण है.

तथा ४-साँभरनोन, सेंधानोन, कचनोन, जवाखार, सुहागा, सोंचर-नोन और सज्जीका चूर्ण ३ दिनतक थूहरके दूधमें भिगोकर धूपमें सुखालो इसे आकके पत्तोंमें लपेटके पत्तोंको घडेमें भरदो और इस घडेको गज पुटमें फूंककर स्वांग शीतल होनेपर घडेमेंसे भस्म निकाललो, तदनंतर

सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, त्रिफला, अजवायन, जीरा और चित्रकका चूर्ण उक्त निर्मित भस्मके साथ खरल करके २ टंक चूर्ण नित्य उष्ण जल या गोमूत्रके साथ सेवन कराओ तो गुल्म, शूल, अजीर्ण, शोथ, उदररोग, मन्दाग्नि, उदावर्त, प्लीहा ये सर्व रोग दूर होंगे इसे वज्रक्षार चूर्ण कहते हैं.

तथा ५–सोंठ कालीमिर्च, पिप्पली, सैंधानोनका २ टंक चूर्ण ग्वारपाठेके गूदेमें लपेटदो और इसे घीके साथ नित्य खिलाओ तो गुल्म और प्लीहा दोनों दूर हों.

तथा ६--१ मनभर ग्वारपाठेका गूदा, २०० टके गुड, १०० टकेभर मधुमें २ सेर धावडेके फूल, २ टकेभर सोंठ, २ टकेभर मिर्चि, २ टकेभर पिप्पली, २ टकेभर तज, २ टकेभर पत्रज, २ टकेभर इलायची,२ टकेभर चव्य, २ टकेभर चित्रक, २ टकेभर कचूर, २ टकेभर नागकेशर, २ टकेभर झाऊकी जड,२ टकेभर अजमोद, २ टकेभर जीरा, २ टकेभर देवदारु, २ टकेभर बबूलकी छाल, २ टकेभर असगंध, २ टकेभर रास्ना, २ टकेभर बधायरा और २ टकेभर इन्द्रयवका चूर्ण मिलाकर एक जीव करदो, तदनंतर एक मृत्तिकाके चिकने पात्रमें इन सर्व पदार्थोंको धरके पात्रका मुँह बंद करदो इस पात्रको २१दिनपर्यंत पृथ्वीमें गाडकर पश्चात् बाहर निकालो जो इसमेंसे नित्य २टकेभर खिलाओ तो गुल्म, उदावर्त, उदररोग, विषूचिका, गृध्रसी, श्वास, कास, पाँडु और वातव्याधिके समस्त रोग नाश होवेंगे. इसे ग्वारपाठेका आसव कहते हैं. ये सर्व यत्न भाव प्रकाशमें लिखे हैं.

तथा ७–१टंक सोरा और १टंक अद्रख नित्य खिलाओ तो गुल्म दूर हो.

तथा ८–१ टंक सीपकी भस्म ४ मासे गुड़के साथ नित्य खिलाओ तो गुल्मरोग दूर हो. इसे सीपप्रयोग कहते हैं.

तथा ९--२ टंक लहसनके दूधमें खीर बनाकर खिलाओ तो गुल्म दूर हो.

तथा १०–एरंडकी जड, चित्रक, सोंठ वायविडंग, पीपलामूल, सेंकी हींग, सैंधानोन इन सबका क्वाथ पिलाओ तो गुल्म, अफरा और शूल ये सर्व रोग दूर होंगे.

तथा ११–१६ मासे अजवायन, ५ टंक जीरा, ५ टंक धनियाँ, ५ टंक कालीमिर्च, ५ टंक कुडेकी छाल, ५ टंक अजमोद, ५ टंक कालाजीरा,

५ टंक सेंकीहींग, ८ टंक जवाखार, ८ टंक सज्जी, ८ टंक पाँचोनोन, ८ टंक निसोत, १० टंक दात्यूणी, १० टंक कचूर, १० टंक पोहकरमूल, १० टंक वायविडंग, १० टंक अनारदाना, १० टंक हरंकी छाल, १० टंक चित्रक, १० टंक अमलवेत और १० टंक सोंठ इन सबके चूर्णको बिजौरेके रसकी १० पुट देके १ टंक प्रमाणकी गोलियाँ बनाओ जो नित्य १ गोली घृत या दुग्धके साथ खिलाओ तो पित्तगुल्म, मधुके साथ खिलाओ तो वातगुल्म और दशमूलके क्वाथके साथ खिलाओ तो त्रिदोष गुल्म, हृदयरोग, संग्रहणी, शूल, कृमि और अर्श ये सर्व रोग नाश होंगे. इसे कंकायनी गुटिका कहते हैं.

तथा १२–पूर्वोक्त लवणभास्कर चूर्ण खिलाओ तो गुल्म दूर होगा.

तथा १३–तिल्लीका क्वाथ पिलाओ तो गुल्म दूर होगा.

तथा १४–भारंगी, गुड, घृत, पिप्पली, तिल्ली, सोंठ और मिर्चका क्वाथ पिलाओ तो गुल्म दूर हो.

तथा १५–भारंगी, पिप्पली, पीपलामूल, देवदारु, कणगचकी जड और तिल्लीका क्वाथ पिलाओ तो गुल्म दूर हो. यह कणादि क्वाथ कहाता है.

तथा १६–शुद्ध मैनशिल, शुद्ध हरताल; शुद्ध रूपामक्खी; शुद्ध आँवलासार, गंधक, शुद्ध पारा और ताम्बेश्वर इन सबके चूर्णको पिप्पलीके क्वाथमें १ दिन खरल करके थूहरके दूधमें खरल करो जो इसमेंसे १ टंक मधु या गोमूत्रके साथ सेवन कराओ तो गुल्म और शूल दोनों दूर हों. इसे विद्याधर रस कहते हैं.

तथा १७–पारा. गंधक, हरताल, जमालगोटा, ताम्बेश्वर, सिंगीमुहरा, ( छ हो शुद्ध करो ) सेंका सुहागा, त्रिफला, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली इन सबके चूर्णको भाँगरेके रसकी ३ पुट ३ दिनतक देकर पुनः ३ दिन पर्यंत खरल करो और १ रत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बनाकर १ गोली अदरखके रसके साथ खिलाओ तो गुल्म रोग दूर होगा. इसे गुल्मकुठार रस कहते हैं ये सर्व यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा १८–हाथकी शीर ( फस्त ) छुडवाओ तो गुल्मरोग दूर होगा.

तथा १९–सेंकीहींग, अनारदाने और विडनोनका चूर्ण बिजौरेके रसमें खरल करके २ टंक चूर्ण मधुके साथ पिलावो तो गुल्म दूर हो.

तथा २०–५ टंक अजवायन, १ टंक नोन और ५ टंक गुड़को कूटके छाँछके साथ नित्य पियो तो गुल्मरोग दूर होकर क्षुधा लगे और मलमूत्र भलीभाँति सरण होगा यह वृन्दमें लिखा है.

तथा २१–सेंकीहींग, अजवायन, जवाखार, सैंधानोन, सोंचरनोन, हर्रकी छाल इन सबका २ टंक चूर्ण मधुके साथ पिलाओ तो गुल्म और शूल दोनों दूर होंगे.

तथा २२–१ भाग सेंकीहींग, २ भाग सैंधानोन, ३ भाग पिप्पली, ४ भाग पीपलामूल, ५ भाग कंकोलमिर्च, ६ भाग अजवायन, ७ भाग हर्रकी छाल, ८ भाग अनारदाना, ९ भाग आमके जडकी छाल, १० भाग चित्रक, ११ भाग सोंठ, १२ भाग फिटकरी इन सबका २ टंक चूर्ण नित्य जलके साथ सेवन कराओ तो गुल्म, अरुचि, हृदयरोग, अनाह, अर्श और बादीके समस्त विकार दूर होंगे इसे हिंगुद्वादशक चूर्ण कहते हैं.

तथा २३–वच, हर्रकी छाल सेंकीहींग, सैंधानोन, अमलवेत, जवाखार और अजवायन इनका दो टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ सेवन कराओ तो गुल्म और शूल ये दोनों दूर हों इसे वचादि चूर्ण कहते हैं.

तथा २४–२५ बडी हर्र १६ सेर पानीमें डालकर औटाओ. औटते समय इसमें १६ टकेभर दात्युणी और १६ टकेभर चित्रकको कुछ कुछ कूटके डालदो, मंद मंद आँचसे औटाते हुए चतुर्थांश ( ४ सेर ) जल रहजानेपर छानकर इस ४ सेर जलमें वे २५ हर्र गुठली निकालके पीस डालो. इसीमें १६ टकेभर गुड डालकर पुनः औटाओ, औटते औटते आधा ( २ सेर ) जल रहजानेपर १ टकेभर पिप्पली, १ टकेभर सोंठ ४ टकेभर घी, ४ टकेभर मधु, १ टके तज, १ टकेभर पत्रज, १ टकेभर नागकेशर, १ टकेभर इलायची इन सबका चूर्ण भी इसी अर्द्धावशेष जलमें डालकर अवलेह बनाओ जो इसमेंसे १ टकेभर नित्य खिलाओ तो गुल्म, संग्रहणी, पांडु, शोथ, विषमज्वर, कुष्ठ, अर्श, अरुचि, प्लीहा, हृदयरोग ये सब दूर होकर, शुद्ध रेचन ( दस्त साफ ) होगा. इसे दन्ती-हरीतकी कहते हैं.

तथा २५–पूर्व निर्मित शंखद्राव सेवन कराओ तो गुल्म रोग दूर हो.

तथा २६–२०० बडे पक्के जँभीरीका रस घृतके चिकने पात्रमें भरके

इसीमें २ टकेभर सेंकीहींग, १ टकेभर सैंधानोन, १ टकेभर सोंठ, १टके भर, कालीमिर्च, ४ टकेभर सोंचरनोन, १ टकेभर अजवायन और ९ टके-भर सरसोंका चूर्ण डालदो, अनंतर उस पात्रका मुख बंदकर २१ दिनतक कचरे ( कूडा ) में गाड रक्खो फिर बाईसवें दिन निकालकर १ टकेभर नित्य खिलाओ तो गुल्म, प्लीहा, विद्रधि, अष्ठीला, वायु, कफ, अतिसार, पार्श्वशूल, हृदयरोग, नाभिशूल, बंधकुष्ठ, विषोन्माद, उदररोग, वातरोग, कफरोग ये सब दूर होंगे, इसे जंभीरीद्राव कहते हैं ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा २७–नदीका खार, कूडेवृक्षका खार, आकका खार, सहँजनेका खार, कटियालीका खार, थूहरका खार, बेलका खार, पलाशका खार, बकायनका खार, आँधेझारे ( ओंगा ) का खार, कदंबका खार अडूसेका खार, सांभरनोन और सेंकीहींग इन सबका २ टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ सेवन कराओ, तो गुल्म, शूल, उदररोग ये सब दूर हों. इसे नादेय क्षार कहते हैं यह योगशतकमें लिखा है.

तथा २८–सौंफ, कणगचकी जड, तज, दारुहल्दी और पिप्पलीके क्काथमें तिल, गुड, सोंठ, कालीमिर्च, सेंकी हींग और भारंगी डालकर पुनः औटाओ अनंतर छानकर पिलाओ तो रक्तगुल्म दूर हो तथा स्त्रीका मासिक रजोधर्म बंदहुआ हो तो पुनः प्राप्त होगा.

तथा २९–जवाखार, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली इनका क्काथ पिलाओ तो रक्तगुल्म दूर हो.

तथा ३०–१ भाग शुद्ध पारा, १ भाग वंगभस्म, ४ भाग शुद्ध गन्धक, ४ भाग ताम्बेश्वर इन सबको आकके दूधमें २ दिन खरल करके गोला बनाओ और शरावसम्पुटमें करके गजपुटमें फूँक दो, स्वाँग शीतल होजानेपर निकालकर २ रत्ती रस घृतके साथ खिलाओ तो गुल्म, प्लीहा, उदररोग ये सब दूर हों, यह बंगेश्वररस कहाता है.

गुल्मरोगोद्भव योनिशूलयत्न–त्रिफला, निसोत, दात्यूणी और दशमूल १ टकेभर कूटकर चूर्ण बनाओ, इसमेंसे ६ टंक चूर्णका क्काथ एरंडीका तेल, घी और दूध इन सबको मिलाकर पिलाओ तो योनिका शूल दूर हो.

रोगीको वर्जित पदार्थ—सूखा शाक, दाल, मछलीका मांस और मीठे फल, ये चारों पदार्थ गुल्मरोगीको कदापि भक्षण मत कराओ यह सर्वसंग्रहमें लिखा है.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे गुल्मरोगयत्ननिरूपणं नाम त्रयोविंशस्तरंगः ॥ २३ ॥

---

**यकृत्प्लीहाहृद्रुजां च मया ह्यत्र यथाक्रमात् ॥**
**वेदनेत्रमिते भंगे लिख्यते रुक्प्रतिक्रिया ॥ २४ ॥**

भाषार्थः—अब हम इस चौवीसवें तरंगमें, यकृत, प्लीहा और हृद्रोगकी चिकित्सा यथाक्रमसे लिखते हैं.

यकृत् और प्लीहारोगयत्न १—जवाखारको ऊँटनीके दूधमें मिलाकर पिलाओ तो यकृत् और प्लीहा दूर हो.

तथा २—सीपकी भस्म दहीके साथ खिलाओ तो प्लीहा दूर हो.

तथा ३—१ टंक पिप्पली नित्य दूधमें डालकर पिलाओ तो प्लीहा रोग निस्सन्देह दूर हो.

तथा ४—आकके पत्तोंकी भस्म और नोन मही (मट्ठा) में डालकर पिलाओ तो प्लीहा दूर हो.

तथा ५—सेंकीहींग, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, कूट, जवाखार और सैंधानोन इन सबका २ टंक चूर्ण नित्य बिजौरेनींबूके रसके साथ खिलाओ तो प्लीहा अवश्य दूर हो.

तथा ६—पलाशके खारमें भिगोई हुई २ टंक पिप्पली नित्य खिलाओ तो प्लीहा और गुल्म भी दूर हो.

तथा ७—चार मासे शंखकी भस्म जँभीरीके रसके साथ नित्य खिलाओ तो प्लीहा दूर हो.

तथा ८—बायें हाथकी शीर छुड़वाओ तो प्लीहा और दाहिने हाथकी शीर छुड़वाओ तो यकृत्‌रोग नाश होगा.

तथा ९—पक्के आमके रसमें मधु डालकर पिलाओ तो प्लीहा दूर हो.

तथा १० अजवायन, चित्रक, जवाखार, पिप्पली, पीपलामूल, दात्यूणी- इनका २ टंक चूर्ण मट्ठा या मदिराके साथ नित्य पिलाओ तो प्लीहा दूर होगा. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे ह.

तथा ११–५ टंक सैंधानोंन जलमें औटाकर नित्य पिलाओ तो प्लीहा दूर हो. यह वैद्यरहस्यमें लिखा है.

तथा १२–जवाखार, वायविडंग, पिप्पली, कणगचकी जड़, अमल- वेत और इन सबसे दूनी हर्रकी छाल इन सबका चूर्ण गुडमें मिलाकर साथ खिलाओ तो प्लीहारोग दूर हो.

तथा १३–पिप्पली, सोंठ, दात्यूणी और इन सबसे दूनी हर्रकी छाल इन सबका चूर्ण गुडके साथ खिलाओ तो प्लीहा दूर हो.

तथा १४–वायविडंग, चित्रक, इन्द्रायणकी जड इन सबके बराबर साँठीकी जड और वायविडंग, इनसे दूनी देवदारु, तिगुनी सोंठ और चौगुनी दात्यूणी लेकर चूर्ण बनाओ इनमेंसे १ टंक चूर्ण नित्य उष्ण जलके साथ खिलाओ तो प्लीहा दूर हो.

तथा १५–शुद्ध भिलावे, हर्रकी छाल और जीरेका चूर्ण कर इन सबके बराबर गुड़ मिलाओ जो ५ टंक नित्य खिलाओ तो प्लीहा दूर हो.

तथा १६–लहसन, पीपलामूल, हर्रकी छाल इनका २ टंक चूर्ण गो- मूत्रके साथ नित्य खिलाओ तो प्लीहा दूर हो. ये चक्रदत्तमें लिखे हैं.

तथा १७–रोहिसकी जड, हर्रकी छाल और सोंठका २ टंक चूर्ण गो- मूत्रके साथ नित्य खिलाओ तो उदररोग, प्रमेह, कफ, अर्श, कुष्ठ और प्लीहा, ये सब दूर होंगे. यह योगतरंगिणीमें लिखा है.

तथा १८–साँभरनोन, राई, हल्दी टकेटकेभरका चूर्ण १०० टकेभर छाँछके साथ चिकने घडेमें भरके १५ दिनतक गलने पश्चात् २ टंक नि- त्य २१ इक्कीस दिनतक पिलाओ तो प्लीहारोग दूर हो इसे तक्रसंधान कहतेहैं. यह भावप्रकाशमें लिखा है.

तथा १९–१०० टकेभर रोहिस और ४ सेर बेरीकी जडको कूटके १६ सेर पानीमें औटाओ, चौथाई (४सेर) रहजानेपर छानकर १ सेर गौका घृत

१ रोहिस एक प्रकारका सुगंधित घास है जिसका तेल वातरोगपर अत्युपयोगी होता है, इसे "रोहितक" भी कहते हैं ।

और ४ सेर बकरीके दूधमें मिलादो तदनंतर सोंठ, साँटीकी जड, तुम्बरू, वायविडंग, जवाखार, पोहकरमूल, झाऊकी जड और वच ये सब २½ ढाई टंक लेकर चूर्ण बनाओ और यह चूरा उपरोक्त द्रव पदार्थ ( काथ-घी-दूध ) में डालकर मंद मंद आंचसे औटाओ दूधआदि औषध जलकर घी-मात्र रहजानेपर छानकर दो या तीन टंक नित्य खिलाओ तो प्लीहा, प्लीहोदर, पांडु, कुक्षिशूल, पार्श्वशूल, अरुचि, बंधकुष्ठ, अतिसार, वमन, और विषमज्वर ये सर्व रोग दूर होंगे इसे महारोहितघृत कहते हैं. इसके भक्षक रोगीको पथ्यसे रखना चाहिये. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा २०–१०० टकेभर चित्रकके काथमें २०० टकेभर कांजीका पानी, ४०० टकेभर दहीका मट्ठा और १ सेरभर घी इन सबको एकत्र करके यह औपधि मिलावे पीपल, पीपलामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, जवाखार, तालीसपत्र, सैंधानोन, दोनों जीरे, दोनों हल्दी ये प्रत्येक टके टकेभर और १ टंक कालीमिर्च इन सबका चूर्ण भी इसीमें डालदो तदनंतर इन सर्व पदार्थोंका मंद मंद आँच देकर घृतमात्र रहजानेपर छानलो जो इस घृतका सेवन कराओ तो गुल्म, प्लीहा, उदररोग, अनाह, पांडु, अरुचि, शोथ विषमज्वर, मंदाग्नि और मूत्राशयके समस्त रोग दूर होके बलकी वृद्धि होगी। इसे चित्रकादि घृत कहते हैं. यह वृन्दमें लिखा है.

विशेषतः—यकृत् और प्लीहा दोनों रोगोपर एक समानही चिकित्सा है इसलिये उपरोक्त २० बीसों नियम यकृत् और प्लीहा दोनों रोगोंपर जानना चाहिये.

हृद्रोगयत्न १–बहेडेके वक्कलका २ टंक चूर्ण नित्य दूध, घृत या गुडके पानीके साथ पिलाओ तो हृद्रोग जीर्णज्वर और रक्तपित्त ये तीनों दूर होंगे.

तथा २-हर्रकी छाल, वच, रास्ना, पिप्पली, सोंठ, कचूर, पोहकरमूल इन सबका २ टंक चूर्ण, नित्य जलके साथ सेवन कराओ तो हृद्रोग दूर होगा.

तथा ३–हरिणके सींगका पुटपाक करके गौके घृतके साथ खिलाओ तो शूल और हृद्रोग दोनों दूर होंगे.

तथा ४–खिरैंटी, गँगेरनवृक्षकी छाल, और काहवृक्षकी छाल तथा

मुलहठी इन सबके २ टंक चूर्णका क्राथ नित्य पिलाओ तो हृद्रोग, वातरक्त, रक्तपित्त, ये सब दूर होंगे. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा ५–कूट और वायविडंगका २ टंक चूर्ण गोमूत्रके साथ खिलाओ तो हृदयकी कृमि झडके हृद्रोग दूर होगा.

तथा ६–गंगेरनकी जड, काहूवृक्षकी छाल और पोहकरमूलका २ टंक चूर्ण नित्य दूध या मधुके साथ पिलाओ तो हृद्रोग, श्वास, कास, छर्दि और हिचकी ये सर्व दूर होंगे.

तथा ७ हर्रकी छाल, वच, रास्ना पिप्पली, सोंठ, कचूर, पोहकरमूल इन सबका चूर्ण नित्य प्रमाणानुसार विचारपूर्वक सेवन कराओ तो हृद्रोग दूर होगा. इसे हरीतक्यादि चूर्ण कहते हैं.

तथा ८–दशमूलके क्राथमें एरंडीका तेल और साँभरनोन डालकर पिलाओ तो हृद्रोग दूर होगा.

तथा ९–सेंकीहींग, वच, वायविडंग, सोंठ, पिप्पली, हर्रकीछाल, चित्रक, जवाखार, सोंचरनोन और पोहकरमूलका २ टंक चूर्ण नित्य जलके साथ सेवन कराओ तो हृद्रोग दूर हो. यह योगरत्नावलीमें लिखा है.

तथा १०–२ टंक पोहकरमूलका चूर्ण मधुके साथ चटाओ तो हृद्रोग श्वास, कास, राजरोग और हिक्का ये सब दूर होंगे.

तथा ११–सेंकी हींग, सोंठ, चित्रक, कूट, जवाखार, हर्रकी छाल, वच वायविडंग, सोंचरनोन, शुद्धपारा और पोहकरमूल इन सबका चूर्ण नित्य जलके साथ सेवन कराओ तो हृद्रोग, अजीर्ण और विषूचिका ये सर्व रोग दूर होंगे. यह रसप्रदीपग्रंथमें लिखा है.

तथा १२–पोहकरमूल, सोंठ, कचूर, हर्रकी छाल, जवाखार, इनके क्राथमें घी डालकर पिलाओ तो हृद्रोग, दूर होगा. यह वैद्यरहस्यमें लिखाहै.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे यकृत्प्लीहाहृद्रोगयत्ननिरुपणं नाम चतुर्विंशतितमस्तरंगः ॥ २४ ॥

---

मूत्रकृच्छ्र-मूत्राघात ।

चिकित्सा मूत्रकृच्छ्रस्य मूत्राघातस्य वै क्रमात् ॥
बाणनेत्रमिते चात्र तरंगे लिख्यते मया ॥ २५ ॥

भाषार्थः—अब हम इसके आगे मूत्रकृच्छ्र और मूत्राघात रोगोंकी चिकित्सा इस पचीसवें तरंगमें यथाक्रमसे लिखते हैं.

मूत्रकृच्छ्ररोगयत्न १—बडे गोखरू, किरवारेकी गिरी, डाभ (दर्भ[1]) की जड, कासकी जड, जवासा, आँवला, पथरचटा (पाषाणभेद) और हरेंकी छाल इन सबके २ टंक चूर्णका क्वाथ मधुके साथ पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र और पथरीकाअसाध्य रोग भी दूर होगा. इसे गोक्षुरादि क्वाथ कहते हैं.

तथा २—इलायची, पाषाणभेद, शिलाजीत, पिप्पली, तेबरसी (खीरा ककडी) के बीज, केशर, सैंधानोन इन सबका २ टंक चूर्ण चावलके जलके साथ सेवन कराओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा ३—आँवलेका रस पुराने गुड़के पानीके साथ पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा ४—दूधमें पुराना गुड़ या मिश्री डालकर पेटभर पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर होगा.

तथा ५—आँवले या साँठीके रसमें मधु मिलाकर पिलाओ तो प्रहारज मूत्रकृच्छ्र दूर होगा.

तथा ६—गोखरूके क्वाथमें जवाखार डालकर पिलाओ तो मलावरोधज मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा ७—५ टंक त्रिफला और ५ टंक बेरकी जड़की छालको रात्रिभर पानीमें भिगोकर प्रातःकाल दोनोंको उसी पानीमें ठंढाईके समान पीस छानकर सैंधानोनके साथ पिलाओ तो मलरोकनेका मूत्रकृच्छ्र दूर होगा.

तथा ८—५ मासे जवाखार और ५ मासे मिश्रीका चूर्ण जलके साथ पिलाओ तो मलरोकनेका उदावर्त दूर होगा.

तथा ९—५ टंक दाख, १० टंक मिश्री और १० टंक दहीका मट्टा तीनोंको मिलाकर पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा १०—गोखरूके पञ्चाङ्गका क्वाथ मिश्री और मधुके साथ पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो. ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं,

तथा ११—गुर्च, सोंठ, आँवला, असगंध और गोखरूके २ टंक चूर्णका क्वाथ नित्य पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

---

१ एक प्रकारका घास होताहै ३ । ४ फूटतक ऊँचा बढ़ता है ।

तथा १२–गौके दूधमें पक्के निम्बूका रस डालकर मनमाना पिलाओ तो मूत्रकृच्छ, प्रमेह, दाह और स्त्रीकी योनिदोषसे उत्पन्नहुए रोग नाश होंगे.

तथा १३–हरेकी छाल, किरवारेका गूदा, गोखरू, पाषाणभेद, धमासा और अडूसाके ५ टंक चूर्णका क्वाथ मधुके साथ नित्य पिलाओ तो दाह संयुक्त मूत्रकृच्छ्र और बंधकुष्ठ दूर हों. यह हरीतक्यादि क्वाथ है.

तथा १४–डाभ, कास, दूब, सरकना (मूंज) और साँठा इन पाँचोंकी जडका क्वाथ पिलाओ तो रक्त मूत्रकृच्छ्रकी वेदना दूर होगी.

तथा १५–पके कुम्हड़ेके रसमें मिश्री डालकर पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो. इसे कूष्मांडरस कहते हैं.

तथा १६–कटियालीका रस मधुके साथ पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा १७– २ टके गोखरूका चूरा अठगुणे (१६ टकेभर) पानीमें औटाके आधा रहजानेपर छानलो इसी पानीमें ७ टकेभर गूगल डालकर पुनः औटाओ, कुछ औटनेपर इसीमें सोंठ, कालीमिर्च, नागरमोथा, हरेकी, छाल, बहेड़ेकी छाल और आँवला यह एक एक टकेभरका महीन चूर्ण डाल दो ये सब पदार्थ परस्पर मिलाकर दृढ़ होजानेपर उतारके घृतके चिकने पात्रमें रखदो जो इसमेंसे नित्य५ मासे जलके साथ खिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र मूत्राघात, प्रमेह, प्रदर, वातरक्त और शुक्रदोष ये सब रोग दूर होंगे. इसे गोक्षुरादि गूगल कहते हैं.

तथा १८– १ टकेभर जीरा और १ टकेभर गुड़ नित्य खिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर होगा.

तथा १९-२ टंक जवाखार गौकी छाँछके साथ पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र और पथरी दोनों दूर हों. इसे जवाखारतक्रयोग कहते हैं.

तथा २०–एक भाग शुद्ध पारा और ४ भाग शुद्ध गंधककी कजली बड़ी कौड़ीमें भरके पानीमें पिसेहुए सुहागेसे उसका मुँह बंद करदो और मिट्टीकी कुल्हियामें धरके गजपुटमें फूँकदो, स्वांग शीतल होजानेपर पीसके इसमेंसे ४ मासे भस्म २१ इक्कीस कालीमिर्चके चूर्णमें मिलाकर घृतके साथ चटाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो. यह लघुलोकेश्वर रस कहाता है. ये सब यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा २१– निरूहबस्ति या उत्तरबस्तिकी क्रिया करो तो मूत्रकृच्छ्र निस्सन्देह दूर हो.

तथा २२--शतावरी, कासकी जड़, डाभकी जड़, गोखरू, विदारीकंद, सालरकी जड़ और किसोरिया तालाबके कीचड़में गोलर होते हैं हिंदुस्थानमें कसेरू भी कहते हैं इनका क्वाथ मधुके साथ पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा २३--तेबरसीके बीज, महुआ, दारुहल्दी इनका क्वाथ पिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा २४--केलेके रसमें गोमूत्र मिलाकर पिलाओ तो कफकामूत्रकृच्छ्र अवश्य दूर हो.

तथा२५--इलायचीका महीन चूर्ण जलके साथ पिलाओ तो कफमू०दूरहो.

तथा २६--मूँगका १ टंक चूर्ण तण्डुलके जलके साथ पिलाओ तो कफमूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा २७--गोखरू और सोंठका क्वाथ पिलाओ तो कफमूत्रकृच्छ्र दूर हो. यह वृन्दमें लिखा है.

तथा २८--बड़ी कटियाली, पाठा, मुलहठी, महुआ और इन्द्रयवका क्वाथ पिलाओ तो सन्निपातका मूत्रकृच्छ्र दूर हो.

तथा २९--शिलाजीतको मधुके साथ चटाओ तो शुक्रमूत्रकृच्छ्र दूर हो. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा ३०--उत्तम स्त्रीसे मैथुन कराओ तो शुक्रमूत्रकृच्छ्र दूर होगा.

तथा ३१--खिरेंटीकी जड़का क्वाथ पिलाओ तो सर्व मूत्रकृच्छ्र दूर हों.

तथा ३२--१०० सौ टकेभर गोखरूका पंचाग कूटकर अठगुने (८००-टकेभर ) पानीमें औटाओ, चतुर्थांश रहजानेपर छानकर इसीमें ५० टकेभर मिश्रीकी ( गाढ़ी चाटनेयोग्य ) चासनी बनाओ, तदनंतर सोंठ, पिप्पली, इलायची, जवाखार, केशर, कहुवेके वृक्षकी छाल, तेबरसी ये सब २ दो टके भर और ८ टकेभर वंशलोचन इन सबका महीन चूर्ण उक्त चासनीमें डालकर नित्य १ टकेभर खिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र, दाह, पथरी बंधकुष्ठ, रक्तमूत्र और मधुप्रमेह ये सर्व रोग दूर होंगे. यह गोक्षुरावलेह काहाता है. ये सर्व यत्न सर्वसंग्रहमें लिखे हैं.

मूत्राघातरोगयत्न १-नरसल ( देवनल ) डाभ, कास, सांठी और खिरेंटी इन सबकी जड़ोका क्वाथ बनाकर शीतल होनेपर मधुके साथ पिलाओ तो मूत्राघात दूर हो.

तथा २–जलमें पिसा हुआ कपूर अत्यन्त महीन वस्त्रपर लेप करके उस वस्त्रकी बत्ती बनाओ जो यह बत्ती इन्द्रीके छिद्रमें धरो तो मूत्राघात दूर हो.

तथा ३–धनियां और गोखुरूके क्वाथमें घृत पकाके खिलाओ तो मूत्रकृच्छ्र, मूत्राघात और शुक्रदोष तीनों दोप दूर होंगे. यह धान्यगोक्षुरघृत है.

तथा ४–पाँच टंक तेबरसीके बीज और ५ टंक धनियां रात्रिको जलमें भिगोकर प्रातःकाल ठंढाईके समान उसी जलमें पीस डालो और छानकर १ टंक सैंधानोन डालके पिलाओ तो मूत्राघात दूर हो.

तथा ५–दो टंक पाटल ( गुलाव ) वृक्षका खार और १ टंक सोंचरनोन मदिराके साथ पिलाओ तो मूत्राघात दूर हो.

तथा ६–खट्टे अनारका रस और इलायची मदिराके साथ पिलाओ तो मूत्राघात दूर हो.

तथा ७–शिलाजीत सेवन कराओ तो मूत्राघात दूर हो.

तथा ८–पाँच टंक केवाँचके वीज, १ टंक पिप्पली, २ टंक तालमखाना, १० टंक मिश्री और १० टंक दाख इन सबका चूर्ण मधु और घृतके साथ उष्ण दूधमें डालकर पिलाओ तो शुक्रावरोधज मूत्राघात दूर हो.

तथा ९–आधासेर चित्रक, ५ टंक गोरीसर, १० टंक खिरेंटीकी जड़, आधपाव दाख, ५ टंक इन्द्रायणकी जड़, ५ टंक पिप्पली, १० टंक त्रिफला, १० टंक मुरेठी और १०० टंक बडे आँवले इन सबका चूर्ण १६ सेर पानीके साथ औटाकर ४ सेर ( चतुर्थांश ) रह जानेपर छानलो, इस क्वाथमें ४ सेर घी डालकर पकाओ रस जलकर घृतमात्र रहजानेपर छानकर आधपाव वंशलोचनका चूर्ण डालदो अब यह चित्रकादिघृत बनगया जो नित्य आधपाव सेवन कराओ तो मूत्राघात सर्वप्रकारके वीर्यदोष, योनिदोप, प्रदर और मूत्रकृच्छ्र इन सबका नाश और स्त्रीको गर्भोत्पादक होगा. यह चरकमें लिखा है.

तथा १०–त्रिफलाके क्वाथमें दूध और गुड़ डालकर पिलाओ तो मूत्राघात दूर हो.

तथा ११–पाटल, अरलु, नीमकी छाल, हलदी, गोखरू, पलाशके वक्कल इन सबका क्वाथ गुड़के साथ पिलाओ तो मूत्राघात दूर हो.

---

१ सर्वसंग्रहमें लिखा है कि, इसके सेवन करनेसे वाँझ स्त्रीको भी गर्भप्राप्ति होकर प्रसवोत्पत्ति होगी।

तथा १२—अत्यंत रूपवती स्त्रीसे मैथुन करो तो मूत्राघात दूर हो. ये सब आत्रेयसंहितामें लिखे हैं.

मूत्रावरोधयत्न १३—विनौला ( सरकी, कांकडा या कपासका बीज ) की बीजी, त्रिफला और सैंधानोनका ५ टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ खिलाओ तो मूत्रस्वच्छ उतरेगा.

तथा १४—तिल्ली और बिनौला इन दोनोंका क्षार मधु और दहीके साथ खिलाओ तो मूत्ररुकना बंद होगा.

तथा १५—कमलकी जड़ और तिल्लीको गौके मूत्रमें पीसकर पिलाओ तो मूत्रका रुकाव बंद होकर मूत्र उतरे.

अत्यंत उष्णमूत्रयत्न १६—चमेलीकी जडको बकरीके दूधमें पीसकर पिलाओ तो मूत्रकी विशेष उष्णता दूर हो.

सूचना १-इधर जो यत्न मूत्रकृच्छ्र और पथरीके लिखे हैं वे सर्व मूत्राघातकोभी उपयोगी हो सक्ते हैं. यह भावप्रकाशमें लिखा है.

तथा २—जो यत्न मूत्रकृच्छ्र और मूत्राघात रोगपर बताये गये हैं वे सव मूत्रावरोध ( पेशाब बंद हो जाने ) पर चल सक्ते हैं.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे मूत्रकृच्छ्रमूत्राघातरोगयत्ननिरूपणं नाम पंचविंशतितमस्तरंगः ॥ २५ ॥

---

अथ अश्मरी-प्रमेह-पिडिका।

**अश्मरीमेहपिडिकारोगाणां हि यथाक्रमात् ॥**
**रसनेत्रमिते भङ्गे लिख्यते रुक्प्रतिक्रिया ॥ २६ ॥**

भाषार्थः—अब हम इस २६ छब्बीसवें तरंगमें अश्मरी अर्थात् पथरी प्रमेह और पिड़िकारोगकी चिकित्सा यथाक्रमसे लिखते हैं.

अश्मरी ( पथरी ) रोगयत्न १—सोंठ अरणी, पाषाणभेद, कूट, गोखरू, एरंडिकी छाल और किरमालेका गूदा इनके चूर्णका पाँच टंक क्वाथ, सेंकीहींग जवाखार और सैंधानोन डालकर पिलाओ तो पथरी, मूत्रकृच्छ्र, अर्श, उपदंश ( गर्मी ) और कोठेकी वायु ये सर्व रोग दूर होंगे. यह शुण्ठ्यादिक्काथ दीपन और पाचन है.

तथा २–इलायची, पिप्पली, मुलेठी, पाषाणभेद, पित्तपापड़ा, अडूसा, गोखरू और अरंडकी जड़का क्वाथ शिलाजीतके साथ पिलाओ तो पथरी और मूत्रकृच्छ्र दूर हो. यह एलादि क्वाथ है.

तथा ३–पेठेके रसमें हींग और जवाखार डालकर पिलाओ तो पथरी और पेडूकी पीड़ा दूर हो.

तथा ४–बरण्याकी छाल, पाषाणभेद, सोंठ और गोखरूका क्वाथ जवाखारके साथ पिलाओ तो पथरीरोग नाश होवे.

तथा ५– टंक गोखरूका चूर्ण मधु और भेड़ीके दूधके साथ पिलाओ तो पथरीरोग नाश हो.

तथा ६--बरण्याकी जड़के क्वाथमें गुड़ डालकर पिलाओ तो पथरी- और मूत्राशयकी पीड़ा भी नाश हो.

तथा ७–अदरखका रस, जवाखार हरँकी छाल और मलयागिरि चंदनका क्वाथ पिलाओ तो पथरीरोग दूर हो.

तथा ८–१०० टकेभर बरण्याके बक्कल चौगुने ( चार सेर ) पानीमें औटाकर चतुर्थांश ( १ सेर ) रह जानेपर छानलो. इसमें १०० टकेभर गुड़की चासनी बनाकर सोंठ, पेठेके बीज, बहेड़ेकी बीजी, वथुएके बीज, सहिंजनेके बीज, इलायची, हरँकी छाल और वायविड़ंग ( ये सब टके टकेभर ) का चूर्ण डाल दो तदनंतर एकजीव करके नित्य २ टकेभर खिलाओ तो पथरी दूर हो. इसे बरुणगुड़ कहते हैं.

तथा ९–मँजीठ, तेवरसीके बीज, जीरा, सौंफ, आँवला, बेरकी बीजी, शुद्ध आँवलासार, गन्धक और शुद्ध मैनासिल इन सबका १ टंक चूर्ण नित्य मधुके साथ खिलाओ तो पथरी निश्चय दूर हो.

तथा १०-- २ टकेभर कुलथीके क्वाथमें २ मासे सैंधानोन और २ मासे शरपंखे ( मारवाड़में धोला धमासा कहते हैं ) का रस डालकर पिलाओ तो पथरी दूर हो. ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा ११-- ५ टंक हल्दीका चूर्ण और १० टकेभर गुड़ इनमेंसे नित्य १ मासे लेके काँजीके साथ पिलाओ तो पथरी दूर हो.

१ बरण्या किम्वा वरुणवृक्ष मारवाड़ प्रान्तमें बहुत उत्पन्न होता है उस देशमें यह प्रसिद्ध है ।

तथा १२–सोंचरनोन, मधु दूध और तिल्लीका खार मदिरामें मिलाकर ३ दिनपर्यंत पिलाओ तो पथरी दूर हो. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा १३–२ टंक तिल्लीका खार और ५ टंक मधु दूधमें मिलाकर १५ दिन पर्यंत पिलाओ तो पथरी झरकर निश्चय गिर जावेगी.

तथा १४– २ टंक गोलककड़ीकी जड़ रात्रिको पानीमें भिगोकर प्रातःकाल उसी पानीमें ( ठंढाई समान ) पीसके ७ दिनपर्यंत पिलाओ तो पथरी इन्द्रियद्वारसे झरकर गिरजावेगी. यह राजमार्तंडमें लिखा है.

तथा १५--कुलथी, सैंधानोन, वायविड़ंग, सार, ( सार समझके डालना ) मिश्री, सांठेका रस, पेठेका रस, जवाखार, तिल्लीका खार, पेठेके बीज और गोखरूके क्काथमें गौका घी पकाकर नित्य १ टकेभर पिलाओ तो पथरी मूत्रकृच्छ्र मूत्राघात और शुक्रबंध सब ये रोग दूर होंगे. इसे कुलथ्यादिघृत कहते हैं. यह वृन्दमें लिखा है.

पथरीरोगपर पथ्य–मूंग, जौ, गेहूं, चावल, दूध, घी, सैंधानोन और ठंटस ( टींडसी, जिस्का शाक मारवाड़में बहुत होता है ) ये वस्तुयें पथरी रोगपर पथ्य हैं.

वातजमधुप्रमेहयत्न–१ बड़की जड़, अरलूकी जड़, चिरौंजी ( अचार ) वृक्ष, आँवलेकी जड़, पीपलवृक्षकी जड़, किरमालेकी जड़ ( इन सब जडोंका बक्कल ) मुलहठी, लोध, नीमकी छाल, पटोल, बरणेकी छाल, दात्यूणी, मेढासिंगी, चित्रक, कणगचकी जड़, इन्द्रयव, त्रिफला, शुद्ध भिलावाँ, सोंठ, कालीमिर्च, तज, पत्रज और इलायची इन सबका महीन चूर्ण मधुके साथ चटाओ तो मधुप्रमेह दूर हो. इसे न्यग्रोधादिचूर्ण कहते हैं.

तथा २--उपरोक्त औषधोंका क्काथ पिलानेसे तथा इन्हीं औषधोंका तेल बनाकर शरीरमें मर्दन करनेसे किम्बा इन्हींका घृत बनाकर खिलानेसे भी वातजमधुप्रमेह दूर होगा.

तथा ३--शुद्ध सोनामक्खी, पाषाणभेद, शुद्ध शिलाजीत, चंदन, कचूर, पिप्पली और वंशलोचन इनका २ टंक चूर्ण १० टंक मधुके साथ दूधमें

---

१ मधुप्रमेह सबके पीछे है परन्तु यह अतिक्लिष्ट तथा असाध्य है इसलिये हमने पूर्वहीमें दिया है।

मिलाकर नित्य पिलाओ तो वातजमधुप्रमेह और मूत्रावरोध दूर हों. ये यत्न आत्रेयसंहितामें लिखे हैं.

तथा ४–शुद्धपारा, शुद्धगंधक, मिश्री और कहुवाकी छालके महीन चूर्णको सालईकी जड़के रसकी ३ पुट देके १ मासे प्रमाणकी गोलियाँ बनाओ जो इसकी १ गोली नित्य खिलाओ तो वातज मधुप्रमेह दूर हो. यह वैद्यरहस्यमें लिखा है.

पित्तज क्षारप्रमेहयत्न १–धव, कहुवा, अरलू, ( इनके वक्कल ) कसेरू या केलेके वृक्षके भीतरकी श्वेत छाल, कमलकी जड़ और दाख इनका क्काथ पिलाओ तो पित्तजक्षारप्रमेह दूर हो.

तथा २–सुन्दर स्त्रीसे मैथुन कराओ तो पित्तजक्षारप्रमेह दूर हो,

तथा रक्तप्रमेहयत्न ३–बासी ( रात्रिका भराहुआ ) पानीमें दाख भिगोके मसल डालो और मुलहठी और श्वेत चंदन, डालकर पिलाओ तो पित्तजरक्तप्रमेह दूर हो.

तथा ४–खश, लोध, कहुवाकी छाल और रक्तचंदनके ५ टंक चूर्णका क्काथ मधुके साथ पिलाओ तो पित्तजप्रमेहमात्र दूर हों. यहभावप्रकाशमें लिखा है.

तथा कमलनाल, कहुवेकी जड इन्द्रयव, धवके जडकी छाल, इमलीकी छाल, आँवले, निंबोलीके क्काथमें ( या हिममें ) मिश्री डालकर पिलाओ तो पित्तजप्रमेहमात्र दूर हो.

कफजप्रमेहयत्न ।

कफजउदकप्रमेहयत्न १–धवके वक्कल, कहुवेके वक्कल, रक्तचन्दन और सालरके वक्कलका क्काथ पिलाओ तो कफजप्रमेह दूर हो.

तथा इक्षुप्रमेहयत्न २–कूट, पित्तपापड़ा, कुटकी, मिश्री इनका क्काथ पिलाओ तो कफज इक्षुप्रमेह दूर हो.

तथा ३–अरुण्याकी जड़, पाटल, धमासा अरलू और पलाशका क्काथ पिलाओ तो इक्षुप्रमेह दूर हो.

तथा शुक्रप्रमेहयत्न ४–दूर्वा, मूर्वा, भारंगीकी जड, काँसकी जड़, दात्यूणी, मँजीठ, सालरके वक्कल इनका क्काथ पिलाओ तो कफज शुक्रप्रमेह तथा पित्तजरुधिरप्रमेह दोनों दूर हों. ये सब आत्रेयमें लिखे हैं.

तथा लालाप्रमेहयत्न ५–कपासकी बीजीको भैंसकी छाँछमें ७ दिन खरल करके नित्य २ मासे खिलाओ तो कफजलालाप्रमेह दूर हो. यह रसरत्नाकरमें लिखा है.

तथा प्रमेहमात्रयत्न ६–नागरमोथा, हर्रकी छाल, लोध, कायफल, इनके ५ टंक चूर्णका क्काथ मधुके साथ पिलाओ तो कफज दशों प्रमेहमात्र दूर हों. यह भावप्रकाशमें लिखा है.

तथा ७–वायविडंग, रार, कायफल, लोध, विजयसार ( औषधविशेष ) कदम्बके बक्कल और कहुवेके वृक्षकी छालका क्काथ नित्य पिलाओ तो कफज प्रमेहमात्र दूर हों.

आत्रेयमतनिर्मित प्रमेहयत्न ।

तथा तक्रप्रमेहयत्न १–लोध, कहुवेके बक्कल, खैर, नीमके पत्ते, आँवले, रक्तचंदन इनके क्काथमें गुड़ डालके पिलाओ तो तक्रप्रमेह और पिडिकाप्रमेह दोनों दूर हों.

तथा घृतप्रमेहयत्न २–त्रिफला, किरवारेका गूदा, बेरकी जड़, मूरवा, मुँगनेके पत्ते, नीमके पत्ते, दाख और केलेके वृक्षके भीतरकी श्वेत छाल इन सबका क्काथ पिलाओ तो घृतप्रमेह दूर हो.

तथा ३–गुर्च, चित्रक, पाठा कूडे ( इन्द्रवृक्ष ) की छाल; सेंकीहींग, और कूट इनका २ टंक चूर्ण जलके साथ सेवन कराओ तो घृतप्रमेह दूर हो. यह सर्वसंग्रहमें लिखा है.

तथा अतिमूत्रप्रमेहयत्न ४–मूर्वा, पारा, वंग ( वंगेश्वर ) और अभ्रकको १ दिनभर मधुके साथ खरल करके नित्य १ मासे मधुके साथ सेवन कराओ तो अति ( बहु ) मूत्रप्रमेह दूर हो. इसे तालकेश्वर रस कहते हैं इसके ऊपर गूलरके फलोंका २ टंक चूर्ण अवश्य लेना चाहिये.

तथा ५– २ मासे पंचवक्त्ररस नित्य सेवन कराओ तो बहुमूत्रप्रमेह दूर हो यह रसरत्नाकरमें लिखा है.

सर्व प्रमेहमात्रयत्न ।

तथा १–नागरमोथा, त्रिफला, हल्दी, देवदारु, मूर्वा; इंद्रयव और लोध इनका क्काथ पिलाओ तो प्रमेह और मूत्रग्रह दूर हो.

तथा २–काकलहरी ( बूटी विशेष ) हरकी छाल, हल्दी, कटूके बक्कल इन सबके चूर्णमें समान मिश्री मिलाकर ५ टंक नित्य मधुके साथ चटाओ तो समस्त प्रमेह दूर हों. यह आत्रेयमें लिखा है.

तथा ३–कचूर, वच, नागरमोथा, चिरायता, देवदारु, हल्दी, अतीस, दारुहल्दी, पीपलामूल, चित्रक, धनियां, त्रिफला, चव्य, गजपिप्पली, जवाखार, सज्जी, सैंधानोन, सोंचरनोन, ( ये सब एक एक टंक ) ५टंक सार, २ टंक मिश्री, ४ टंक शुद्ध शिलाजीत और४ टकेभर शुद्ध गूगल इन सबको न्यारे न्यारे पीस कपड छानकर एकत्र करो. १ टके शुद्ध गन्धक, १ टके शुद्ध पारेकी कजली और १ टकेभर अभ्रकमें उपरोक्त चूर्ण मिश्रित करके इसमेंसे ४ मासे नित्य मधुके साथ चटाओ तो सर्व प्रमेहमात्र, अर्श, क्षयी, वीर्यदोष, नेत्ररोग, दंतरोग, पांडुरोग, कंडूरोग, उदररोग, मूत्रकृच्छ्र, मूत्राघात, प्लीहा, खाँसी और कुष्ट ये सब दूर हों. इसे चन्द्रप्रभागुटिका कहते हैं.

तथा ४–त्रिफला, जीरा, धनियां, कौंचकेबीज ( ये चार चार टकेभर ), छोटी इलायची, दालचीनी, लौंग, नागकेशर और बावची ( तुकमारिया ) के बीज (ये सब दो दो टकेभर ) इन सबके चूर्णमें मिश्री और घी डालकर १ टके प्रमाणकी गोलियां बनालो जो १ गोली नित्य प्रभात खिलाओ तो प्रमेहमात्र दूर हो. इसे प्रमेहहारी चूर्ण कहते है.

तथा ५– १ टकेभर लोध, मधु या खैरटीके क्राथके साथ सेवन कराओ तो प्रमेहमात्र दूर हो.

तथा ६–गुर्चकासत, त्रिफला और लोहसार इन तीनोंको मिलाकर मधु या मिश्रीके साथ १ टंक सेवन कराओ तो प्रमेहमात्र दूर हों.

तथा ७–मिश्री, सिंघाड़े और श्वेत चीनीका २ टंक महीन चूर्ण जलके साथ सेवन कराओ तो बहुत प्राचीन प्रमेह भी दूर हों.

तथा ८– १ टकेभर गूलरके पक्के फल सैंधानोनके साथ सेवन कराओ तो असाध्य प्रमेह भी दूर हों.

तथा ९–१ रत्ती बंगेश्वर रस मधुके साथ खिलाकर ऊपरसे मधुके साथ गूलरके पक्के फलोंका चूर्ण चटाओ तो असाध्य प्रमेहमात्र भी दूर होगा.

बंगेश्वर रस निर्माण विधि–पावभर उत्तम रांगा ( कथील )को आधपाव पारेके साथ गलाकर थालीमें डालके ( चौंडा पत्तर करके ) छोटे छोटे

टुकड़े करलो, पाँच पाँच सेर गोबरकी[1]गोबरीं ( उपली,कंडे, छेना, )बनाकर सुखालो. १ सेर टेसू ( पलाश के )फूल और १ सेर मेहँदीके पत्तोंका सुखाकर चूर्ण करलो,अब गोबरी नीचे रखकर उसपर फूल, पत्तोंकाआधा (सेरभर) चूर्ण बिछादो, उसपर वे रांगेके टुकड़े जमाकर ऊपरसे आधा(शेष) चूर्ण डालदो और ऊपरसे दूसरी गोबरी दृढ़ता पूर्वक जमाकर निवांत (जहाँ वायु न लगै ) स्थानमें आगसे जलादो तदनंतर स्वांग शीतल होजानेपर रसको निकालकर उपयोगमें लाओ, इसके गुण कहाँतक लिखैं जुदे जुदे अनुपानसे अनेक रोगोंको नाश करता है.

तथा १०—१गोली प्रातः और१संध्याको सुपारीपाककी दो तो प्रमेहमात्र दूर हों.

सुपारीपाकनिर्माणविधि— आठ टकेभर सुपारी ( चिकनी ) को कपड़छान कर चूर्णको ८ टकेभर गोघृतके साथ मिलाओ फिर तीनों सेर गोदुग्धमें डाल कर मंद मंद आँचसे खोवा बनालो और नागकेशर, नागरमोथा, चन्दन, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, आँवला, कोयल ( अपराजिता, वेलिविशेष ) के बीज, जायफल, वंग, धनियां, चिरौंजीदाने-तज, पत्रज, इलायची, दोनों जीरे, सिंघाड़े, और वंशलोचन ( ये सब पाँच पाँच टंक ) का महीन कपडछान चूर्ण और उपरोक्त खोवा दोनों ५० टकेभर मिश्रीकी चासनीमें डालकर १ टके प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो १ गोली प्रात और एक संध्याको खिलाओ तो प्रमेहमात्र, जीर्णज्वर, अम्लपित्त, अर्श, मन्दाग्नि, शुक्रदोष और प्रदर ये सर्व रोग दूर होकर शरीर पुष्टताको प्राप्त होगा.

तथा ११—गोखरूपाकविधि—आधासेर गोखरूका चूर्ण सेरभर गोघृतके साथ पाँचसेर गोदुग्धमें डालकर मंदाग्निसे खोवा बनाओ तदनंतर बेलकी गिरी, कालीमिर्च, जायफल, समुद्रशोष, इलायची, भीमसेनी कपूर, दालचीनी, पत्रज, हल्दी, कूट, अफीम, तालमखाना ये सब दो दो टंक, ५ टंक लोहसार और इन सबके बोझसे आधी भांगका महीन कपड़छानचूर्ण और उपरोक्त खोवा ४ सेर मिश्रीकी

---

[1] वे रांगके टुकड़े अग्निके तापसे जलकर भस्म होजानेपर फूलकर श्वेत होजाते हैं परन्तु इनका बोझ कुछ न्यूनाधिक्य नहीं होता है, पश्चात् इन्हें किंचित् मसल दो तो ये चूर्ण होजाते हैं इसे वंगेश्वर रस कहते हैं।

चासनीमें डालकर ५ पाँच टंक प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो एक गोली नित्य सेवन कराओ तो प्रमेह मात्र दूर होकर स्तम्भ शक्ति प्राप्त हो, स्त्री मैथुन समय बहुत प्रसन्न हो.

तथा १२–चित्रक, शुद्धगंधक, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, शुद्धपारा, शुद्ध सिंगीमुहरा, त्रिफला, और नागरमोथा, ( पारे गंधककी कजली करलो ) इन सबके महीन चूर्णको भृङ्गराजके रसकी १ पुट देकर खरल कर डालो और १ रत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बनाकर एक गोली नित्य प्रातःकाल खिलाओ तो २० बीशों प्रकारके प्रमेह दूर होंगे. इसे पंचाननी गुटिका कहते हैं. यह वैद्यरहस्यमें लिखा है.

तथा १३–१ मासे भीमसेनी कपूर, १ मासे कस्तूरी, ४ मासे अफीम और ४ मासे जायपत्री इन सबको नागवेल ( पान ) के रसमें खरल करके १ रत्ती प्रमाणकी गोलियाँ बनालो, जो एक गोली दूध मिश्रीके साथ नित्य सेवन कराओ तो प्रमेहमात्र दूर होकर वीर्य स्तम्भित होगा.

तथा १४–आँवले और हल्दीका ५ टंक चूर्ण रात्रिको जलमें भिगोकर प्रातःकाल उसी पानीमें पीसलो और भंगके समान कपड़ेसे छानकर मधुके साथ पिलाओ तो प्रमेहमात्र दूर हों.

तथा १५–मेघनादरसविधि–शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक ( की कजली ), शुद्ध सोनामक्खी, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, त्रिफला, बेरकी बीजी, शिलाजीत, हल्दी और कवीट ( कैथ ) के चूर्णको भंगरेके रसकी २१ पुट देकर १ टंक नित्य खिलाओ तो प्रमेहमात्र दूर हों.

तथा १६–हरिशंकररसविधि–शुद्ध पारा और अभ्रक दोनोंको आँवले के रसमें ७ सात दिनपर्यन्त खरल करके १ रत्तीभर नित्य खिलाओ तो प्रमेह मात्र दूर हों.

तथा १७–प्रमेहकुठाररसविधि–इलायची, भीमसेनी[१] कपूर, भारंगी, जायफल, गोखरू, सालईवृक्षकी छाल शुद्ध पारा, अभ्रक, मोचरस और बंगसार इन सबको महीन पीसकर इस रसमेंसे नित्य २ रत्ती खिलाओ तो प्रमेह मात्र दूर हों.

१ भीमसेनी कपूरको शास्त्रमें 'शुद्धकर्पूर' नाम दिया है जो कि यंत्रसे उड़ाकर शुद्ध किया जाता है, इसका नाम बरासकपूरभी है।

तथा १८-५ टंक बकायनके बीज चावलोंके पानीमें पीसकर गोघृतके साथ नित्य खिलाओ तो विशेष प्राचीन प्रमेह भी दूर हो. ये सब यत्न सर्वसंग्रहमें लिखे हैं.

पिड़िकारोगयत्न ।

तथा १-धव ( धावडा ) कहुवे, कदम्ब, बेर, सरसों, नीम इन सबके वक्कलोंका क्काथ बनाकर उस जलसे नित्य पिडिकाओंको धोओ तो-पिडाका दूर हो.

तथा २-काहूके वक्कल, कदम्बके वक्कल और तेंदूकी अंतर छालके क्काथसे पिडिकाओंको नित्य धोओ तो इन्द्रिय ऊपरकी पीबयुक्त पिडिका तथा शरीरमात्रकी पिडिका दूर हों.

वातपिडिकायत्न ३-भांगरेका रस तुलसीके पत्ते और पटोलके पत्तोंको कांजीमें महीन पीसकर लेप करो तो वातपिडिका नाश हों.

पित्तपिडिकायत्न ४-मुलहटी, कूट, रक्तचंन्दन, खश, रोहिस, गेरू और कमलगट्टोंको दूधमें पीसकर लेप करो तो पित्तपिडिका और उनकी दाह दूर हो.

पिडिकाकी दाहका यत्न ५-मक्खनको १००या१०००बार जलसे धोकर पिडिकाओंपर लेप करो तो इन्द्रियकी पिडिकाओंकी दाह तथा उनके पीबका बहाव भी बंद होगा. (मक्खन काँसेकी थालीमें मथमथकेधोना चाहिये).

पीबबहावका यत्न ६-कदम्ब, काहू, अनार और आँवलेके पत्तोंको उष्ण जलमें पीसकर लेप करो तो पिडिकाओंसे पीबबहाव बंद हो.

तथा ७-पिडिकाओंको काँजी या छाँछ या शीतल जलसे नित्य धोया करो तो पीबबहाव बंद होकर पिडिका नाश होजावे, ये सब यत्न आत्रेयमें दरशाये हैं.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे अश्मरी, प्रमेह, पिडिकायत्न निरूपणंनाम षड्विंशातितमस्तरंगः ॥ २६ ॥

---

अथ मेदो स्थूल-कार्श्य-उदररोग.

**मेदोकार्श्योदररुजां तरङ्गेऽस्मिन् यथाक्रमात् ॥**
**सप्तद्विप्रमिते नूनं चिकित्सा कथ्यते मया ॥ २७ ॥**

भाषार्थ--अब हम इस २७ सत्ताईसवें तरंगमें मेद, कार्श्य और उदर रोगकी चिकित्सा यथाक्रमसे वर्णन करते हैं.

मेदरोगयत्न १--गुर्च और त्रिफालाके क्काथमें मधु डालकर पिलाओ तो मेदरोग दूर हो.

तथा २--बासी ठंढे पानीमें मधु मिलाकर पिलाओ तो मेदरोग दूर हो.

तथा ३--उष्ण अन्न भक्षण कराओ या चावलोंका माँड पिलाओ तो मेदरोग दूर हो.

तथा ४-सोंठ, मिर्च, पीपल, चित्रक, त्रिफाला, नागरमोथा और वाय-विडंगके क्काथमें गूगल डालकर पिलाओ तो मेदरोग दूर हो.

तथा ५--मधुके साथ पिप्पली चटाओ तो मेदरोग दूर हो.

तथा ६--धतूरेके पत्तोंका रस शरीरमें मर्दन करो तो मेदरोग दूर हो.

तथा ७--शुद्ध पारा, तांबेश्वर, लोहसार और बीजाबोलके चूर्णको कूक-रभंगरेके रसमें ३ दिनतक खरल करके २ रत्ती मधुके साथ नित्य खिलाओ तो मेदरोग दूर हो. इसे वडवानलरस कहते हैं, यह वैद्यरह-स्यमें लिखा है.

तथा ८--चव्य, जीरा, सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, सेंकीहींग और सोंचरनोनका २ टंक चूर्ण यवके सत्तूके साथ खिलाओ तो मेदरोग दूर हो. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा ९--वायविड़ंग, सोंठ, जवाखार और लोहसारका १ टंक चूर्ण आँवलेके चूर्ण और मधुके साथ खिलाओ तो मेदरोग दूर हो.

तथा १०--बेरीके बक्कल ( वृक्षकी छाल ) में काँजीका पानी, अरण्या-का रस और शिलाजीत मिलाकर पिलाओ तो मेदरोग दूर हो.

तथा ११--गुर्च, इलायची, कूडेकी छाल और आँवले ये सब एकसे एक बढ़कर (१-२-३ आदि) और इन सबके प्रमाण गूगल लेकर सबके महीन चूर्णमेंसे १। सवा या १॥ डेढ टंक मधुके साथ सेवन कराओ तो मेदरोग और भगंदर दोनों दूर हों. इसे अमृतगूगल कहते हैं. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा १२--त्रिफला, अतीस, मूर्वा, निसोत, चित्रक, अडूसा, निम्ब-छाल, किरवारेकी गिरी, पीपलामूल, दोनों हलदी, गुर्च, इंद्रायण पीपली कूट, सरसों और सोंठ इनके क्काथमें कुछ तुलसीका रस और तेल डालकर

आँच दो रस जलकर तेलमात्र रहजानेपर छानकर शरीरमें मर्दन या बस्तिक्रिया करो तो मेद और कफके अन्य रोग भी दूर हों. इसे त्रिफलादि तेल कहते हैं. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

मेदरोगीको सेवनीय पदार्थ—पुराने चावल, मूँग कुल्थी, कोदों, यव, कडुवारस, मधु, एरंडीके पत्तोंका शाक, हींग, चावलोंका माँड़, लेपन, बस्तिकर्म, चिंता, परिश्रम, मल्लक्रीड़ा, मार्गगमन और जागरण इन विषयोंके सेवन मात्रसे मेदरोग नाशको प्राप्त होगा.

शरीरदुर्गंधियत्न १—शंखका चूर्ण, अडूसेके पत्तेके रसमें मिलाकर लेप करो तो शरीरमें पसीना आनेसे दुर्गंधि आती है सो दूर हो.

तथा २—बेलपत्रके रसमें शंखका चूर्ण मिलाकर शरीरको लेप करो तो दुर्गंधि दूर हो.

तथा ३—नागकेशर, सिरसके बक्कल, लोध, खश और हर्रकी छालको जलमें पीसकर उबटन करो तो शरीरकी दुर्गंधि दूर हो.

तथा ४—बबूलके पत्ते जलमें पीसकर स्नानके पूर्व शरीरमें मर्दन करो तो दुर्गंधि दूर हो. यह भावप्रकाशमें लिखा है.

तथा ५--ताम्बूलके पत्ते हर्रकी छाल और कूटको जलमें पीसकर शरीरमें मर्दन करो तो दुर्गंधि दूर हो.

तथा ६--कुलथी, कूट, छड, छडीला, चन्दन, तज बच और यवका सेंका हुआ आटा इन सबको जलमें महीन पीसकर शरीरमें मर्दन करो तो दुर्गन्धि दर हो यह शार्ङ्गधरमें लिखा है.

कक्षादुर्गंधिनिवृत्तियत्न १--काँखों (हाथ और धड़के संगमपर नीचेका भाग)में नींबूके पत्तोंका रस लगाओ तो काँखोंमेंपसीनाआनेकीदुर्गंधिदूरहो.

तथा २--हल्दीको अधजलीकर पानीमें पीसकर काँखोंमें लगाओ तो काँखोंकी दुर्गन्धि दूर हो.

तथा ३-कूट और दोनों हल्दीको गोमूत्र या गोबरमें पीसकर लेप करो तो दुर्गंधि और कुष्ठ भी दूर हो. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

स्त्रीका सुवर्णकारक सुंदर (रङ्ग होनेका) लेप १--हर्रकी छाल, लोध, नीमके पत्ते, अनारके बक्कल, आमके बक्कलको जलमें पीसकर स्त्रीके शरी-

रपर लेप करो तो देहका कुवर्ण दूर होकर सुन्दर वर्ण ( रंग ) प्राप्त हो और कांति बढै. यह काशिनाथपद्धतिमें लिखा है.

कार्श्यरोगयत्न १–जितनी बलकारी, वीर्यवर्द्धक, वीर्यनिबंधक और पुष्टकारी औषध यथा घी, दूध आदि वस्तु हैं वे सब कार्श्य ( क्षीणता दुबलापन ) रोग नाश करनेवाली हैं.

तथा २–जो जो पुष्टकारी प्रयत्न हैं वे सब कार्श्य रोगके यत्नही जानना. यह भावप्रकाशमें लिखा है.

वातोदररोगयत्न १–दशमूलके क्काथमें एरंडीका तेल डालकरके पिलाओ तो वातोदर दूर हो.

तथा २–त्रिफलाका क्काथ गोमूत्रके साथ पिलाओ तो वातोदर दूरहो.

तथा ३–कूट, दात्यूणी, जवाखार, पाठा, वच, सोंठ, सैंधव, सोंचर और सांभरनोनका ५ टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ खिलाओ तो वातोदर दूर हो. इसे कुष्टादिचूर्ण कहते हैं.

तथा ४–१०० टकेभर एकपोत्या लहसनको पीसकर १६ सेर जलमें औटाओ औटाते समय उसीमें सोंठ, कालीमिर्चे, पिप्पली, साँठीकी जड़, सोंचरनोन, दात्यूणी, विडनोन, सहँजनेकी जड, अजवायन, गजपिप्पली (ये सब टके टकेभर) ३ टकेभर त्रिफला और ६ टकेभर निसोत इन सबका महीन चूर्ण तथा २ सेर तिल्लीका तेलभी डालकर मंद आँचसे औटाओ, औटते २ सब औषधें जलकर तेल मात्र रहजानेपर छानकर काँचके पात्रमें भरदो इस तेलमेंसे नित्य प्रातःकाल ५ टंक ( तथा रोगीकी शक्त्यनुसार ) पिलाओ तो आठों प्रकारके उदररोग, मूत्रकृच्छ्र, उदावर्त, अंत्रवृद्धि, पार्श्वशूल, आमशूल, अरुचि, प्लीहा, अष्ठीला, हडफूटन और वायुके समस्त विकार १ मास सेवनसे दूर होंगे.

तथा ५–उष्ण दुग्धमें अरंडीका तेल और गोमूत्र डालकर पिलाओ तो वातोदर दूर हो.

तथा ६–छाँछमें सोंचरनोन और पिप्पली डालकर पिलाओ तो वातोदर दूर हो.

पित्तोदरयत्न १–विरेचन, ( जुलाव ) दो तो पित्तोदर दूर हो.

तेलमात्र रहजानेपर छानकर कानमें डालो तो कर्णव्रण, कर्णस्राव, बाधिर्य और कर्णनादादि सम्पूर्णकर्णरोग अच्छे होजावेंगे.

तथा १७-ऽ। पावभर कूकरभँगरेका रस, हरफारेवडी ( आँवले जैसी होती है ) का रस, चार पैसेभर लहसुनका रस, सौंफ, वच, कूट सोंठ मिर्च और लंवग ( दो दो टंक ) ऽ॥ आधसेर बकरीका दूध और ५ टकेभर कडुवा तेल इन सबको एकत्रकर मंदआँचसे औटाओ, रसादि जलकर तेल मात्र रहजानेपर छानकर कानमें डालो तो बहिरापन, पीबका बहाव आदि कर्णरोग मात्र अच्छे होजावेंगे. ये सर्व यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा १८-शतावरी, असगंध, अरंडके बीज और दूधको तिल्लीके तेलमें मंद आँचसे पकाओ और तेलमात्र रहजानेपर छानकर कानकी लोलक ( लोंडी ) में लगाओ तो लोलकका पकाव तथा पीडा आदि सर्व विकार दूर होकर लोलकका छिद्र बढ जावेगा.

तथा १९-अष्टवर्गमें तेल पकाकर इस तेलका मर्दन करो तो परिपोटिका नाम कर्णरोग अच्छा हो जावेगा.

तथा २०-जोंक लगाकर रक्तमोचन करादो तो कर्णोत्पातरोग अच्छा हो जावेगा.

तथा २१-सुरमा, काकलहरी, बावची और कंकपक्षी ( मारवाडमें प्रसिद्ध ) का मांस ये सब तेलमें पकाकर कानकी लोलकपर लगाओ तो उन्मथरोग अच्छा होजावेगा.

तथा २२-आम, जामुन और बडके पत्तोंका क्वाथ तेलमें पकाकर यह तेल मर्दन करो तो दुःखवर्द्धन रोग कुशल होगा.

तथा २३-गौके गोबरके अधजले कंडे ( छेना, गोबरी उपली ) की आँचसे सेंको, या कपूरको दूध तथा गोमूत्रमें पीसकर लेप करो तो कानकी लोलक अच्छी होजावेगी. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

नाशारोगयत्न १--कालीमिर्च, गुड और दहीको मिश्रित करके खिलाओ तो पीनस नाम नाशारोग अच्छा होगा.

तथा २-कायफल, पोहकरमूल, सोंठ काकडासिंगी, पिप्पली, कालीमिर्च और कलौंजी इनका २ टंक चूर्ण अद्रखके रसके साथ खिलाओ या

इसीका क्वाथ पिलाओ तो पीनस, स्वरभंग, कफ श्वास और सन्निपात ये सर्व रोग अच्छे होवेंगे.

तथा ३–कायफल, हींग, मिर्च, लाख, इन्द्रयव, कूट, बच, वायविड़ंग और सहँजनेकी जड़का क्वाथ पिलाओ तो पीनस दूर होगी.

तथा ४–सोंठ, कालीमिर्च, पिप्पली, चित्रक, तालीसपत्र, डासरिया, अमलवेत, चव्य, जीरा, इलायची, तज और पत्रजका चूर्ण इन सबके समान पुराने गुड़में मिलाकर २ टंक प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो इसमेंसे १ गोली नित्य १० दिनपर्यंत खिलाओ तो पीनस, कास और अरुचि ये सब रोग दूर होंगे, इसे व्योषादिगुटिका कहते हैं.

तथा ५–कटियाली, दात्यूणी, बच, सहँजनेकी छाल, तुलसीपत्र, सोंठ, मिर्च, पीपल और सैंधानोन इन सबको तेलमें पकाकर इस तेलका नास ( सुँघनी ) दो तो पीनस दूर होगी. इसे व्याघ्रीतैल कहते हैं.

तथा ६–मुँगनेकी छाल, कटियाली, निसोत, सोंठ, मिर्च पीपल, सैंधा नोन और विल्वपत्रका रस इन सबको तेलमें पकाकर इस तेलका नास दो तो पीनस अच्छी होगी, इसे शिग्रुतैल कहते हैं.

तथा ७–वायविड़ंग, सैंधानोन, हींग, गूगल, बच और मैनसिलके चूर्णका नास दो तो पीनसरोग अच्छा होगा.

तथा ८–भाँगके पत्तोंका रस और सैंधानोन तेलमें पकाकर तेलका नास दो तो पीनस अच्छी होगी.

तथा ९–जीरेका चूर्ण, घी और शक्करके साथ नित्य खिलाओ तो पीनस दूर होगी.

तथा १०–रात्रिको सोनेके समय औटायाहुआ अर्द्धावशेष जल नित्य पिलाओ तो पीनस अच्छी होजावेगी.

तथा ११–घी, गूगल और मोमका मिश्रणकर नाकके सन्मुख धूनी दो तो विशेष छींके आना बंद हो जावेगा.

तथा १२–सोंठ, कूट, पिप्पली, बेलका गूदा और दाखके क्वाथमें तेल पकाकर इसका नास दो तो अधिक छींकें आना बंद हो जावेगा.

तथा १३-धमासा, पिप्पली, दारुहलदी, आँधेझारेके बीजे, जवाखार,

किरमालेकी गिरी ( न हो तो बक्कल ) और सैंधानोन इनका चूर्ण तेलमें पकाकर नाकमें लगाओ तो नाशार्श दूर होगा.

विशेषतः—नाशार्बुद, नाशशोष, नाशार्श, नाशापाकादि शेष नाशा रोगोंके यत्न अर्बुद,शोष,अर्श, पाकादि रोगोंमें वर्णित चिकित्सासेही करो.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे कर्णरोग-नासारोग यत्न निरूपणं नामैकोनचत्वारिंशत्तमस्तरंगः ॥ ३९ ॥

---

अथ मुखरोग।

**मयात्राननरोगाणां सुविचार्य्य यथाक्रमात् ॥**
**तरंगेऽभ्रसमुद्रे वै कथ्यते रुक्प्रतिक्रिया ॥ ४० ॥**

भाषार्थः—अब हम इस ४० चालीसवें तरंगमें मुखके रोगोंकी चिकित्सा भलीभाँति विचारपूर्वक यथाक्रमानुसार लिखते हैं.

ओष्ठरोगयत्न १—जौंकें लगाकर या सीर छुड़ाकर ओष्ठका रक्तमोचन कराओ तो ओष्ठरोग दूर होगा.

तथा २—घृतमें शुद्ध मोम तपाकर इससे सेंक करो तो ओष्ठरोग दूर होगा.

तथा ३—तेल, घृत, मोम और मेद ( चर्बी ) आदि स्नेहपदार्थोंमें मोम तपाकर इससे सेंक करो तो ओष्ठरोग दूर होगा.

तथा ४—शीतल ओषधोंका लेप करो तो ओष्ठरोग दूर होगा.

तथा ५—प्रियंगुपुष्प, त्रिफला और लोधको स्नेहमें तपाकर सेंक करो या मधुके साथ खिलाओ तो ओठोंका रोग दूर हो.

तथा ६—ओष्ठोंमें व्रण पड़जावें तो उनके यत्न पूर्वोक्त व्रण लिखित यत्नोंके समानही करो.

( विशेषतः—ओष्ठोंमें चूर्ण, अवलेह आदि औषध अंगुलीसे लगाना चाहिये इस क्रियाको प्रतिसारण कहते हैं. )

दंतमूलरोगयत्न १—मुखका रक्तमोचन कराके सोंठ, सरसों और त्रिफलाके क्वाथसे कुल्ले कराओ तो दंतमूल ( मसूढ़े ) अच्छे हो जावेंगे.

तथा २—हीराकसीस, पठानीलोध, प्रियंगुपुष्प, मैनसिल और तेजबल इनको मधुके साथ पीसकर लगाओ तो मसूढ़े अच्छे हो जावेंगे.

तथा ३–किम्बा घीके कुल्ले कराओ तो मसूढ़े अच्छे हो जावेंगे.

तथा ४–मुखका रक्तमोचन कराके पंचलोन, जवाखार और मधुके क्राथसे कुल्ले कराओ तो दंतपुप्पुट नाम मसूढोंका रोग अच्छा होगा.

तथा ५–चिकने पदार्थ खिलाओ और तेलके कुल्ले कराओ तो दंतवेष्टि नाम मसूढोंका विकार दूर होगा.

तथा ६–लोध, पतंग, महुआ, लाख, और मौरसिरीके बक्कलका चूर्ण मुँहमें मलो तो चलदंत नाम मसूढोंका रोग अच्छा होगा.

तथा ७–नागरमोथा, हर्रेकी छाल, सोंठ, मिर्च, पीपल, वायविडंग और नीमके पत्तोंके चूर्णकी गोली गोमूत्रके साथ बनाकर छायामें सुखाओ और सोते समय १ गोली मुँहमें रक्खो तो चलदंतरोग दूर होकर दंत दृढ हो जावेंगे. इसे भद्रमुस्तादि गुटिका कहते हैं.

तथा ८ नीले फूलका कटसेला ( खटसेरुआ ) धमासा, खैरसार, जामुनकी छाल, आमकी छाल, मुलहठी और कमलगट्टा ये सब टके टकेभर चूर्णकर १६ सेर जलमें औटाओ और चतुर्थांश रहजानेपर बकरीके दूध या तेलमें पकाओ तदनंतर रसादिक जलकर स्नेहमात्र रहजाने पर इस का कुल्ला २ दो घडी पर्यंत मुँहमें रक्खो तो दांत दृढ़ हो जावेंगे इसे सहचराद्य तेल कहते हैं.

तथा ९–मुँहका रक्तमोचन कराके लोध, नागरमोथा और रसौतका चूर्ण मधुके साथ मसूढ़ोंपर लगाओ और उत्तम दूधके कुल्ले कराओ तो सौषिर नाम मसूढोंका रोग अच्छा हो.

तथा १०–मसूढोंका रक्तमोचन कराके सोंठ, सरसों और त्रिफलाके क्राथसे कुल्ले कराओ तो परिदर और उपकुश नाम मसूढोंके दोनों रोग दूर होवेंगे.

तथा ११–रक्तमोचन कराके गूलरके पत्ते, मधु, नोन, सोंठ, मिर्च और पीपलके क्राथसे कुल्ले कराओ और ऊपरसे लवण तथा कोई अन्य क्षार लगादो तो मसूढोंके व्रण अच्छे होकर उनकी कृमि नाश हो जावेंगी.

तथा १२–प्रथम मसूढोंका मांस कटाकर मधुके कुल्ले कराओ, तदनंतर बच, तेजबल, पाठ, सज्जी, जवाखार और पिप्पलीका चूर्ण उनपर लगाओ तो खलिवर्द्धननामी दंतमूलरोग नाश होगा.

तथा १३–शस्त्रसे मसूढोंका मांस कटाकर पटोल, नीमके पत्ते और

त्रिफलाके क्काथसे कुल्ले कराओ तो पंच नाडीव्रणनाभी ममूढोंके रोग अच्छे होजावेंगे.

तथा १४—चमेलीके पत्ते, कटियाली, धतूरेके पत्ते, मजीठ, गोखरूका पंचांग, लोध, खैरसार और मुलहठीके क्काथमें तेल पकाकर इसके कुल्ले कराओ तो व्रणादि ममूढोंके समस्त रोग दूर होवेंगे.

दंतरोगयत्न १—लोध, कायफल, मजीठ, कमलगट्टा, कमलकेशर, रक्तचंदन और मुलहठी ये सब टके टकेभर लेकर क्काथ बनाओ तदनंतर इस क्काथमें सेरभर लाखका रस, पावभर तिलीका तेल और पावभर गोदुग्ध डालकर मंद मंद आँचसे औटाओ और रसादिक जलकर तेलमात्र रह जानेपर १ घडीपर्यंत इसका कुल्ला मुँहमें रखाओ तो दाँतोंके आठों रोग दूर होकर दाँत दृढ होजावेंगे इसे लाक्षादि तैल कहते हैं.

तथा २—वातहारी तैलके कुल्ले कराओ तो दाँत दृढ होजावेंगे.

तथा ३—हींगको उष्ण करके दांतोंके बीचमें दबाये रक्खो तो दांतोंकी कृमि मर जावेंगी.

तथा-४ काकलहरी, नीलकी जड और पटोलकी जड़ इनके चूर्णसे दांतोंका मंजन कराओ तो दांतोंके कीडे मर जावेंगे.

तथा ५—साँभरनोन, नरकचूर, सोंठ और अकरकरा इनका चूर्ण दांतोंमें रगडो तो खट्टे हुये ( आँवे ) दांत अच्छे हो जावेंगे.

तथा ६—पंचनोन, नीलाथोथा, सोंठ, मिर्च, पीपल, हीराकसीस, पीपलामूल, माजूफल और वायविड़ंग इनके चूर्णसे दंतमंजन करवाओ तो सम्पूर्ण दंत रोग अच्छे हो जावेंगे.

तथा ७ हीराकसीस, माजूफल, सोनामक्खी, लोहचूर, मजीठ, त्रिफला और फूलीहुई फिटकरी, इनके १ मासे महीन चूर्णसे सात दिन पर्यंत दंत मंजन कराओ तो सर्व दाँतोंके रोग दूर होकर दृढ हो जावेंगे.

तथा ८—सेंकी फिटकरी, नीलाथोथा, तेजबल, पपडियाकत्था, सोंठ, मिर्च, पीपल, हीराकसीस, आँवला, माजूफल, मजीठ, रूमीमस्तगी, सैंधानोन, चिकनी सुपारी, मौरसिरीका बक्कल और पीपलकी कच्ची लाख इनके चूर्णको मौरसिरीके रसकी २१ पुट और निर्गुंडीके रसकी २१ पुट देकर घाममें सुखालो और कुछ सैंधानोनके संयोगसे दंतमंजन करो तो सर्व दंतरोग दूर होंगे.

तथा ९–कूट, सोंठ, मिर्च, पीपल, तीव्राजवायन, हरेंकी छाल और कत्था इनके चूर्णसे दंतमंजन करो तो दंतरोग दूर होगा.

तथा १०–अंतर्वेदी ( गंगापारकी ) तमाकू, अकरकरा, कायफल, मिर्च, सोंठ, पीपल, नोन और वायविडंग इनके चूर्णसे दंतमंजन करो तो दांतोंकी सर्व वेदना दूर होगी.

तथा ११–पीपल, सैंधानोन, जीरा, हरेंकी छाल, और मोचरस इनके चूर्णसे दंतमंजन करो तो दाँत दृढ होकर सर्व पीडा दूर होगी.

तथा १२–नागरमोथा, हरेंकी छाल, सोंठ, मिर्च, पीपल, वायविडंग और नीमके पत्ते इनका चूर्ण गोमूत्रके साथ तीन पुटें देकर गोली बनाओ और छायामें सुखाकर १ गोली रात्रिको सोते समय मुँहमें धरदो और प्रातःकाल थूककर कुल्ले कराओ तौ सर्व दंतरोग दूर होंगे.

तथा १३–फिटकरी, नीलाथोथा, खैरसार, पपडियाकत्था, तेजबल, कच्ची लाख, वंशलोचन, मिर्च, आँवला, रूमीमस्तगी, मजीठ, मौरासिरीका बक्कल, सैंधानोन, माजूफल और चिकनीसुपारी इनके चूर्णको निर्गुंडीके रसकी, चमेलीके रसकी और कुछ मौलसिरीके रसकी बहुतसी पुटें देकर सुखालो तदनंतर उसका महीन चूर्णकर दंतमंजन करो तो सर्व दंतरोग दूर होकर दाँत दृढ़ हो जावेंगे.

तथा १४–सैंधानोन, खैरसार, कूट, धना, सोंठ और सेंकेजीरेका चूर्ण कर दंतमंजन करो तो दाँतोंसे निकलता हुआ रक्त बंद होजावेगा.

जिह्वारोगयत्न १–जीभका रक्तमोचन कराओ तो जिह्वारोग दूर होगा.

तथा २–गुर्च, पिप्पली, नीमकी छाल, और कुटकी इनके क्वाथमें कुल्ले कराओ तो जीभके सर्व रोग दूर होंगे.

तथा ३–ओष्ठरोग लिखित चिकित्सासे भी जिह्वारोग दूर होगा.

तथा ४–सोंठ, मिर्च, पीपल, जवाखार और हरेंका चूर्ण जीभपर लगाओ तो जिह्वारोग दूर हो या इसीको तेलमें पकाकर कुल्ले कराओ तो उपजिह्वारोग दूर होगा.

तथा ५–कचनारकी छालके क्वाथसे कुल्ले कराओ तो जीभके सम्पूर्ण रोग दूर हो जावेंगे.

तालुरोगयत्न १–गलशुंडीको चतुराईपूर्वक शस्त्र या विषसे काटदो तो गलशुंडी नाम तालुरोग नाश होगा.

तथा २–कूट, मिर्च, सैंधानोन, पाठ और नागरमोथा इनका चूर्ण गलशुंडीपर मलो तो गलशुंडी अच्छी होजावेगी.

तथा ३–पीपल, अतीस, कूट, वच, सोंठ, कालीमिर्च और सैंधानोन इनका चूर्ण मधुके साथ लगाओ तो गलशुंडी अच्छी होगी.

तथा ४–पीपल, अतीस, कूट, वच, रास्ना, कुटकी और नीमकी छाल इनका क्वाथ पिलाओ तो गलशुंडी और तुंडकेशरी आदि समस्त तालुरोग दूर होवेंगे.

कंठरोगयत्न १–जोंक लगाकर गलेका रक्तमोचन कराओ तो रोहिणी नाम कंठरोग दूर होगा.

तथा २–वमन, धूम्रपान, औषधोंके कुल्ले कराना, सीर छुडाना लवणका सेंक देना और स्नेहके कुल्ले कराना ये सर्व कार्य कंठरोगपर अतिलाभकारी हैं.

तथा ३–मिश्री, मधु और प्रियंगुपुष्प इनका क्वाथ पिलाओ तो पित्तका कंठरोग दूर होगा.

तथा ४–कुटकी और धौंसेका[1] क्वाथ दो तो कफका कंठरोग दूर होगा.

तथा ५–कुटकी, सोंठ, पिप्पली, मिर्च, वायविडंग, दात्यूणी और सैंधानोन इनका क्वाथ तेलमें पकाकर उसका नाश दो तौ कफका कंठ-रोग अच्छा होजावेगा.

तथा ६–विष्णुक्रांताका क्वाथ पिलाओ तौ रोहिणी कंठरोग अच्छा होगा.

तथा ७–विष्णुक्रांता और शंखाहोलीको जलमें पीसकर पिलाओ तो कंठशालूक, तुंडकेशरी, उपजिह्वक, अधिजिह्वक वृंदगिलायु और एक-वृंद आदि समस्त कंठरोग दूर होवेंगे.

तथा ८–शस्त्रक्रियासे कंठका रक्तमोचन कराओ तो गलविद्रधि आदि सर्व कंठरोग अच्छे होजावेंगे.

---

१ धौंसा–धमासा–रसोंईके वरका जाला आदि छत्तका कचडा जो अधर में छायारहताहै ।

तथा ९-रक्तमोचन कराओ या नास दो तो सर्व कंठरोग दूर होंगे.

तथा १०-दारुहल्दी, नीमकी छाल, इन्द्रयव, हरेंकी छाल और तज इनका क्काथ मधुके साथ दो तो कंठरोग सर्व अच्छे हो जावेंगे.

तथा ११-कुटकी, अतीस, दारुहल्दी; नागरमोथा और इन्द्रयव इनका क्काथ गोमूत्रके साथ पिलाओ तो सर्व कंठरोग दूर होंगे.

तथा १२-हरेंकी छालका क्काथ मधुके साथ पिलाओ तो सर्व कंठरोग दूर होवेंगे.

तथा १३-द्राक्ष, कुटकी, सोंठ, मिर्च, पीपल, दारुहल्दी, तज, त्रिफला, नागरमोथा, पाठ, रसोत मूर्वा, तेजबल और हल्दी इनका क्काथ मधुके साथ पिलाओ या इसी क्काथके कुल्ले कराओ या इन्हीं औषधोंके चूर्णको मधुके साथ गोलियाँ बनाकर १ गोली मुँहमें धराओ तो सर्व कंठरोग दूर होवेंगे.

तथा १४-तेजबल, पाठ, रसोत दारुहल्दी और पीपल इनका चूर्णकर मधुके साथ गोलियां बनाकर १ गोली मुँहमें धरो तो सर्व कंठरोग दूर होवेंगे.

सम्पूर्ण मुखरोगयत्न १-लवण और फिटकरीके जलसे कुल्ले कराओ तो वातके छाले अच्छे होंगे.

तथा २ वातहारी तैलके कुल्ले कराओ तो वातके छाले दूर होंगे.

तथा ३-मुलहठी और खैरसार इनका क्काथ बनाकर मधुके साथ कुल्ले कराओ तो पित्तसे मुखमें आये हुए छाले अच्छे होजावेंगे.

तथा ४-उष्ण दूधमें घी और मधु मिलाकर कुल्ले कराओ तो पित्तका मुखरोग अच्छा होगा.

तथा ५-नीलाथोथा और फिटकरीका चूर्ण छालोंपर लगाकर मुँहकी लार बहाते जाओ तो कफके छाले दूर होवेंगे.

तथा ६-मुखकी नसोंकी सीर छुड़वाओ तो सन्निपातके छाले अच्छे होंगे.

तथा ७-चमेलीके पत्ते, गिलोय, त्रिफला, जवाखार, दाख और दारुहल्दी इनके क्काथमें मधु मिलाकर कुल्ले कराओ तो त्रिदोषके छाले अच्छे होजावेंगे.

तथा ८-कालाजीरा, कूट और इन्द्रयव इनका चूर्ण दाँतोंके नीचे दबाकर रस थूकते जावो तो त्रिदोषके छाले अच्छे होंगे.

तथा ९–पटोलपत्र, आमलकपत्र और चमेलीपत्र इनके क्वाथसे कुल्ले कराओ तो त्रिदोषका मुखपाक अच्छा होगा.

तथा १०–पटोलपत्र,त्रिफला और दारुहल्दी इनके क्वाथमें मधु मिला कर कुल्ले कराओ तो त्रिदोषका मुखपाक अच्छा होगा.

तथा ११–खश, पटोल,नागरमोथा, हरेंकी छाल, कूट, मुलहठी, किरमालेकी छाल और रक्तचंदन इनके क्वाथके कुल्ले कराओ तो त्रिदोषका मुखपाक अच्छा होगा.

तथा १२–तिलवृक्ष, कमलनाल,घृत, मिश्री,दूध और मधु इन सबको द्रवकर इसके क्वाथके कुल्ले कराओ तो त्रिदोषज मुखपाक दूर होगा.

तथा १३–हल्दी, निम्बपत्र, मुलहठी और कमलनाल इनको तेलमें पकाकर इस तेलसे कुल्ले कराओ तो त्रिदोषज मुखपाक दूर होगा. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा १४–चमेलीके पत्ते, चबाओ तो मुखके छाले मिटजावेंगे.

तथा १५–खैरसार, जायफल, भीमसेनी कपूर, नागकेशर, तज,पत्रज, चिकनी ( चोल ) सुपारी, इलायची और कस्तूरी चूर्ण खैरसारके क्वाथमें सानकर चनाप्रमाणकी गोलियाँ बनाओ और रोगीके मुखमें १ गोली दबाये रक्खो तो जीभ ओंठ दाँत कंठ तालु और समस्त मुखके रोगमात्र नाश हो जावेंगे.

तथा १६–जवाखार, कस्तूरी, भीमसेनी कपूर, सुपारी और इन सबके समान खैरसार इनको महीन पीसकर गोलियाँ बनाओ और १ गोली मुखमें रखवाओ तो मुखके सम्पूर्ण रोग नाश होंगे.

तथा १७–दारुहल्दी, गिलोय, चमेलीकेपत्ते, दाख, अजवायन और त्रिफलाके क्वाथमें कुल्ले कराओ तो मुखके सम्पूर्ण रोग दूर हो जावेंगे. ये सर्व यत्न वैद्यरहस्यमें लिखे हैं.

तथा १८-लोध,धना,वच, गोरोचन आर मिर्चको जलके साथ पीसकर मुखमंडलपर लेप करो तो मुखपर की छाया ( श्यामता ) मिट जावेगी.

१९–सरसों, बच, लोध और सैंधानोनको जलमें पीसकर मुखपर लेप करो तो मुखकी छाया दूर होगी.

तथा २०–रक्तचंदन, मजीठ, कूट, लोध, बडके अंकुर और प्रियंगुको जलमें पीसकर लेप करो तो छाया दूर होगी.

तथा २१–जायफलको जलमें घिसकर लेप करो तो छाया दूर होगी.

तथा २२–हल्दीको अकावके दूधमें मथकर मुँहपर लेप करो तो छाया मिट जावेगी.

तथा २३–मसूरको दूधमें पीसकर घृतके संयोगसे लेप करो तो छाया मिटकर मुखकी कांति बढैगी.

तथा २४–केशर, कमलनाल, रक्तचंदन, लोध, खश, मजीठ मुलहठी, पत्रज, कूट, गोरोचन, दोनों हल्दी, लाख, नागकेशर, टेसूके फूल, प्रियंगु, बड़के अङ्कुर, चमेलीके पत्ते, बच और सरसोंके क्वाथमें तेल पकाकर इस तेलका मर्दन करो तो मुखकी छाया, कील, तिल, मसे आदि मुखके सम्पूर्ण विकार दूर होवेंगे. इसे कुंकुमाद्य तैल कहते हैं. ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे मुखरोगयत्ननिरूपणं नाम चत्वारिंशत्तरंगः ॥ ४० ॥

## अथ स्त्रीरोग ।

**योषामयानां हि मया कथ्यते रुक्प्रतिक्रिया ॥**
**भूदेवराजसिंधौ च तरंगेत्र यथाक्रमात् ॥ ४१ ॥**

भापार्थः–अब हम इस ४१ इकतालीसवें तरंगमें क्रमानुसार स्त्रीरोगकी चिकित्सा कथन करते हैं.

प्रदररोगयत्न १–सोंचरनोन, जीरा,मुलहठी और कमलगट्टे इनका क्वाथ मधुके साथ पिलाओ तो बादीका प्रदररोग (पैर) अच्छा होगा.

तथा २–२ टंक मुलहठी और २ टंक मिश्री इनका चूर्ण तण्डुल जलके साथ दो तो पित्तका प्रदररोग अच्छा होगा.

तथा ३–२ टंक रसोत और २ टंक चौलाईकी जड़ इनको पीस मधुके साथ ७ दिन पिलाओ तो सर्व प्रदर अच्छे होंगे.

तथा ४–आसापालेकी छालका क्वाथ दूधके साथ पिलाओ तो असाध्य प्रदररोग भी दूर होगा.

तथा ५–डाभकी जड तण्डुलजलमें पीसकर तीनदिन पर्यंत पिलाओ तो प्रदररोग अच्छा होगा.

तथा ६–कवीठकी छालका रस और तण्डुलजलमें मधु या मिश्री मिलाकर पिलाओ तो सर्व प्रदररोग अच्छे होंगे.

तथा ७–दारुहल्दी, रसोत, चिरायता, अडूसा, नागरमोथा, रक्तचंदन और अकावके फूलोंका क्वाथ मधुके साथ पिलाओ तो लाल, श्वेत, पीत आदि सर्वप्रकारका प्रदर दूर होगा.

तथा ८–गूलरके सूखे फलोंका चूर्ण मिश्री और मधुमें सानकर १ टकेभरकी गोलियाँ बनालो १ गोली प्रतिदिन ७ दिनपर्यंत खिलाओ तो प्रदररोग अच्छा होगा.

तथा ९–आँवलेकी ५ टंक बीजी जलमें पीसकर मधु और मिश्रीके साथ १५ दिनपर्यंत चटाओ तो श्वेत प्रदर नाश होजावेगा.

तथा १०–२ टंक मूषककी लेंडी और २ टंक मिश्रीका चूर्ण दूधके संयोगसे पिलाओ तो सर्व प्रदर दूर होंगे.

तथा ११–धावडेके फूल, बीजाबोल, मूषककी लेंडी और मिश्रीका २ टंक चूर्ण जलके साथ दो तो प्रदररोग नाश होगा.

तथा १२–कुम्हारके चाककी मिट्टी, गेरू, चमेली, मजीठ, रसोत, धावडेके फूल और राल इनका २ टंक चूर्ण मधुके साथ दो तो स्त्रीके प्रदर आदि समस्त रोग नाश होजावेंगे.

सोमरोगयत्न १–मिश्रीके साथ पक्के केले ( कदलीफल ) खिलाओ तो सोमरोग दूर होगा.

तथा २–मधुके साथ आँवलेका रस पिलाओ तो सोमरोग दूर होगा.

तथा ३–उड़दका आटा, मुलहठी ( या बिदारीकंद ) और इन दोनोंके समान मिश्री इनका १ टके भर चूर्ण दूधके साथ १० दिनपर्यंत सेवन कराओ तो सोमरोग दूर होगा.

मूत्रातिसारयत्न १–ताड़की जड़, खारक, मुलहठी और विदारीकंदका १ टकेभर चूर्ण मधु और मिश्रीके साथ खिलाओ तो मूत्रातिसार दूर होगा.

तथा २–पवाँड ( चिरोंटचा ) की जड, तण्डुलजलके साथ पिलाओ तो मूत्रातिसार नाश होगा.

तथा ३–श्वेत मूसली, ताडकी जड, खारक और पक्के केलोंको दूधके साथ सेवन कराओ तो मूत्रातिसार दूर होगा.

वन्ध्यारोगयत्न १–स्त्रीको नित्य मछलीका मांस, या काँजी, या तिल या उडद, या दही खिलाओ तो रजोधर्म प्राप्त होकर वन्ध्या (बाँझ) दोष निवृत्त होजावेगा.

तथा २–इक्षु ( साँठे ) के बीज, कड़ुई तूँबी, दात्यूणी, पीपल, गुड़, मैनसिल, जवाखार, दारूका जावा ( मद्यका वेसवार अर्थात् मसाला ) और थूहरके दूधकी बत्ती बनाकर यह बत्ती योनिमें धरो तो तत्काल रज प्राप्त होकर वन्ध्यादोष दूर होगा.

तथा ३–खिरैंटी, गंगेरनकी छाल, बडके अंकुर, महुआ और नागकेशरका ५ टंक चूर्ण, गोदुग्ध और मधुके साथ १५ दिनपर्यंत सेवन कराओ तो निश्चय है कि, बाँझ स्त्रीको पुत्रोत्पन्न हो.

तथा ४–मालकाँगनी, राई, विजयसार और वचको जलमें पीसकर ५ दिनपर्यंत पिलाओ तो स्त्रीधर्म होकर वन्ध्यारोग दूर होगा.

तथा ५–काले तिल, सोंठ, मिर्च, पीपल, भारंगी और गुडके १ टंक चूर्णका क्काथ १४ दिनपर्यंत पिलाओ तो रजोधर्म होकर रुधिर गुल्म और वन्ध्या दोष दूर होगा.

तथा ६–असगंधका क्काथ, गोदुग्ध और गोघृतके साथ ऋतुप्राप्तकालमें ५ दिनपर्यंत नित्य प्रातःकाल पिलाओ तो गर्भ धारण होगा.

तथा ७–पुष्यनक्षत्रके तीन दिनमें उखाडी हुई श्वेत कटियालीकी जडका २ टंक चूर्ण दूधके साथ ऋतुकालमें ३ दिनपर्यंत पिलाओ तो निश्चय गर्भ धारण होगा.

तथा ८–कठसेला ( खटसेरुआ ) की जड, धावडेके फूल, वडके अंकुर और कमलगट्टे इनका ढ़ाई ( २॥ ) टंक चूर्ण ऋतुकालमें जलके साथ दो तो निश्चय गर्भ धारण होगा.

तथा ९–पार्श्वपीपलकी जड, या बीज श्वेत जीरा और सरपुंखाका २ टंक चूर्ण दूधके साथ ऋतुकालमें पिलाओ तो निश्चय गर्भधारण होकर पुत्रोत्पत्ति होगी.

तथा १०—वाराहीकंद, कवीठ और शिवलिंगीका २ टंक चूर्ण दूधके साथ ऋतुकालके समय पिलाओ तो निश्चय पुत्रोत्पन्न होगा.

तथा ११—गर्भिणी स्त्रीको प्रतिदिन पलाशका १ पत्र गोदुग्धके साथ पिलाओ तो उसके अतिपराक्रमी पुत्रहो. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखेहैं.

तथा १२—गोदुग्धमें बिजौरेके बीज सिजा ( उबाल-चुडो) कर तुल्यघी और तुल्य नागकेशर मिलाओ तदनंतर इसका ५ टंक चूर्ण मिश्रीके साथ ऋतुकालमें सातादिन पर्यंत खिलाओ तो स्त्रीको गर्भधारण होगा.

तथा १३,एरंडीकी बीजी और बिजौरेके बीजोंको घृतमें पीसकर ऋतुकालमें दूधके साथ ३ दिनपर्यंत सेवन कराओ तो स्त्रीको गर्भधारण होगा.

तथा १४--सोंठ, मिर्च, पीपल और नागकेशरका चूर्ण घृतके साथ ऋतुकालमें ३ दिनपर्यंत खिलाओ तो स्त्रीको गर्भ धारण होगा. ये सर्व यत्न सर्वसंग्रहमें लिखे हैं.

गर्भनिवारणयत्न १-पीपल, वायविडंग और सुहागेका चूर्ण जलकेसाथ ऋतुकालमें ५ दिनपर्यंत पिलाओ तो स्त्रीको कदापि गर्भधारण नहीं होगा.

तथा २—१ टकेभर पुराना गुड, जलमें औटाकर १७ दिनपर्यंत पिलाओ तो उस स्त्रीको कदापि गर्भधारण न होगा.

तथा ३—नीमके ( निबोलीमेंसे निकाले ) तेलमें रुई भिगोकर ५ दिनपर्यंत योनिमें धरो तो वह स्त्री कदापि गर्भ धारण न करेगी. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

योनिरोगयत्न १—सैंधानोन, तगर, कटियाली और देवदारु इनके क्वाथमें तेल पकाकर इस तेलका फुहा ( भीगीहुई रुई ) योनिमें धरो तो विप्लुता नाम योनिरोग अच्छा होगा.

तथा २—पाटलके पत्ते या छालको सिजाकर उस जलसे योनिको पसीना दो या धोओ तो वातजन्य योनिरोग दूर होगा.

तथा ३—तिलोंके तेलमें निंबोली ( नीमके बीज ) तल ( चुड़ो ) कर इस तेलसे योनिको सेंको तो पित्तका योनिरोग अच्छा होगा.

तथा ४-पित्तनाशक औषधोंके घीसे सेंको तो पित्तजयोनिरोग दूर होगा.

तथा ५—आँवलेके रसमें मिश्री डालकर १० दिनपर्यंत पिलाओ तो योनिकी दाह दूर होकर योनि शीतल होजावेगी.

तथा ६–कूकर भँगरेका रस और तण्डुल जलमें मिश्री मिलाकर पिलाओ तो योनिसे पीवका बहाव बंद होगा.

तथा ७–नीमके पत्ते, किरमालेके पत्ते, अडूसेके पत्ते, पटोलके पत्ते और वच, इनके क्वाथसे योनिको धोओ तो योनिकि दुर्गन्धि दूर होगी.

तथा ८–पीपल, मिर्च, उर्द सौंफ, कूट और सैंधानोनके क्वाथसे योनिको धोओ तो योनिके सम्पूर्ण कफजन्यरोग दूर होंगे.

योनिसंकोचनयत्न १–सूंगके फूल, खैरसार, हर्र,जायफल, माजूफल, और सुपारीका महीन चूर्ण योनिमें धरो तो स्त्रीकी योनि संकीर्ण होजावेगी.

तथा २–योनिको केवांच ( कांचकुडी ) के क्वाथसे धोओ तो योनिसं कीर्ण होजावेगी.

तथा ३–मोचरस या भंगके चूर्णकी पोटली बाँधकर योनिमें धरो तो योनि संकीर्ण ( गाढी ) हो जावेगी.

तथा ४–आँवलेकी जड, बंबूलनी ( बोल, बावराबमूर ) टेसू, बेरकी जड, अडूसाकी जड और माजूफल इनके क्वाथसे योनिको धोओ तो योनि गाढी होजावेगी.

तथा ५–दहिसे योनिको धोओ तो योनि गाढी हो जावेगी.

तथा ६–फूली हुई फिटकरी, धावडेके फूल और माजूफलके चूर्णकी पोटली योनिमें धरो तो भग संकीर्ण हो जावेगा.

निकंदरोगयत्न १–गेरु, वायविडंग, हल्दी और कायफलका चूर्ण त्रिफलाके क्वाथ और मधुमें सानकर योनिमें धरो तो निकंदनाम योनिका रोग अच्छा होगा.

गर्भस्तंभयत्न १–झाऊकी जड, अतीस, नागरमोथा, मोचरस और इन्द्रयव इनका क्वाथ पिलाओ तो गिरता हुआ गर्भ ठहर जावेगा.

तथा २–कमलनाल, कमलपुष्प और मुलहठीको दूधमें औटाकर गर्भिणी स्त्रीको पिलाओ तो गर्भस्राव थँमकर दाह, प्यास, मूर्च्छा, छर्दि और अरुचि ये समस्त विकार दूर हो जावेंगे.

तथा ३–गोखरू, मुलहठी, कटियाली और मदनबाणके फूलोंको गोदुग्धमें औटाकर पिलाओ तो गर्भपात ठहरकर स्त्रीके शरीरकी संपूर्ण वेदना दूर होगी.

तथा ४--भौंरीके घरकी मिट्टी, मँजीठ, लजनी, किशोरा और कमल-नालको गो दुग्धमें औटाकर पिलाओ तो गिरता हुआ गर्भ ठहर जावेगा.

तथा ५--मुलहठी, सालवृक्षके बीज, क्षीरकाकोली, देवदारु, काले तिल, लुणख्या, रामपीपल, शतावरी, कमलनाल, जवासा, गौरीसर, रास्ना, कटियाली, सिंघाडा, किशोरा, दाख और मिश्रीको औटाकर ७ मासका गर्भ होजानेतक प्रतिमास ७ दिन पिलाओ तो सर्व प्रकारके उपद्रव शांत होकर गर्भपातका भय न रहेगा.

तथा ६--कैथ, कटियाली, बेल, पटोल और साठी इन सबकी जडें दूधमें पकाकर ८ आठवें मासमें पिलाओ तो गर्भ पुष्ट होकर पतनभय न रहेगा.

तथा ७--अधेले अधेलेभर मुलहठी, जवासा, क्षीरकाकोली और गौरीसर इनको दूधमें औटाकर नवमासमें पिलाओ तो गर्भ पुष्ट होकर पतन-भय न होगा.

तथा ८--सोंठ और क्षीरकाकोलीको दूधमें औटाकर दशम मासमें पिलाओ तो गर्भ गिरजानेका भय न रहेगा.

तथा ९--सोंठ, मुलहठी, देवदारु, क्षीरकाकोली कमलगट्टा और मंजीठ, इनका क्वाथ दूधमें औटाकर दूध रहजानेपर १० दशवें मासमें पिलाओ तो सर्वोपद्रव शांत होकर गर्भ पुष्ट और आरोग्य रहेगा.

तथा १०--दूध, मांसरस और पौष्टिक औषधोंका सेवन करावो तो वातनाश होकर वातसे सूखाहुआ गर्भ पुष्ट हो जावेगा.

गर्भिणी रोगयत्न १--मुलहठी, रक्तचंदन, गौरीसर, खश और कमल-गट्टे इनका क्वाथ मिश्री और मधुके साथ पिलाओ तो गर्भिणीका ज्वर दूर होगा.

तथा २--रक्तचंदन, दाख, गौरीसर, खश, मुलहठी, धना, महुआ नेत्रवाला और मिश्री इनका क्वाथ ७ दिन पिलाओ तो गर्भवतीका ज्वर दूर होगा.

तथा ३--चावलका सत्तु, आम और जामुनकी छाल, इनके क्वाथके साथ दो तो गर्भवती स्त्रीका संग्रहणीरोग दूर होगा.

तथा ४--झाऊकी छाल, अलूकी छाल, रक्तचंदन, खिरैंटी, धना, कूडाकी छाल, नागरमोथा, जवासा, पित्तपापडा और अतीस इनका क्वाथ पिलाओ

तो गर्भिणी स्त्रीका अतीसार, ज्वर और संग्रहणी रोग तीनों शमन होजावेंगे.

तथा ५–डाभ, कास, अरंड और गोखरू चारोंकी जड़ें दूधमें औटाकर पिलाओ तो गर्भिणीके हृदयका शूल शांत होगा.

तथा ६–डाभकी जड़, दूबकी जड, वच, रसोत, हींग और सोंचरनोन इनको दूधमें औटाकर पिलाओ तो गर्भवतीका अफरा उतर जावेगा.

तथा ७–डाभ, दूब, कांस, तीनोंकी जड़ें दूधमें औटाकर पिलाओ तो स्त्रीका रुका हुआ मूत्र सुखपूर्वक उतरने लगेगा.

तथा ८–मँजीठ, मुलहठी, कूट, त्रिफला, मिश्री, पाषाणभेद, असगंध, अजमोद, दोनों हल्दी, प्रियंगु पुष्प, कुटकी, कमलगट्टा, रक्तचंदन और दाख ये सब अधेले अधेलेभर लेकर चूर्ण करो और १ सेर गोघृतके साथ चार सेर शतावरीके रसमें मंद मंद आँचसे पकाकर रसादि जलके घृतमात्र रहजानेपर छानलो जो इसमें टकेभर घी प्रतिदिन सेवन कराओ तो समस्त योनिरोग दूर हों और पुरुषको खिलाओ तो नपुंसक भी महाकामी हो जावे तथा इन दोनोंके संसर्गसे बड़ा पराक्रमी, दीर्घायुबलधारी और चतुर पुत्र उत्पन्न होगा.

प्रसूतयत्न १–साँपकी काँचली और मरुवाकी धूनी दो तो स्त्रीको तत्काल बालक सुखपूर्वक उत्पन्न होगा.

तथा २–स्त्रीके हाथपाँवमें काकलहरीकी जड बाँधो तो सुखपूर्वक तत्काल बालक होगा.

तथा ३–स्त्रीके हाथपाँवमें कूकरभंगरा और पाठकी जड बाँधो तो सुखपूर्वक तत्काल बालक होगा.

तथा ४–उपरोक्त जड़ोंके क्वाथमें तेलमिलाकर गर्भको लेप करो तो तत्काल सुखसे उत्पत्ति होगी.

तथा ५–पीपल और वचको जलमें पीसकर भगपर लेप करो तो सुखसे उत्पत्ति होगी.

तथा ६–स्त्रीकी नाभिपर एरंडका तेल लगाओ तो सुखपूर्वक उत्पत्ति होगी.

तथा ७–बिजौरेकी जड और महुआको जलमें पीसकर पिलाओ तो सुखसे बालक होगा.

तथा ८–स्त्रीकी कटिमें साटीकी जड बाँधो तो सुखसे बालक उत्पन्न होगा. ये सब यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा ९–अंधाहूली और कलिहारी दोनोंकी जड, स्त्रीकी कटिमें बाँधो तो सुखसे बालक होगा. यह योगचिंतामणिमें लिखा है.

तथा १०–" मुक्ता या सा विमुक्ताश्च मुक्ता सूर्येण रश्मयः । मुक्तः सर्वे भयाद्गर्भः देहि माचिर माचिर स्वाहा" इस मंत्रसे जलको ७ वार मंत्रितकर स्त्रीको पिलाओ तो सुखपूर्वक तत्काल बालक उत्पन्न होगा.

तथा ११–

| | | |
|---|---|---|
| १६ | ६ | ८ |
| २ | १० | १८ |
| १२ | १४ | ४ |

स्त्रीको यह यंत्र धोकर पिलाओतो सुखपूर्वक तुरंत बालक उत्पन्न हो जावेगा.

मूढगर्भयत्न १–यदि स्त्रीके गर्भाशयमें भगके समीप प्रसव कुभांतिसे टेढ़ा मेढ़ा आन अटका हो तो हाथोंमें घी लगाकर अति चतुराई और सावधानीपूर्वक भगमें हाथ प्रवेश करो, तदनंतर प्रथम बालकको भीतरही सीधा करके तत्काल जीवितही बाहर निकाललो तो प्रसव और माता दोनोंका प्राण संरक्षण हो सकेगा.

मृतगर्भयत्न १–स्त्रीके गर्भाशयमेंही प्रसव मृत्युको प्राप्त हो गयाहो तो हाथमें घी लगाकर अति चतुराई और सावधानीपूर्वक एक छोटा और तीक्ष्ण छुरा योनिमार्गसे प्रवेश करो और उदरमेंही उस मृत बालकके अंगोंको खंड खंडकर शनैः शनैः बाहर निकाललो तदनंतर भगको सहते हुए उष्ण जलसे धोकर उष्ण घृत या जलसे सेंक दो और निम्न लिखित उपाय करो तो सर्व उपद्रव शांत होकर माताका प्राण संरक्षण हो जावेगा.

तथा २–कडुई तूँबीके पत्ते और पठानीलोधको जलके साथ पीसकर भगपर लेप करो तो भग ज्योंकी त्यों हो जावेगी.

तथा ३–पलासपापडा और गूलरके पक्के फल तिल्लीके तेलमें पीसकर २१ दिनपर्यंत लेप करो तो छिन्न( चिरीहुई )भग गाढी होजावे.

१ स्त्री चिकित्सा विशेषकर ऐसे प्रसंगोंपर पुरुष नहीं बरन स्त्रीवैद्यों (दाई) की योजना की जाती है क्योंकि स्त्रीकी ऐसी लज्जास्पद दशामें प्राणान्तहोनेपर भी वे अपनी चिकित्सा पुरुष वैद्यसे नहीं करावेंगी.

तथा ४-साँपकी काँचली, कुटकी और सरसोंको कडुवे तेलमें पीस कर भगको धूनी दो तो पूर्ववत् होकर सर्व पीडा शांत होगी.

तथा ५-कलिहारीकी जड़के काथसे हाथ पाँव धुलाओ तो मृतगर्भजन्य भगपीड़ा शांत हो जावेगी.

मह्लकरोगयत्न १-जवाखारको उष्णजलमें पीसकरके पिलाओ तो मह्लकरोग दूर होगा.

तथा २-पीपली, गजपीपली, पीपलामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, मिर्च, सँभालू, इलायची, अजमोद, सरसों, पाठ, सेंकी हींग, भारंगी, बकायन, इंद्रयव, जीरा, मूर्वा, अतीस कुटकी और वायविडंग इनका २ टंक चूर्ण उष्ण जलके साथ दो या काथ बनाकर सैंधानोनके साथ दो तो मह्लक गुल्म शूल आम और वात, कफके समस्त रोग दूर होकर क्षुधाकी विशेषवृद्धि होगी.

तथा ३-सोंठ, मिर्च, पीपल, नागकेशर, तज, पत्रज, इलायची और धना इनका २ टंक चूर्ण पुराने गुड़के साथ दो तो मह्लकरोग दूर होजावेगा.

वर्जितकर्म-प्रसूता स्त्रीको खेद, मैथुन, क्रोध, शीतमें निवास और मिथ्या आहार विहार मत करने दो.

सूतिकारोगयत्न १-वातनाशक समस्त औषधें विशेषकर सूतिका रोग को नाशकारिणी हैं.

तथा २-दशमूलका काथ पिलाओ तो सूतिकारोग दूर होगा.

तथा ३-गुर्च, सोंठ, सहिंजना, पीपल, पीपलामूल, चव्य, चित्रक और नेत्रवालाका काथ मधुके साथ दो तो सूतिकारोग दूर होगा.

तथा ४-देवदारु, कूट, वच, पीपली, सोंठ, चिरायता, कायफल, नागरमोथा, हरंकी छाल, गजपीपली, धमासा, गोखरू, जवासा, कटियाली, गिलोय और कालाजीरा इनका काथ हींग और सैंधानोनके संयोगसे दो तो सूतिका, शूल, कास, श्वास, ज्वर, मूर्च्छा, शिरोरोग, तंद्रा, तृषा, प्रलाप अतिसार और वमन ये सर्व विकार दूर होंगे. इसे देवदार्व्यादिकाथ कहते हैं.

तथा ५-दोनों जीरे, सौंफ, अजवायन, अजमोद, धना, मेथी, सोंठ, पीपल, पीपलामूल, चित्रक, कूट, झाऊकी जड़, बेरकी बीजी और कपेला ये सर्व टकेटकेभर लेकर चूर्ण करो और इस चूर्णको सेरभर गोघृतमें तलकर ४ सेर गोदुग्धमें औटाओ तदनन्तर कड़ा खोवा बनाकर १०० टकेभर

शक्करकी चासनीमें डालदो और १ टकेभरकी गोलियाँ बनाकर प्रतिदिन १ गोली प्रसूता स्त्रीको दो तो प्रसूतरोग, ज्वर, क्षयी, श्वास, कास, पांडु, क्षीणता और वातके समस्त रोग दूर होजावेंगे.

तथा ६–आधसेर सतुआ सोंठका चूर्ण, आधसेर गोघृतमें तलकर ५ सेर गोदुग्धमें डालो और कड़ा खोवा बनाकर ५ सेर शक्करकी चासनीमें मिलादो तदनंतर इसीमें टकेभर वायविडंग, धना, सौंफ, सोंठ, मिर्च, पीपल, नागकेशर और नागरमोथा इनका चूर्ण डालो, पाँच पाँच टंक अभ्रक और कांतिसार डालो तथा इच्छानुसार खारक बदामादि पौष्टिक फल डालकर १ टकेप्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो इसमेंसे प्रतिदिन १ गोली खिलाओ तो प्रसूत, प्यास, छर्दि, ज्वर, दाह, कास, श्वास, पांडुरोग और मंदाग्नि ये समस्त रोग नाश होजावेंगे. इसे सौभाग्यशुंठिपाक कहते हैं.

तथा ७–अजमोद, जीरा, वंशलोचन, खैरसार, बिजौरा, सौंफ, धना, और मोचरस इन सबके २ टंक चूर्णका क्काथ १० दिनपर्यंत पिलाओ तो सूतिका ज्वर दूर होगा.

स्तनरोगयत्न १--१ विद्रधिरोग लिखित यत्न करो, २ स्तनपर गाँठ हो तो पित्तनाशक शीतल यत्न करो, ३ स्तनपर जोंक लगाकर रक्तमोचन कराओ, ४ इन्द्रायणकी जड़ जलमें पीसकर लेप करो, ५ हल्दी और धतूरेकी जड़ जलमें पीसकर लेप करो, ६ बांझककोलीकी जड़ जलमें घिसके लेप करो, ७ तप्त लोहा जलमें बुझाकर यह जल स्त्रीको पिलाओ तो इन सातों उपायोंमेंसे प्रत्येक यत्न स्तनरोग नाश करनेके लिये समर्थ हैं.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे स्त्रीरोग यत्न निरूपणं नामैक चत्वारिंशत्तरंगः ॥ ४१ ॥

---

अथ बालरोग।

**चिकित्सा बालरोगाणां तथा मंथज्वरस्यच ॥**
**नेत्रसिंधौ तरंगेऽस्मिन् कथ्यते हि मया क्रमात् ॥ ४२ ॥**

भाषार्थ–अब हम इस ४२ बयालीसवें तरंगमें बालरोग और मंथज्वर की चिकित्सा क्रमानुसार वर्णन करते हैं.

ज्वरयत्न १-बालककी माता या धात्री ( धाय ) को पथ्यपूर्वक हलका भोजन देकर निम्नलिखित यत्न करो तो बालकका ज्वर दूर होगा.

तथा २-नागरमोथा, हर्रकी छाल, नीमकी छाल और पटोल इनका क्वाथ मधुके साथ दो तो बालकका सर्वप्रकारका ज्वर दूर हो जावेगा. इसे भद्रमुस्तादि क्वाथ कहते हैं.

तथा ३-एक एक मासे नागरमोथा, हर्रकी छाल, पटोल और मुलहठी इनका क्वाथ ७ दिनपर्यंत पिलाओ तो बालकका ज्वर दूर होगा.

तथा ४-चावलोंकी लाही, मुलहठी, छड और महुआका चूर्ण मधुके साथ दो तो बालकका ज्वर दूर होगा.

तथा ५-लाक्षादितैल मर्दनसे भी बालज्वर उतर जाता है.

अतिसारयत्न १-अतीस, बेलकी गिरी, धावडेके फूल, इन्द्रयव, लोध, धना, नेत्रवालाका २ मासे चूर्ण इनका क्वाथ दो तो ज्वरातिसार दूरहोगा.

तथा २-नागरमोथा, पीपल, अतीस और काकडासिंगी इनका चूर्ण मधुके साथ चटाओ तो ज्वरातिसार, खाँसी और वमन भी दूर होंगे. इसे चातुर्भद्रादिचूर्ण कहते हैं.

तथा ३- बेलका गूदा, धावडेके फूल, नेत्रवाला, गजपिप्पली और लोध इनका क्वाथ मधुके साथ दो तो अतिसार नाश होगा.

तथा ४-मँजीठ, धावडेके फूल, लोध और गौरीसरका क्वाथ मधुके साथ दो तो भयंकर अतिसार भी दूर होगा. इसे समंत्रादि क्वाथ कहते हैं.

तथा ५-वायविडंग, अजमोद और पिप्पलीका चूर्ण तण्डुल जलके साथ दो तो आमातिसार दूर होगा. इसे विडंगादिक्वाथ कहते हैं.

तथा ६-मोचरस, मँजीठ, धावडेके फूल और कमलकेशरका चूर्ण षष्टि-तण्डुल जलके साथ दो तो रक्तातितार दूर होगा.

तथा ७-सोंठ, अतीस, नागरमोथा, नेत्रवाला और इन्द्रयवका क्वाथ दो तो सर्व प्रकारका अतिसार दूर होगा.

तथा ८-चावलोंकी लाही, मुलहठी, महुआ और मिश्रीका चूर्ण मधुके साथ दो तो मुरोतिसार ( मोडानिवाही ) दूर होगा.

---

१ यदि बालककी माताके दूध न हो तो धात्री और धात्रीके भी दूधकी अभावदशामें बकरीका दूध पिलाना योग्य है.

संग्रहणीयत्न १–हलदी, चव्य, देवदारु, कटियाली, गजापिप्पली, सौंफ और पृष्ठपर्णीका चूर्ण मधु और घृतके साथ दो तो संग्रहणी, पांडुरोग और ज्वरातिसार अच्छे होकर भूंख बढ़ेगी इसे रजन्यादिचूर्ण कहते हैं.

कासयत्न १–नागरमोथा, अतीस, अडूसा, पीपली और काकडासिंगीका चूर्ण मधुके साथ चटाओ तो पांचोंप्रकारकी खाँसी दूर होगी. इसे मुस्तादिचूर्ण कहते हैं.

तथा २-कटियालीकी केशर मधुके साथ चटाओ तो, खाँसी दूर होगी.

श्वासयत्न १–दाख, अडूसा, हर्रकी छाल और पिप्पलीका चूर्ण मधु और घृतके साथ दो तो श्वास कास दोनों दूर होंगे इसे द्राक्षादिचूर्ण कहते हैं

हिक्कायत्न १--कुटकीका चूर्ण मधुके साथ दो तो हिचकी और उलटीभी दूर हो जावेगी.

छर्दियत्न १--इमलीकी बीजी, चावलकी लाही और सैंधानोनका चूर्ण मधके साथ च[illegible]ओ तो बालकका दूध डालना बंद होगा.

तथा २-कटियालीके फलोंका रस, पीपल, पीपलामूल, चव्य, चित्रक और सोंठ इनका चूर्ण मधुके साथ चटाओ तो बालक दूध डालनेसे रुक जावेगा.

आध्मानयत्न १–सैंधानोन, सोंठ, इलायची, सेंकीहींग और भारंगीका चूर्ण मधुके साथ दो तो अफरा और शूल दोनों उदररोग दूर होंगे.

मूत्रावरोधयत्न १–पीपल, मिर्च, इलायची, सैंधानोन और मिश्री इन्हों का चूर्ण मधुके साथ चटाओ तो बालकका रुकाहुआ मूत्र उतरने लगेगा.

लालाप्रवाहयत्न १–गौरीसर, तिल और लोध इनका क्वाथ मधुके साथ पिलाओ तो बालककी लार बहना बंद हो जावेगी.

मुखपाकयत्न १–पीपलकी छाल और पत्ते पीसकर मधुके साथ चटाओ तो बालकके मुखके छाले अच्छे होजावेंगे.

नाभिशोथयत्न १–पीली मिट्टीको अग्निसे तपाकर दूध डालके इस मिट्टीसे नाभिको सेंको तो नाभिकी सूजन अच्छी होगी.

नाभिपाकयत्न १--तप्त घृतसे सहताहुआ सेंक करो तो नाभि ( ढुंडी, टुड्डी ) का पकाव अच्छा होगा.

गुदापाकयत्न १–रसोतको जलमें घिसकर लेप करो तो गुदाका पकाव अच्छा होगा.

तथा २–शंख, मुलहठी और रसोत इनको जलमें पीसकर लेप करो तो गुदाका पकाव अच्छा होगा.

दंतरोगयत्न १–धावडेके फूल और पीपलको आँवलेके रसमें पीसकर दाँत निकलनेके प्रथमही मसूढ़ापर लेप करो तो खिडबिड ( दुहरे ) उगते हुए दाँत उत्तम सरल पंक्तिमें उगेंगे.

कृमिरोगयत्न १–पलासपापडा, नीमकी छाल, सहँजनेकी जड, नागरमोथा, देवदारु और वायविडंग इनके १ टंक चूर्णका क्वाथ ७ दिनपर्यंत पिलाओ तो बालकके पेटकी कृमि नाश होकर ज्वर शांत होजावेगा.

[ विशेषतः–मनुष्योंके लिये जिस रोगपर जो यत्न कहे गये हैं वह बालकोंके लिये भी उन रोगोंपर वेही चिकित्सा उपयोगी हो सक्ती है, और भी स्मरण रक्खो कि बालकको एक वर्षकी अवस्थातक औषध एक एक रत्तीके बढ़ावसे और दूसरे वर्षसे एक मासेके प्रमाणसे देना चाहिये. ]

ग्रहदोषयत्न १–गोखरमुंडी और खशके क्वाथसे बालकको स्नान कराओ या हल्दी और कूटको चंदनसे घिसकर लेप करो तो सर्वग्रहदोष दूर होंगे.

तथा २ साँपकी काँचुली, लहसुन, सरसों, नीमके पत्ते, बिल्लीकी विष्ठा, बकरेके बाल, मेढ़ासिंगी और वचको मधुमें पीसकर धूनी दो तो बालकके सर्व ग्रहदोष दूर होवेंगे.

स्कंदग्रहयत्न १–सरसों, साँपकी काँचुली, वच, काकलहरी, ऊंटके बाल और बकरेके बाल इनके चूर्णको घीमें मिलाकर धूनी दो तो स्कंदग्रहका दोष छूट जावेगा.

स्कन्दापस्मारयत्न १–बेलकी जड, सिरसकी जड, श्वेत दूब, श्वेत सरसों, पाढ़, मरुवा, राई, श्वेत बावची, कायफल, कुसुम्भ, वायविडंग, सँभालू, गूलर, खिरैटी, चिरपोटणी, काली तुलसी, बकायन और भारंगीके क्वाथसे स्नान कराओ तो स्कन्दापस्मार ग्रहदोष छूट जावेगा.

तथा २–गाय, भैंस, भेडी, बकरी, घोडा, गधा और ऊंटके मूत्रमें तेल पकाकर मर्दन करो तो स्कन्दापस्मार दूर होगा.

तथा ३–शिरके बाल, हाथीके नख और बैलके रोमको घीमें मिलाकर धूनी दो तो स्कन्दापस्मार दोष छूट जावेगा.

तथा ४–जवासा, मैनसिल, कस्तूरी और केवाचकी जड इनके चूर्णकी धूनी दो या बालकके गलेमें बाँधो तो स्कन्दापस्मार दोष दूर होगा.

तथा ५–बालकको चौहटे ( चौमार्ग) में स्नान कराओ तो स्कन्दापस्मार और विशाखा दोनोंसे दोष दूर होंगे.

शकुनीयत्न १–बेतकी लकडी, आमकी जड और कैथकी जड इनसे बालकको स्नान कराओ तो शकुनीग्रहका दोष दूर होगा.

तथा २–झाऊकी जड, महुआ, खश, गौरीसर, कमलनाल, पद्मकाष्ठ, लोध, प्रियंगु पुष्प, मँजीठ और गेरूको जलमें पीसकर उबटन कराओ तो शकुनीग्रहदोषसे बालक छूट जावेगा.

तथा ३–शतावरी या इन्द्रायणकी जड या नागदवणी या कटियाली या सहदेईकी पूजाकर गलेमें बाँधो तो शकुनीग्रहदोष मिट जावेगा.

तथा ४–ग्रहको तिल, चावल, माला, हरताल और मैनसिलका विधिवत् बलिदान दो तो शकुनीग्रहदोष छूट जावेगा.

तथा ५–स्कन्दापस्मारलिखित यत्न भी शकुनीग्रहदोषको शांत कर सक्ते हैं.

रेवतीयत्न १–असगंध, मेढ़ासिंगी, गौरीसर साँठीकी जड़, सेवतीके फूल और विदारीकंद इनके क्वाथसे स्नान कराओ तो रेवतीग्रहके दोषसे बालक अच्छा हो जावेगा.

तथा २–तेलका मर्दन करो, या कूट, रार, गूगल, खश, हल्दी इनके चूर्णकी धूनी दो तो रेवतीग्रहदोष दूर होगा.

तथा ३–सुगंधित श्वेत पुष्प, लाही, दूध, दही और रँधी साल ( चुडाहुआ पोहा ) बालकके ऊपर उतारकर स्नान कराओ और इन्हीं पदार्थोंसे गोशालामें धूनी दो तो रेवतीदोष दूर होगा.

पूतनाग्रहयत्न १–नीमकी छाल, विष्णुक्रांता और वणि ( रुईका झाड ) की छाल इनके क्वाथसे बालकको स्नान कराओ तो पूतनाग्रहदोषसे बालक मुक्त होगा.

तथा २–विदारीकंद, श्वेत दाख, हरताल, मैनसिल, राल और कूटके क्वाथमें तेल या घृत पकाकर बालकके मर्दन करो तो पूतनादोष दूर होगा.

गंधपूतनायत्न १—नीम, पटोल, कटियाली, गिलोय और अडूसेके पत्तोंके क्वाथमें स्नान कराओ तो गंधपूतनाका दोष छूट जावेगा.

तथा २—पीपल, पीपलामूल और दोनों कटियालीके क्वाथमें गोघृत पकाकर मर्दन करो तो बालक गंधपूतना दोषसे मुक्त हो जावेगा.

तथा ३—केशर, अगर, कपूर, कस्तूरी और चंदन इनको महीन पीसकर नेत्रोंपर लेप करो तो गंधपूतनाका दोष छूट जावेगा.

तथा ४—कुत्तेकी विष्ठा, बालकके बाल, लहसनकी छाल और घी बाल-कपरसे उतारकर चौकपर डालदो तो गंधपूतनादोष दूर होगा.

शीतपूतनायत्न १—गोमूत्र, अजा ( बकरी ) मूत्र, देवदारु, नागरमोथा और चंदनादि सुगंधित पदार्थोंमें तेल पकाकर मर्दन करो तो शीतपूतना ग्रहका दोष दूर होगा.

तथा २—कुटकी, नीमकी छाल, खैरसाल, पलाशकी छाल और काहूकी छालमें घृत पकाकर बालकको खिलाओ या मर्दन करो तो शीतपूतना ग्रहका दोष छूट जावेगा.

तथा ३—नीमके पत्तोंकी धूनी दो, चिरमूकी माला पहिनाओ तो शीत-पूतना दोष दूर होगा.

तथा ४—नदीके किनारे शीतपूतनाके नामसे मूंग और चावल अर्पण करो तो शीतपूतनाका दोष दूर होगा.

मुखमंडिकाग्रहयत्न १—कैथ, बेल अरण्या ( अग्निमंथ ) अडूसा, श्वेत-अरंड और कूट इनके क्वाथमें स्नान कराओ तो मुखमंडिकाग्रहदोषसे बालक मुक्त होगा.

तथा २—भंगराका रस और वच तेलमें पकाकर मर्दन करो तो मुख मंडिका दूर होगी.

तथा ३—रार और कूट इनके क्वाथमें घृत पकाकर मर्दन करो तो मुख-मंडिका दोष दूर होगा.

तथा ४—गोशालामें बलि देकर " अलंकृता कामवती सुभगा कामरू-पिणी । गोष्टमध्यालयरता पातु त्वां मुखमंडिका" ॥ इस मंत्रसे मंत्रित जलमें स्नान कराओ तो मुखमंडिकाका दोष दूर होगा.

नैगमेयग्रहयत्न १—बेलकी जडका वक्कल, अरण्याकी जड और कण-

गन्धकी जड इनके क्वाथमें बालकको स्नान कराओ तो नैगमेयका दोष निवृत्त होगा.

तथा २–प्रियंगुपुष्प, जवासा, सौंफ और चित्रककी छाल इनका क्वाथ गोमूत्र, दही और काँजी ये सब तेलमें पकाकर बालकके मर्दन करो तो नैगमेयग्रहका दोष दूर होजावेगा.

तथा ३–तिल, चावल, फूलकी माला और मोदक, मिठाई आदि "अजाननश्चलाक्षिभ्रू कामरूपी महायशः। बालात्पलायितो देवो नैगमेयोभिरक्षतु॥" इस मंत्रसे बालकपर ७ बार उतारकर वृक्षकी पीठपर डालो तो बालक नैगमेयग्रहके दोषसे अच्छा हो जावेगा. ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

नंदामातृकायत्न १–नदीके दोनों तीरोंकी मिट्टीका पुतला, चावल, ७ श्वेत फूल, ७ ध्वजा, ७ दीपक, गुलगुली (गुलगुला,) पान, गंध, धूप, मांस और मद्य ये एक कोरी सराईमें धरके "ॐनमो भगवते रावणाय हन हन मुंच मुंच स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके मध्याह्न समय पूर्व दिशाके चौमार्गपर बलि दो और पीपलका पत्ता बालकके शिरपर धरके स्नान करानेके अनंतर सरसों, मेढ़ासिंगी, नीमके पत्ते और शिवनिर्माल्यकी धूनी दो तो इसी भाँति चार दिन करनेसे नन्दामातृका दोष निवारण होगा.

शुभदामातृकायत्न २–सवासेर चावल, दही, मद्य, तिल और मछलीका मांस ये सब एक कोरी सराईमें धरकर "ओंनमो रावणाय हन हन मुंच मुंच फट् फट् स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके सन्ध्यासमय पश्चिमके चौमार्गपर बली दो और शीतल जलसे स्नान कराके शिवनिर्माल्य, खश बिल्लीके रोम, घृत और दूबकी धूनी दो इसीप्रकार तीन दिन बलि देकर चौथे दिन यथाशक्ति ब्राह्मणभोजन कराओ तो शुभदामातृका दोष मुक्त होगा.

पूतनामातृकायत्न ३–नदीके दोनों तटोंकी मट्टीका पुतला, पान लालपुष्प, रक्तचंदन, ७ ध्वजा, ७ दीपक, भात, मांस, मद्य ये सब कोरी सराईमें धरकर "ओंनमो रावणाय नमः हन हन मुंच मुंच त्रासय त्रासय स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके तीसरे प्रहर दक्षिण दिशाके

चौमार्गपर बलिदो और शिवनिर्माल्य, गूगल सरसों, नीमके पत्ते और मेढासिंगीकी धूनी देकर इसीप्रकार ३ दिन करनेके अनंतर चौथे दिन यथाशक्ति ब्राह्मणभोजन करादो तो बालक पूतनामातृकाके दोषसे छूट जावेगा.

मुखमंडिकामातृकायत्न ४–नदीके दोनों तीरोंकी मट्टीका पुतला, कमलपुष्प, गंध, ताम्बूल, श्वेतपुष्प, ४ दिये, १२ मालपुआ, मछलीका मांस, मद्य और छाँछ ये सर्व वस्तुयें कोरी सराईमें धरकर "ओंनमो रावणाय हन हन मंथ मंथ स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके तीसरे प्रहर उत्तर दिशाके चौमार्गपर बलि दो. इसीप्रकार ३ दिन करनेके अनंतर चौथे दिन यथाशक्ति ब्राह्मणभोजन करादो तो मुखमंडिका दोषग्रसित बालक कुशल होगा.

पूतनामातृकायत्न ५-कुम्हारके चाकेकी मिट्टीका पुतला, गंध, ताम्बूल, चावल, श्वेतपुष्प, ध्वजा, ५ दिये और ५ बडे (बडे खानेके) ये सब एक कोरी सराईमें धरकर "ओंनमो रावणाय चूर्णय चूर्णय स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके ईशान दिशामें बलि दो और शांति (ग्रहशान्ति) के जलसे स्नान कराके शिवनिर्माल्य, साँपकी काँचली, घी और नीमके पत्तोंकी धूनीदो. इसीप्रकार तीन दिन करनेके अनंतर चोथे दिन यथाशक्ति ब्राह्मणभोजन करदो तो बालक पूतनादोषसे अच्छा होगा.

शकुनीमातृकायत्न ६–गेहूंके आटेका पुतला, श्वेतपुष्प, लालपुष्प, पीतपुष्प, मद्य, मांस, १० दिये, १० ध्वजा, १० बडे और दूध ये सब "ॐनमो रावणाय चूर्णय चूर्णय हन हन स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके मध्याह्नसमय आग्नेयदिशामें बलि दो और शीतल जलसे स्नान कराके शिवनिर्माल्य, घृत, लहसन, गूगल, सरसों, साँपकी काँचली और नीमके पत्तोंकी धूनी दो तो शकुनीमातृका दोष शांत हो जावेगा.

शुष्करेवतीमातृकायत्न ७-नदीके तलकी मिट्टीका पुतला, लाल फूल, मद्य, ताम्बूल, लाल चावलकी खिचडी, १० दिये, १२ ध्वजा और ये सब "ॐनमो रावणाय तत्तेजसे हन हन मुंच मुंच स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके तीसरे प्रहर पश्चिम दिशामें बलि दो और स्नान कराके शिवनिर्माल्य, सरसों, मेढेका सींग, खश और घृतकी धूनी दो इसी

प्रकार तीन दिन करके चौथे दिन यथाशक्ति ब्राह्मणभोजन करादो तो शुष्करेवतीका दोष शांत हो जावेगा.

नानामातृकायत्न ८–लाल फूल, पीली ध्वजा, रक्तचंदन, क्षीर, मांस और सुराको "ॐनमो रावणाय त्रैलोक्यविद्रावणाय चतुर्दश मोक्षणाय ज्वर हन हन ॐ फट् स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके प्रभात-समय बलि दो तो नानामातृकादोष दूर होगा.

सूतिकामातृकायत्न ९–नदीके दोनों तीरोंकी मिट्टीका पुतला, श्वेत-वस्त्र, गंध, ताम्बूल, १३ दिये और १३ ध्वजा ये सब "ॐनमो रावणाय हन हन स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके उत्तर दिशामें गाँवके बाहर बलिदान दो और शीतल जलसे स्नान कराके गूगल, नीमके पत्ते, गौका सींग, सरसों और घृतकी धूनी दो. इसीप्रकार ३ दिन करके चौथे दिन यथाशक्ति ब्राह्मणभोजन कराओ तो सूतिकादोष दूर होगा.

क्रियामातृकायत्न १०–नदीके दोनों तीरोंकी मिट्टीका पुतला, मद्य, ताम्बूल, लाल फूल, रक्तचंदन, ५ ध्वजा, ५ दिये, मालपुआ और मांस ये सर्व पदार्थ "ॐनमो रावणाय चूर्णितहस्ताय मुंच मुंच स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके वायव्य कोणमें बलि दो और काकविष्टा गौका सींग, निम्बपत्र, घृत और बिल्लीके रोमकी धूनी दो तो क्रियामातृका दोष छूट जावेगा.

पिपीलिकामातृकायत्न ११–गेहूंके आटेका पुतला, दूध, रक्तचंदन, पीत-पुष्प, गंध, ताम्बूल, ७ दिये, ७ बडे, मालपुवा, मांस और मद्यको "ॐनमो रावणाय मुंच मुंच स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके पूर्वदिशामें बलि दो, तदनंतर शांतिके जलसे स्नान कराके शिवनिर्माल्य, गूगल, गौका सींग, साँपकी काँचली और घृतकी धूनी दो और तीन दिन इसी प्रकार करके चौथे दिन ब्राह्मणभोजन कराओ तो बालक पिपीलिका दोषसे मुक्त होगा.

कामुकामातृकायत्न १२–गेहूंके आटेका पुतला, ताम्बूल, गंध, श्वेत-पुष्प, ७ ध्वजा और ७ मालपुआ "ॐनमो रावणाय मुंच मुंच हन हन स्वाहा" इस मंत्रसे बालकपर उतारा करके बलि दो और शांतिके जलसे स्नान कराके शिवनिर्माल्य, गूगल, सरसों और घृतकी धूनी दो तो कामु-

कामातृकाके दोषसे बालक मुक्त हो जावेगा. यह रावणकृत कुमारतंत्र-चक्रदत्तमें लिखा है.

मंथज्वरयत्न १–यह रोग सर्व रोगोंका राजा है इसलिये इसके सर्व प्रयत्न बड़ी पवित्रतापूर्वक करना चाहिये.

रोगीको पवित्र स्थानमें रक्खो, पवित्र वस्त्र पहिनाओ, पवित्र मनुष्यको परिचर्यामें रक्खो, दृष्टिमें अपवित्र वस्तुयें न आने दो, स्त्री आदिकी छाया न पड़ने दो, लाल कम्बल या पीताम्बरकी ओट ( पर्दा ) बाँधो, सुगंध धूप चंदन कर्पूरादिसे गृहको सुगंधित रक्खो, दरख्तोंके, कूँड या हरियाली और मोती आदि रत्न लटकाओ और स्वधर्मके मनोहर इतिहासादि सुनाओ तो मोतीज्वर शांत होकर रोगीकी पीडा शांत होगी.

तथा २–चिरायता, सोंठ, घिसकर पिलाओ, काला अगर घिसकर पिलाओ, तुलसीका रस, गोबरका रस, जीरे और सोनामक्खीकी भस्म घिसकर पिलाओ, साँबरका सींग, चंदन, जीरा, नेत्रवाला, नागरमोथा, चिरायता, कूड़ा, काला जीरा, गिलोय, इलायची और कमलगट्टाको, घिसकर पिलाओ, तो मोतीज्वर शांत होगा.

तथा ३–श्वेतचंदन, लालचंदन नेत्रवाला, पित्तपापडा, नागरमोथा, सोंठ, चिरायता और खशका क्काथ पिलाओ तो दाह, ग्लानि, प्रलाप, विकलता; तिमिर और पित्त ये सर्वोपद्रव शांत होंगे.

तथा ४–लघुशिवणी, दाख, नेत्रवाला, चंदन, नागरमोथा, खश, पित्तपापडा और मुलहठी इनका अष्टावशेष क्काथ मधुके साथ दो तो पित्तज्वर, भ्रम, दाह और छर्दिका अतिकोप भी शांत होगा.

तथा ५–रक्तचंदन, धना, कालाबाला, पित्तपापडा, नागरमोथा और सोंठ, इनका क्काथ दो, बडके पत्ते और बाजरेके आटेका क्काथ दो, पोदीना, वनतुलसी और श्याम तुलसीके रसमें मिश्री डालकर तीन या सात दिन पिलाओ, नागरमोथा, कपूरकाचरी, वनतुलसी, पित्तपापडा और सोंठ इनका क्काथ दो तो मोतीज्वर शांत होगा.

तथा ६–"ॐनमो अंजनीपुत्र ब्रह्मचारी वाचा अविचल स्वामिन् उकार्ये सारिखा क्षांक्षः मगधदेशराय बडेस्थानके तहाँ मूसलीकंद ब्राह्मणने

मधुरा उत्पन्न किया पृथ्वीमें मोकल्यो हनुमंत वाचावलीपडा हनुमंतजी दृष्टिपडो हनुमंतनामेन गच्छ गच्छ स्वाहा" इस मंत्रको शुद्ध होकर १०८ बार जपो और चंदन, अगर, धूप, श्वेत पुष्पको रखके मिट्टीके पात्रमें धरके रोगीके माथेपरसे उतार शुद्ध जलमें डालदो तो मंथज्वर शांत होकर रोगी समस्त पीडासे विमुक्त होगा.

इति नूतनामृतसागरे चिकित्साखण्डे बालरोग, मंथज्वरयत्न-
निरूपणं नाम द्विचत्वारिंशस्तरंगः ॥ ४२ ॥

---

अथ क्लीबरोग ।

चिकित्सा क्लीबरोगस्य नृणां लज्जाप्रदस्य वै ॥
वह्निवेद तरंगेत्र कथ्यते च यथाक्रमात ॥ ४३ ॥

भाषार्थः—अब हम इस ४३ तेतालीसवें तरंगमें मनुष्योंको लज्जा प्राप्त करने वाले क्लीबरोगकी चिकित्साका वर्णन क्रमानुसार करते हैं.

क्लीबरोगयत्न १—अतिसुन्दर स्त्रीकी मनोहर वाणी सुनाओ. ताम्बूल, आसव, दूध, मिश्री, दधि, शिखरन, आमरस, उड़द, भीमसेनीकपूर, कस्तूरी, मृगांक, चन्द्रोदय तथा अन्य पौष्टिक स्वादिष्ट मनोहर पदार्थ सेवन कराओ, सुन्दर उपवनमें भ्रमण कराओ, इत्यादि उपभोगोंके विधिवत् सेवनसे नपुंसकता दूर होगी.

तथा २—गोखरू, तालमखाना, असगंध, शतावरी, कैवाचबीज, श्वेत मूसली, मुलहठी, खिरैंटी और गंगेरनकी छालका ९ टंक चूर्ण दूध मिश्रीके संयोगसे खिलाकर पथ्यसे रक्खो तो नपुंसकपना दूर होगा. इसे गोक्षुरादि चूर्ण कहते हैं.

तथा ३—आधसेर चोलसुपारी, ४दिन जलमें भिगोकर टुकडेकर सुखाके चूर्ण करलो इस चूर्णको आधसेर गोघृतमें मिलाकर ४सेर दूधके संयोगसे खोवा बनालो इस खोवेको ४सेर मिश्रीकी चासनीमें डालकर टके टकेभर इलायची, लौंग, गंगेरनकी छाल, खिरैंटी, जायफल, पीपल, दाख, जायपत्री, पत्रज, सोंठ, शतावरी, मूसली, कौंचबीज, विदारीकंद, जीरा, सालममिश्री,

सिंघाड़े, गोखरू, छड़, वंशलोचन, असगंध, कस्तूरी, केशर, कपूर, चंदन भीमसेनीकपूर और अगरका चूर्णभी उसीमें डालदो. तदनंतर मृगांक, चंद्रोदय, अभ्रक, वंग, कांतिसार, पौष्टिक फल (मेवे) तथा अन्य सुगंधित द्रव्य मिश्रित करके १ टके प्रमाणकी गोलियां बनालो जो इसमेंसे १ मोदक प्रतिदिन देकर पथ्यसे रक्खो तो निश्चय है कि, नपुंसकत्व निकल जावेगा. इसे वल्लभपूगपाक कहते हैं.

तथा ४—पक्के मीठे आमका १६सेर रस ४ सेर मिश्री और १ सेर घीको मृत्तिकाके पात्रमें पकाकर गाढ़ा होनेपर चाँदीके पात्रमें डालो तदनंतर आठ टकेभर सोंठ, ८ टकेभर मिर्च, २टकेभर पीपल, २ टकेभर धमासा. चार मासे कस्तूरी, १ टंक भीमसेनीकपूर, सेरभर मधु और १ टकेभर जीरा चित्रक, पत्रज, दालचीनी, नागकेशर, लौंग, इलायची, जायफल और केशर इन सबका चूर्ण उपरोक्त चासनीमें एक जीव करके १ टके प्रमाणकी गोलियां बनालो जो इसमेंसे १ गोली नित्य खिलाओ तो नपुंसकत्व, संग्रहणी, क्षयी, श्वास, अरुचि, रक्तपित्त, अम्लपित्त और पांडु ये सब रोग दूर होकर मैथुनमें विशेष शक्ति प्राप्त होगी. इसे आम्रपाक कहते हैं.

तथा ५—पाँच टंकभर गोखरूका चूर्ण, ५ टंक मधु, बकरीके दूधके साथ२मास पर्यंत नित्य चटाओ तो हस्तक्रियासे हुआ नपुंसकत्व दूर होगा.

तथा ६—चार चार मासे रक्तचन्दन, पतंग, अगर, देवदारु, चीड, पद्मकाष्ठ, कपूर, केशर, कस्तूरी, जायफल, जायपत्री, लौंग, इलायची बडी इलायची, कंकोल, दालचीनी, पत्रज, नागकेशर, नेत्रवाला, खश, छड, दारुहल्दी, मूर्वा, कपूर, शिलाजीत, नागरमोथा, प्रियंगुपुष्प, सँभालू, लोहवान, गूगल, खश, नख, धावडेके फूल, पीपलामूल, मँजीठ, तगर और मोम इनका क्वाथ चतुरावशेष रखके क्वाथमें सेरभर मीठा तेल पकाकर मर्दन करो तो शरीरके सम्पूर्णरोग दूर होकर वृद्ध मनुष्य भी तरुण समान हो जावेगा. इसे चंदनादि तैल कहते हैं.

तथा ७—सेरभर कवाँचबीज, सेरभर गोदुग्धमें पकाकर छिलके छीललो इन बीजोंका चूर्ण गोदुग्धमें मसलकर१०टंक प्रमाणकी टिकियें (कुचियें) बनालो इन बडोंको गोघृतमें तलकर दो सेर मिश्रीकी चासनीमें पागदो

तदनंतर इन्हें मधुमें डालकर प्रतिदिन १ टिकिया २ मासपर्यंत खिलाओ तो नपुंसकत्व दूर होकर विशेष कालपर्यंत वीर्यस्तंभन होगा. इसे वानरीगुटिका कहते हैं.

तथा ८–अधेले अधेलेभर अकरकरा, सोंठ, लवंग, केशर, पीपल, श्वेतचंदन, जायफल, जायपत्री और १ टकेभर अहिफेन ( अफीम ) इनका चूर्ण मधुमें मिलाकर उडद प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो १ गोली नित्य रात्रिकालमें खिलाकर ऊपरसे दूध पिलाओ तो नपुंसकत्व दूर होकर वीर्य बहुतकालतक पात नहीं होगा, ये सर्व यत्न भावप्रकाशमें लिखे हैं.

तथा ९–तिलोंको मुर्गीके अंडेके पानीमें ११ वार भिगोकर सुखाओ और प्रतिदिन ५ टंक खिलाकर ऊपरसे दूध पिलाओ तो नपुंसकत्व दूर होकर स्त्रीप्रसंगमें शक्ति बढेगी.

तथा १०–सूखे विदारीकंदके चूर्णको गीले विदारीकंदके रसकी २१ पुटें देकर सुखाते जाओ तदनंतर मिश्री, मधु और घृतके साथ प्रतिदिन २ टंक खिलाकर ऊपरसे दूध पिलाओ तो वृद्धभी तरुणसमान. होजावेगा. यह वृन्दमें लिखा है.

तथा ११–सूखे आँवलेके चूर्णको गीले आँवलेके रसकी २१ पुटें दे देकर सुखाते जाओ और मिश्री, मधु और घृतके साथ २ टंक प्रतिदिन खिलाकर ऊपरसे दूध पिलाओ तो वृद्धभी तरुण समान होजावेगा. यह चक्रदत्तमें लिखा है.

तथा १२–सोंठ, मिर्च, पीपलके चार भाग, १ भाग पारा, २ भाग वंग, ७ भाग शतावरी और दो दो भाग तज, पत्रज, नागकेशर, इलायची जायफल, सोंठ, मिर्च, पीपल, लौंग और जायपत्री इन सबका महीन चूर्ण मिश्री मधु और घृतमें मिलाकर ५ टंक प्रमाणकी गोलियाँ बनालो इसकी एक गोली प्रतिदिन खिलाके ऊपरसे दूध पिलाओ तो वृद्ध भी तरुणसमान हो सकेगा. यह मदनमंजरीगुटिका योगतरंगिणीमें लिखी है.

तथा १३–अफीम और पारेको धतूरेके बीजोंके तेलमें ३ दिन पर्यंत खरल करके समान मिश्री और भंगमें मिला दो जो प्रतिदिन १ रत्ती खिलाकर ऊपरसे दूध पिलाओ तो नपुंसकत्व दूर होकर वीर्य दृढ हो जावेगा. यह सारसंग्रहमें लिखा है.

तथा १४—जायफल, अकरकरा, लौंग, सोंठ, केशर, पीपल, कस्तूरी, भीमसेनीकपूर, अभ्रक और इन सबके समान अफीमको खरल करके मूँग प्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो इनकी १ या दो गोलियाँ खिलाकर ऊपरसे दूध पिलाओ तो वीर्य महादृढ होजावेगा.

तथा १५—चीनियाँकपूर, सुहागा और पारेको अगस्त्यके रस और मधुके साथ १ दिनपर्यंत खरल करके लिंगपर लेप करो और १ प्रहर रखकर धो डालो तदनंतर स्त्रीप्रसंग करो तो वीर्य विशेष विलम्बसे स्खलित होगा इसे नागार्जुनी लेप कहते हैं.

तथा १६—श्वेत कनेरकी जडका बक्कल, अकरकरा, अजमोद, काले धतूरेके बीज और जायफलोंको जलमें पीसकर उर्दप्रमाणकी गोलियाँ बनालो जो इसमें १ गोली मनुष्यके मूत्रमें घिसकर लिंगपर लेप करो तो नपुंसकत्व दूर होकर वीर्यस्तंभित होगा.

तथा १७—शूकरकी मेद और घीको खरल करके लिंगपर लेप करो तो सर्व विकार दूर होकर पौरुष प्राप्त होगा.

तथा १८—श्वेत कनेरके जडकी छाल दूधमें डालकर दूधको जमादो इस दहीको विलोड़कर घी निकालो और घृतमें मोहरा, जायफल, अफीम और शुद्ध जमालगोटेका चूर्ण मिलाकर लिंगपर लेप करो तदनंतर ऊपरसे पान ( तांबूल ) बांधकर ब्रह्मचर्य रक्खो तो प्रतिदिन ऐसा करनेसे नपुंसकत्व दूर होगा.

विशेषद्रष्टव्य—अब आगे धातुओंको दग्धकर उनकी भस्मसे रस बनानेमें अति क्लिष्टता है इसके निर्माणमें बडी सावधानीसे क्रिया करनी चाहिये इसका विशेष ध्यान रक्खो कि, इस विषयमें जिन धातु उपधातु तथा वत्सनाग प्रभृति विषोंका उपयोग करो वे सब विचारखण्डलिखित विधानसे शुद्ध करके योजित करो और पारेको जितना शुद्ध करसको उतनाहीं अच्छा होगा. इनमेंसे किसी भी धातुके शोधन संस्कारमें क्वचित् न्यूनता भी रही तो वह रस यथेष्ट गुणको प्राप्त नहीं होगा.

मृगांकनिर्माणविधि १—स्वर्णके पतले पत्तोंको दूने पारेके साथ खटाईके संयोगसे खरल करके गोला बनाओ इस गोलेके समान आँवलांसार गंधकका चूर्ण गोलेके ऊपर नीचे सरावसम्पुटमें धरकर कपडमिट्टीसे लपेट

दो और इसीभाँति ३ पुटदेकर ३ बार गजपुटमें फूंक दो तो उत्तम मृगांक बन जावेगा.

तथा २–स्वर्णपत्र और सोलहवें भाग सीसेको खटाईके साथ खरल करके गोला बनाओ इस गोलेके समान आँवलासारगंधकका चूर्ण गोलेके ऊपर नीचे सरावसम्पुटमें धरकर कपड़मिट्टीसे लपेटके गजपुटमें फूंक दो इसी भाँति ७ बार पुट देदेकर फूंक देनेसे उत्तम मृगांक बन जावेगा.

तथा ३-स्वर्णपत्र और समान पारेको खटाईके साथ खरल करके कचनारके रसकी १ पुट, अग्निझालके रसकी ३ पुट और कलिहारीके जडके रसकी १ पुट दो तदनंतर स्वर्णपत्रसे चतुर्थांश मोती मिलाकर पुनः खरल करो तब इन सबके समान गंधकके साथ २ दिनपर्यंत खरल करके गोला बनालो इस गोलेको शरावसम्पुटमें धरके कपडमिट्टी करके गजपुटमें फूंक दो तो उत्तम मृगांक बन जावेगा.

मृगांकभक्षणविधि १९–१ रत्तीमृगांक १ रत्ती पिप्पलीका चूर्ण और २ टंक मधुके साथ देकर खटाई आदिके पथ्यसे रक्खो तो श्वास, कास, क्षयी और अरुचि आदि समस्त रोग दूर होकर२ माससेवनसे शरीरपुष्ट होजावेगा.

रूपरसनिर्माणविधि १–३ भाग चांदीके पत्र और १ भाग हरतालको खटाईसे खरल करके गोला बनाओ और इस गोलेको शरावसम्पुटमें धरकर गजपुटमें फूंक दो इसप्रकार १४ बार पुट देकर फूंकनेसे अत्युत्तम रूपरस बन जावेगा.

तथा २–चांदीके समान रूपामक्खीके चूर्णको चांदीके पत्तोंको ऊपर नीचे रखकर शरावसम्पुटमें धर दो और कपड़मिट्टी करके गजपुटमें फूंक दो तो उत्तम रूपरस बन जावेगा.

रूपरसभक्षणविधि २०–१ रत्ती रूपरसको नित्य सेवन कराओ तो वह मनुष्य सर्वरोगरहित और पूर्ण बल वीर्ययुक्त हो जावेगा.

ताँबेश्वरनिर्माणविधि १–ताम्रपत्रके समान रूपामक्खीका चूर्ण उनके ऊपर नीचे सम्पुटमें धरकर गजपुटमें फूँक दो तो ताँबेश्वर बन जावेगा.

ताँबेश्वरभक्षणविधि २१–रत्तीभर ताँबेश्वर नित्य १ मास पर्यंत सेवन कराओ तो श्वास, कास आदि सर्वरोग दूर होकर बल बढैगा.

नागेश्वरनिर्माणविधि १–सीसेको कड़ाहीमें चूल्हेपर चढाकर गलाओ

